# निवेदन

जयपुर राज्य के अंतर्गत डगोतिया ग्राम के रहनेवाले बारहट-नृसिंहदास जी के पुत्र बारहट बालाबख्श जी की बहुत दिनों से इच्छा थी कि राजपूतों और चारणों की रची हुई ऐतिहासिक और (डिंगल तथा पिंगल) कविता की पुस्तकें प्रकाशित की जायँ जिसमें हिंदी-साहित्य के भांडार की पूर्ति हो और ये ग्रंथ सदा के लिए रक्षित हो जायँ। इस इच्छा से प्रेरित होकर उन्होंने नवंबर सन् १९२२ में ५०००) काशी-नागरीप्रचारिणी सभा को दिए और सन् १९२३ में २०००) और दिए। इन ७०००) से ३।।) वार्षिक ब्याज के १२०००) अंकित मूल्य के गवर्मेंट प्रामिसरी नोट खरीदकर ट्रेजरर, चैरिटेबल एंडाउमेंट फंड्स, युक्तप्रांत के पास जमा कर दिए गए हैं। इनकी वार्षिक आय ४२०) रु० होगी। बारहट बालाबख्श जी ने यह निश्चय किया है कि इस आय से तथा साधारण व्यय के अनंतर पुस्तकों की बिक्री से जो आय हो अथवा जो कुछ सहायतार्थ और कहीं से मिले उसमें "बाला-बख्श-राजपूत-चारण-पुस्तकमाला" नाम की एक ग्रंथावली प्रकाशित की जाय जिसमें पहले राजपूतों और चारणों के रचित प्राचीन ऐतिहासिक तथा काव्य-ग्रंथ प्रकाशित किए जायँ और उनके छप जाने अथवा अभाव में किसी जातीय संप्रदाय के किसी व्यक्ति के लिये ऐसे प्राचीन ऐतिहासिक ग्रंथ, ख्यात आदि छापे जायँ जिनका संबंध राजपूतों अथवा चारणों से हो। बारहट बालाबख्श जी का दानपत्र काशी-नागरीप्रचारिणी सभा के तीसवें वार्षिक विवरण में अविकल प्रकाशित कर दिया गया है। उसकी धाराओं के अनु-कूल काशी-नागरीप्रचारिणी सभा इस पुस्तकमाला को प्रकाशित करती है।

---

# विषय-सूची

विषय पृष्ठ

( ६ ) षष्ठ प्रकाश



( ७ ) सप्तम प्रकाश

विषय पृष्ठ

## ( १२ ) द्वादश प्रकाश



## ( १३ ) त्रयोदश प्रकाश



## ( १४ ) चतुर्दश प्रकाश

विषय पृष्ठ

## ( १८ ) अष्टादश प्रकाश



## ( १६ ) एकोनविंश प्रकाश

## ( २३ ) त्रयोविंश प्रकाश



## ( २४ ) चतुर्विंश प्रकाश



## ( २५ ) पंचविंश प्रकाश

## ( ४२ ) द्वाचत्वारिंश प्रकाश



## ( ४३ ) त्रिचत्वारिंश प्रकाश



## ( ४४ ) चतुःचत्वारिंश प्रकाश

राजपूताना का इतिहास जैसा डिंगल भाषा में वर्णित है, वैसा अन्य किसी भाषा में उपलब्ध नहीं है। कारण यह कि डिंगल भाषा राजस्थानी भाषा है और यह सर्व-सम्मत तथा युक्ति-युक्त है कि जैसा वर्णन प्रचलित देश-भाषा में होता है वैसा अन्य भाषा में नहीं हो सकता। जैन धर्म के आचार्यों ने जैन धर्म प्रचार के लिये जितने ग्रंथ लिखे वे सब मगध देश के संबंध से मागधी भाषा में लिखे गए। क्योंकि आदि जैनाचार्य का निवास मगध में था। गुजरात के निवासी कवियों ने गुजराती भाषा में लिखे। देहली के बादशाह प्रायः ईरान (पारस) देश से आए थे। इसलिये पारस देश के संबंध से बादशाहों के समय में जो ग्रंथ लिखे गए वे सब प्रायः पारसी भाषा में हैं। बंगाल के निवासी कवियों ने जो ग्रंथ लिखे वे बंगाली भाषा में हैं। महाराष्ट्र देश के कवियों ने जितने ग्रंथ लिखे वे सब मराठी भाषा में हैं। पंजाब के निवासी कवियों ने पंजाबी भाषा में लिखे। ब्रज-मंडल के निवासी कवियों ने ब्रज-भाषा में ग्रंथों की रचना की। यह ठीक है कि यथार्थ रहस्य अपनी देश-भाषा में जैसा रहता है वैसा अन्य भाषा में नहीं रहता और वही हृदयंगम होता है।

डिंगल-भाषा राजस्थानी भाषा है इसी से राजस्थान के कवियों ने अपनी राजस्थानी भाषा में कविता निर्माण की है। डिंगल भाषा ओजस्विनी और वीररस की पूर्ण पोषक है और राजस्थान वीर पुरुषों का आकर है इसलिये डिंगल भाषा अधिकतर वीर-रसमय देखने में आती है। इससे यह नहीं समझना चाहिए कि डिंगल भाषा केवल वीर-रसमय ही है। इसमें शांत, शृंगार, करुण आदि समस्त रसोंवाली कविता उपलब्ध है।

शांतरस के लिये 'हरिरस' आदि ग्रंथ प्रसिद्ध हैं। शृंगार-रस के 'मधु-मालती, ढोला मारवण रा दूहा रतना हमीर री वात, पन्ना वीरमदे री वात, ढोला मारवण री वात' आदि अनेक ग्रंथ विद्यमान हैं। करुणरस से भरे 'करुण बतीसी' आदि अनेक ग्रंथ हैं। अद्भुत रसवाली कविता 'कायर बावनी' आदि ग्रंथ देखने में आते हैं। हास्यरस के ग्रंथ 'विदुर बावनी' आदि मिलते हैं, जो अपनी अपनी कोटि में अप्रतिम हैं।

डिंगल भाषा के कवि मुख्यतया चारण और भाट हुए हैं और वर्तमान समय में भी प्रायः वे ही दृष्टिगोचर होते हैं। इससे यह नहीं समझना चाहिए कि चारण और भाटों ने ही डिंगल की कविता का ठेका ले लिया है। डिंगल भाषा में सेवग, ओसवाल, ढाढी और ब्राह्मण आदि के निर्मित ग्रंथ भी दृष्टिगोचर होते हैं। उदाहरण स्वरूप एक-दो नाम निदर्शित किए जाते हैं- सेवग मछाराम का निर्माण किया हुआ 'रघुनाथ-रूपक' प्रसिद्ध ग्रंथ है। ओसवाल उत्तमचद्र की निर्माण की हुई 'नाथचद्रिका' और 'भ्रमविहडन' देखने मे आते हैं। ढाढी रामचद्र का निर्माण किया हुआ 'वीरमायण' उपलब्ध है। इनके सिवाय अनेक कवियों के निर्माण किए हुए अनेक गीत, छुद आदि मिलते हैं, जिनकी सख्या करना अशक्य है।

डिंगल के प्रसिद्ध ग्रंथों में 'पृथ्वीराज रासो, वीसलदेव रासो, वशभास्कर, सूरजप्रकाश, राजरूपक, विजैविलास, नाथ चरित्र (महाराजा मानसिंहजी कृत), पाबूप्रकाश, अजितग्रथ, वेली कृष्ण रुक्मिणी री, ढोला मारवण रा दूहा, रतनरासौ, जयतसी रो छुद' आदि एतादृश अनेक छुदोबद्ध ग्रथ हैं।

गद्य ग्रथ भी बहुत हैं—दिग्दर्शन के लिये दो-चार ग्रथों के नाम प्रदर्शित किए जाते हैं—'मधुमालती री वात, ढोलामारवण री वात, डाढाळा री वात, रतन महेसदासोत री वचनिका, गोरा वादल री वात, नैणसी री ख्यात, दयालदास री ख्यात आदि।

'राजरूपक', जिसका उल्लेख ऊपर कर चुके हैं, रतनू चारण वीरभाण की कृति है। यह कवि जोधपुर के महाराजा अभयसिंहजी के समय में था। महाराजा अभयसिंहजी के देहली के बादशाह मुहम्मदशाह ने गुजरात का सूबा इसलिये दिया था कि गुजरात का सूबहदार शेर विलदखाँ गुजरात के पटेल की सहायता पाकर बहुत बल पकड़ गया था। वह स्वय गुजरात का स्वामी बन बैठा था और बादशाह की आज्ञा का पालन नहीं करता था। नीति में कहा है—स्वामी की आज्ञा का उल्लघन स्वामी के बिना शस्त्र मारना है—"आज्ञाभङ्गो नरेन्द्राणामशस्त्रवध उच्यते"। बादशाह के यह कब सहन हो सकता था। उसने अपने अमीरों के गुजरात का सूबा देते हुए शेर विलदखाँ पर जाने के कहा तो सब अमीर मौन साध गए, क्योंकि वह गुजरात में पूर्ण वलिष्ठ हो गया था। उस समय महाराजा अभयसिंहजी ने बादशाह की आज्ञा के शिरसा धारण किया और मुजरा ( सलाम ) करके शेर विलदखाँ पर जाने की तैयारी करने के लिये देश के रवाना हो गए। मारवाड में आकर पूर्ण वीर सेना का सग्रह किया और अपने लघु भ्राता बखतसिंहजी

को सहायतार्थ नागोर से बुलाया। यह बखतसिंहजी वे ही हैं जिनकी वीरता की प्रशंसा करते हुए कर्नल जेम्स टॉड ने लिखा है—"आजकल अँगरेजों की कृपा से अँगरेजी भाषा के प्रसाद से देशीय कृतविद्य युवकगण म्याटसिनी, ग्यारीबाल्डी, क्रामवेल, नेपोलियन, वेलिंगटन इत्यादि विलायत के महारथियों के नाम सुनकर मिस्र, ग्रीस, रोम, कार्थेज, ट्रेस, फ्रांस, इंग्लैंड, *स्पेन, डेनमार्क, जर्मनी, आस्ट्रिया और आजकल के अमेरिका इत्यादि* पाश्चात्य और नवीन जगत् के इतिहास में महावीरों की असीम वीरता पढ़कर विचार करते हैं कि उनके समान वीर संसार में दूसरा उत्पन्न नहीं हुआ। ...... परंतु हम उनसे कह सकते हैं कि अठारहवीं शताब्दी के सामान्य मारवाड़ राज्य के इस बखतसिंह के समान असीम साहसी और वीर विलायत में और नवीन जगत् में कहीं भी दिखाई नहीं देंगे। एक लाख शत्रुसेना के मुख में थोड़ी पाँच हजार सेना लेकर कौन विलायत का वीर साहस में भरकर पड़ा था? इसलिये जगत् के वीरता के इतिहास में यह एक अनुपम साहसी वीर पुरुष कहने योग्य है।"

महाराजा अभयसिंहजी उक्त अपने छोटे भाई के साथ अहमदाबाद गए। वहाँ शेर बिलंदखाँ से महा घोर युद्ध हुआ जिसमें शेर बिलंदखाँ परास्त हुआ और महाराजा अभयसिंहजी की विजय हुई।

उस युद्ध में महाराजा अभयसिंहजी के साथ अन्य चारण भी थे, परंतु दो चारणों ने महाराजा अभयसिंहजी के उक्त युद्ध का वर्णन करते हुए महाराजा का सविस्तर इतिहास लिखा है। एक तो यही 'राजरूपक' ग्रंथ का कर्ता रतनू वीरभाण और *दूसरा आल्हावास ग्राम का निवासी कविया* करणीदान। करणीदान ने महाराजा अभयसिंहजी के वर्णन का "सूरज-प्रकास" नामक ग्रंथ निर्माण किया और रतनू वीरभाण ने "राजरूपक"।

ये दोनों कवि अहमदाबाद के युद्ध में उपस्थित थे, इसलिये इन्होंने वहाँ का आँखों-देखा यथार्थ वृत्तांत लिखा है। 'राजरूपक' के कर्ता ने अपने ग्रंथ में यह विशेषता रखी है कि घटना का संवत् और समय लिखा है, जो इतिहास के लिये महत्त्व का बोधक है। करणीदान ने इस पर ध्यान नहीं रखा, जिसकी इतिहास में आवश्यकता है।

ग्रंथ समाप्त होने पर दोनों कवियों ने महाराजा से श्रवणगोचर करने के लिये अर्ज करवाया तो महाराजा ने ग्रंथों का परिमाण पूछा। दोनों ने अपने अपने ग्रंथों का परिमाण बतलाया। महाराजा को उतने बड़े ग्रंथों को उन दिनों में, जब कि हमेशा लड़ने-भिड़ने का मौका बना ही रहता था और

बादशाह की सेवा में उपस्थित रहना भी आवश्यक था, सुनने का अवसर कहाँ था। महाराज ने दोनों कवियों को कहा कि तुम अपने अपने ग्रथ का साराश लेकर छोटे ग्रथ बनाओ, हम सुनेंगे। कविया करणीदान ने 'सूरजप्रकास' का साराश लेकर 'विडदसिणगार' नामक ग्रथ का निर्माण किया। महाराजा ने उस छोटे ग्रथ को सुना और प्रसन्न होकर उसे लाखपसाव दिया और उसका इतना मान बढाया कि कविया करणीदान को हाथी पर सवार किया और स्वय घोड़े पर सवार होकर उसकी जलेब (हाजरी) में चले और उसको उसके स्थान पर पहुँचाया। इस विषय का यह दोहा प्रसिद्ध है—

अस चढियो राजा अभो, करि चाढे कवराज।
पोहर हेक जलेब में, मौहर चले महाराज॥

'राजरूपक' के कर्ता रतनू वीरभाण को भी वही वार्ता कही गई कि तुम अपने ग्रथ का साराश लेकर छोटा ग्रंथ बनाओ तो इस कवि ने महाराजा से अर्ज किया कि मैने ऐसा ग्रथ नहीं रचा है जिसका साराश लेकर छोटा ग्रथ बन सके। कहीं गागर का जल कुलिया में आ सकता है ? बस राजा ही तो थे, इस कवि का ग्रथ बिना सुने रह गया। इसने अपने ग्रथ में आसामियों के नाम और सवत्, मास, तिथि आदि का उल्लेख करके ब्यौरेवार इतिहास लिखा था, इसलिये उसका सक्षिप्त होना असभव था, जिससे उसने अर्ज किया कि मुझसे तो अपने ग्रथ का अपमान नहीं हो सकता। इसी से वीरभाण लाखपसाव से वचित रह गया।

तदनतर महाराजा अभयसिंहजी से पाँचवें पुरुष महाराजा मानसिंहजी हुए। उन महाराजा को कविता, गानविद्या और वेदातशास्त्र में अत्यत ही अभिरुचि थी और स्वय महाराजा तीनों विषयों के पूर्ण ज्ञाता थे। उक्त तीनों विषयों के ग्रथ महाराजा ने स्वयं निर्माण किए थे।

१—कविता में इनका 'नाथचरित्र' बड़ा ग्रथ है। वह भाषा और संस्कृत दोनों में है।

२—गानविद्या में उनके अनेक कीर्तन और ध्रुवपद हैं।

३—वेदातशास्त्र में मुण्डकोपनिषद् की व्याख्या निर्माण की।

महाराजा के समक्ष नियमानुसार तीनों विषयों के ज्ञाताओं की सभा हुआ करती थी। जब कविता-विषयक सभा हुई, उसमें कविता सबधी ग्रथों के नामों का प्रसग चला, जिसमें 'राजरूपक' का नाम कर्णगोचर हुआ और उसके

साथ यह वृत्तात भी ज्ञात हुआ कि महाराजा अभयसिहजी ने 'सूरजप्रकास' के कर्ता को लाखपसाव इनायत किया था और 'राजरूपक' का कर्ता पुरस्कार से वञ्चित रह गया। तब महाराजा को उक्त ग्रंथ देखने की अभिलाषा हुई। महाराजा ने स्वय उक्त ग्रंथ को देखा और प्रसन्न होकर वीरभाण के पौत्र को, जो उस समय विद्यमान था, गाँव से बुलाकर 'घड़ोई' नामक ग्राम इनायत किया। इस समय वह ग्राम उसी के वंशजों के अधिकार में है। महाराजा उक्त तीनों विषयों के रसिक और गुणग्राहक थे, इस विषय का किसी कवि ने यह दोहा कहा था—

जोधे कीधौ जोधपुर, व्रज कीधौ व्रजपाल।
लखनेऊ कासी नगर, मान किधौ नेपाल॥

पंडित रामकर्ण आसोपा

# पुस्तक का सारांश

प्रथम श्री राधाकृष्ण का मंगलाचरण करके फिर गणेश और सरस्वती का मंगलाचरण कर गणपति की प्रार्थना की गई है कि मैं अभयसिंहजी का गुणगान करता हूँ सो मुझे वाणी प्रदान करें।

फिर सृष्टिक्रम कहा गया है कि अगम अविकार ईश्वर ने प्रकृति से पाँच तत्त्व उत्पन्न किए। उस पीछे एक अंड उत्पन्न हुआ। वह नारायण-स्वरूप था। उसकी नाभि से कमल में ब्रह्मा उत्पन्न हुआ, जिसने सृष्टि की रचना की। उसके मानस पुत्र मारीच, उसके कश्यप, उसके सूर्य-पुत्र हुआ, उस सूर्य के वंश में रामचंद्र विष्णु का अवतार हुआ। उस कुल में महाराजा अभयसिंहजी हुए।

सूर्यवंशियों का आदिस्थान अयोध्या था। इस वंश के राजाओं ने पूर्व कई नगर और ग्राम बसाए और सेतराम तक पूर्व में राज्य किया। सेतराम का पुत्र सीहा हुआ। यह द्वारका यात्रा को पश्चिम में आया। द्वारकानाथ के दर्शन करके मारवाड़ में आया और मारवाड़ में राज्य की नींव दी। उसके पुत्र आसथान हुआ। आसथान का पुत्र धूहड, उसका रायपाल, उसके कन्हराव, उसके जल्हराव, उसके छाड़ा, उसके तीड़ा, उसके सलखा, सलखा के वीरम, उसके चूंडा, उसके रणमल, उसके जोधा, उसके सूजा, सूजा के वाघा, उसके गांगा, उसके मालदेव*, उसके उदयसिंह, उसके सूरसिंह, उसके गजसिंह, उसके जसवंतसिंह। इसका नाम जसराज भी लिखा है। इसके समय में औरंगजेब बादशाह था। उस समय में इस राजा ने धर्म की मर्यादा रखी। संवत् १७३५ में पौष वदि १० गुरुवार को इस राजा का स्वर्गवास हो गया।

रानी जादवजी सती होने को तैयार हुई, परंतु उदयसिंह ने उसे रोक दिया, क्योंकि वह गर्भवती थी। जसवंतसिंहजी के मरने पर औरंगजेब ने हिंदुस्तान की आगल टूटी समझकर सबको एक करना चाहा, और यवनों का बल बढ़ा।

### इति प्रथम प्रकाश

औरंगजेब अजमेर आया। उस समय उदयपुर के राणा जयसिंह ने अपने पुत्र को बादशाह की सेवा में भेजा, और कछावा, चौहान आदि सब आए।

---

* कवि ने "राव मारू" लिखा है, मालदेव का नाम नहीं लिखा।

औरंगजेब ने बहादुर खाँ को प्रबंध करने के लिये जोधपुर भेजा। उसने बादशाह का पंजेवाला हुक्म दिखाकर कहा कि सब घोड़े-हाथी आदि लेकर अजमेर बादशाह की हजूर में चलो। उस समय भाटी रघुनाथ और कायस्थ केसरीसिंह दोनों हाथी-घोड़े आदि लेकर बहादुर खाँ के साथ दिल्ली गए। इस अवसर पर इंद्रसिंह भी दक्षिण से दिल्ली आ गया था।

उधर पेशावर से राठोड़, राजा की रानियों सहित रवाना होकर लाहौर आए। यहाँ जादव रानी के उदर से सं० १७३५ चैत्र वदि ४ बुधवार को महाराज अजीतसिंहजी का जन्म हुआ। लाहौर और जोधपुर में बधाई बँटी। राठोड़ लाहौर से दिल्ली आए। बादशाह ने वैशाख मास में राठोड़ों को कहलाया कि जसवंतसिंह के पुत्र को हजूर में हाजिर करो। यहाँ केसरीसिंह और रघुनाथ, जो जोधपुर से दिल्ली गए थे, बादशाह से मिले। बादशाह ने इंद्रसिंह से कहा कि जो मेरे कथनानुसार करेगा तो मैं तुझको जोधपुर दे दूँगा। तू रायसिंह का पुत्र है। वह मेरा परम प्रिय था।

दूसरे दिन राठोड़ दरगाह में गए। हाथी-घोड़े आदि दीवान को दिखलाए और बादशाह ने भी उनको देखा। बादशाह ने राठोड़ों से हिसाब पूछा तो केसरीसिंह ने कहा कि यह काम मेरे जिम्मे था, इसका जवाब मैं दूँगा। यह निर्धारित हुआ। फिर केसरीसिंह विषपान करके मर गया, हिसाब कौन दे। इस तरह केसरीसिंह ने स्वामी के लिये प्राण दिया। औरंगजेब ने हुक्म दिया था कि जसवंत के पुत्र को हजूर में हाजिर करो, उसका उत्तर राठोड़ों ने यह दिया कि अजीतसिंह को आप इनका राज्य दे दें तो सुख रहेगा। यह सुन औरंगजेब अत्यंत कुपित हुआ और इंद्रसिंह से कहा कि मेरे हुक्म को कबूल करे तो जोधपुर तुझको दे दिया जाय। उसने आज्ञा स्वीकृत की। बादशाह ने उसको जोधपुर का परवाना सं० १७३५ ज्येष्ठ वदि १२ सोमवार को लिखकर दे दिया। इंद्रसिंह जोधपुर को रवाना हो गया। राठोड़ों को इस बात की खबर लगी, तब मरुधराधीश को गुप्त रीति से मारवाड़ की तरफ भेज दिया। सब लोग मरने को तैयार हो गए। उस समय जसवंतसिंहजी की रानी ने कहा कि खड्गधारा से पवित्र करके मुझे जमना में बहा दो। उस समय बादशाह की चौकी बैठ गई थी। उसके अंदर ५०० सुभट रहे, बाकी सब देश को चले आए। उस समय रघुनाथ भाटी ने कहा, आज का दिन धन्य है कि हम स्वामी के वास्ते काम आवें। रणछोड़दास जोधा से रानी ने कहा कि पहले मुझे

## दिल्ली का युद्ध

तत्पश्चात् महा घोर युद्ध हुआ, जिसमें जोधा रणछोड़दास, पृथ्वीराज, चीठलदास, चद्रभाण, दीपसिंह, कुभकरन, माधोसिंह, जगत्‌सिंह, रामसिंह। सोढ का पुत्र रघुनाथ, हरदास के पुत्र जगत्‌सिंह, सकतसिंह और गिरधारीदास, केसरीसिंह का पुत्र ऊदा, द्वारा मानावत, बीकावत घनराज, रतन का पुत्र केशव (भाटी)। कूपावत महासिंह, माधवसिंह, मोहणसिंह। मेड़तिया किसनसिंह, भीमसिंह, नाहरखान। पातावत केसरीसिंह। ऊदावत भारमल, गोइददास, आसकर्ण, जसु, गोवर्धन, रुघनाथ। रिणमलोत हरिसिंह का पुत्र सुदरदास। भोजावत सुदरदास। मडला लक्ष्मीदास। चौहान, अखैसिंह जैतमाल, ऊदो, मेरूसिंह, डूगरसिंह। सोभावत जोगीदास कुसलसिंह का पुत्र। डूगरौत माना। कायस्थ हरिराय। मुहता विसना। चारण सादू सूरजमल, नवल का पुत्र मीसण रतन। राठोड़ों के सब ५०० वीर मरे और बादशाह के १००० मरे और ३०० घायल हुए।

### इति द्वितीय प्रकाश

स० १७३६—औरगजेब ने अब राणा के ऊपर सत्तर हजार सेना भेजी, जिसमें तहवरखान सेनापति था। वह अजमेर आया। उसके पश्चात् चारों पुत्रों के साथ औरगजेब खुद आया। इधर राठोडों ने सिर उठाया, जिससे तहवर खान अति क्रुद्ध हुआ। उधर मेड़तिया माधोदासौत रूपसिंह और गोकुलदास को (दोनों प्रतापसिंह के पुत्र और राजसिंह के भाई थे) राजसिंह ने उत्तेजित किया। उस समय गोकुलदास का पुत्र हठमल बोला, जो जगत् में नाम रखे वही धन्य है। अचलदास का पुत्र केसरीसिंह, रामसिंह का पुत्र चतुर्भुज, जगत्‌सिंह, हरिसिंह का पुत्र सुदरदास, मानसिंह का पुत्र हरनाथ ये सब पुष्कर में आए। वहाँ अजमेर से तहवरखान आया। वाराहजी के मदिर के आगे युद्ध हुआ। दो घड़ी तलवार चली जिसमें तहवरखान का हाथी १०० धनुष पीछे हटा। सवत् १७३६ भादों वदि ११ को यह युद्ध हुआ था, जिसमें राजसिंह उक्त सुभटों के साथस्वर्ग को सिधारा (पोहकर की लडाई समाप्त)।

### इति तृतीय प्रकाश

तहवरखान मारवाड़ में दौरा करता है। ऊदावत रूपसिंह कुभकरण के पुत्र कूड़ाद्रह के स्वामी पर तहवरखान की फौज आई। उसमें लड़कर रूपसिंह काम आया। सवत् १७३६ की आश्विन सुदी में यह घटना हुई।

### इति चतुर्थ प्रकाश

औरंगजेब ने उदैपुर पर बड़ी सेना के साथ चढाई की, प्रथम अजमेर आया। ख्वाजा पीर की पूजा की। पाँच दिन अजमेर में ठहरा, फिर मेवाड़ की तरफ चला। उधर सीसोदिये सब युद्धार्थ तैयार हुए। इधर राठोड़ों ने सिर उठाया। सोनग ने जाकर विहारी पठानों के जालोर को जा घेरा। इधर औरंगजेब दह-वारी पहुँचा। वहाँ कूंपावत उगरसिंह और उदयसिंह सॉवलदासोत युद्ध करके स्वर्ग को सिधारे। बादशाह उदैपुर आया और आजमशाह चित्तौड़ गया। इतने में जालोर-से खबर आई कि राठोड़ जालोर पर आ गए हैं ( उस समय जालोर का शासक फतहखाँ था ), हमें मदद दीजिए। यह खबर पाते ही बादशाह वापिस अजमेर आया और बिहारियों की मदद में मुकरबखान को भेजा। राठोड़ जालोर से सोजत आए। यहाँ पेशकसी ले जोधपुर को आ घेरा। तब पँवार गोविंददास बधनोर इंद्रसिंह के पास गया और सब वृत्तात कहा।

सं० १७३६ के ज्येष्ठ सुदि ३ को रवाना हो १० को इद्रसिंह जोधपुर आया। ११ को मडोवर में डेरा किया।

उस समय जोधा मुकनसिंह का पुत्र भाण सोनग और दुर्गदास आदि ने कहा कि इंद्रसिंह आ गया है। खेतासर में प्रभात के समय युद्ध होगा। खेतासर की लडाई में चाँपावत साहबखान मथुरादासोत काम आया। राठोडों की विजय हुई, इद्रसिंह रण छोड़ भाग गया। यह युद्ध ज्येष्ठ सुदि १३ को हुआ था।

पचाग स० १७३७

## इति पंचम प्रकाश

राठोड़ों ने फिर जालोर के बिहारियों को घेरा और इद्रसिंह भाग गया। यह सुन बादशाह अत्यंत कुपित हुआ। इद्रसिंह पर नाराज होकर मन से उतार दिया। और बादशाह बहुत कुपित हुआ तब तहबरखान ने शाह-जादा अकबर को बुलाया। बादशाह ने अकबर से कहा कि शत्रु को पकडकर लाओ। बादशाह के आज्ञानुसार अकबर राठोड़ों पर तैयार हो हाथी पर सवार हुआ, इसके शामिल तहवरखान भी था। इधर रणछोड़दास सोनग आदि तैयार थे। इस समय तेरह ही शाखाओं के राठोड़ एकत्र हो गए थे। जोधा, ऊदा, कर्मसोत, मेड़तिया, करणोत, चापावत, कूँपावत, जैतमाल, माला, देवराजोत, गोगादे, पातावत, रूपावत, ऊहड, धाधल, भाटी, चौहान, ईंदा, पडिहार, खूमाण, सोनगरा, पँवार तथा उस समय सीसोदिया भीम भी आया और सीसोदिया और राठोड शामिल हो गए और मुसलमानी सेना के साथ युद्ध हुआ। वहाँ का भार जोधा

नाडोल का युद्ध स० १७३७ आश्विन वदि ७

मुकनसिंह के पुत्र इद्रभाण ने धारण किया। उस समय राणा राजसिंह का दूत आया और उसने पत्र देकर कहा कि राठोड और सीसोदिया एक मन हो जाओ और मेल रक्खो। मेवाड को तुमसे जुदा मत समझो, तब सोनग आदि राठोडों ने भीम से कहा कि कल सूर्योदय होते ही युद्ध छेड़ दो। फिर जल्दी उठकर राजपूत अपने नित्य-नियम से निवटे। दूत ने जाकर तहवरखान से कहा कि राजपूत सब एक हो गए हैं, युद्ध को तैयार हैं, उधर तहवरखान तैयार हुआ। दोनों सामने आ खड़े हुए। महा घोर सग्राम हुआ। इधर राठोड़ों में सोनग और दुर्गदास और सीसोदियों में भीम अग्रणी थे। आधा प्रहर तलवार चली। प्रथम मुकनसिंह के पुत्र इद्रभाण ने अपना घोडा शत्रुसेना पर चलाया। वीरता से लडकर मारा गया। तत्पश्चात् भाला हाथ में लेकर भीम का पुत्र सूरजमल आगे बढ़ा। यह भी शत्रु सहार करके मारा गया। ऊदावत अजयसिंह, जैतावत जैतसिंह, कूपावत कान्हसिंह, कान्ह के साथ रोहड़िया चारण भीम ये काम आए। यह युद्ध स० १७३७ के आश्विन की १४ को हुआ। इधर भीम सीसोदिया ने युद्ध किया। तहवरखान ने इस युद्ध का वृत्तात अकबर से कहा और कहा कि आज सोनग दुरगा के बराबर कोई नहीं है। (इति नाडोल का युद्ध)

इति षष्ठ प्रकाश

इसके पश्चात् तहवरखान और अकबर ने बादशाह से बदलने का विचार कर राठोड़ों के पास दूत भेजा। उसने सोनग और दुरगा को पत्र दिया और कुरान बीच में देकर राठोड़ों से मेल किया। यह मेल सं० १७२७ की माघ वदि ९ को हुआ तब राठोड़ों ने दुर्गदास से पूछा, यह क्या हुआ? कैसे हुआ? दुर्गदास ने कहा हानि-लाभ ईश्वर के हाथ है। यह कहकर कहा कि आपन उनसे आध कोस दूर रहें और बातचीत करें। फिर दोनों में मेल हो गया। अकबर और तहवरखान राज्य के लोभ में फँस गए।

तहवरखान और अकबर का राठोड़ो से मेल

अकबर ने छत्र धारण किया, यह वार्ता सारे ससार में फैल गई। यह सुन बादशाह पुत्र पर अति कुपित हुआ और मन में घबराया। उस समय अकबर के पास एक लाख और औरग के पास आठ हजार सेना थी। दिल्ली के घर में फूट देवी ने प्रवेश किया, जिससे औरग बहुत घबराया। अकबर सेना लेकर अजमेर पर आया। उस समय तहवरखान के मन में यह विचार हुआ कि मैं बादशाह के पास जाकर अकबर की बुराई करूँगा

अकबर का छत्र धारण करना

और अकबर को कैद करा दूँगा तो मुझे इनाम मिलेगा। इस विचार से वह अकबर से विना पूछे प्रहर रात्र के समय रवाना हो अजमेर गया। रवाना होते समय तहवरखान ने राठोड़ों के पास दूत भेजकर कहलाया कि बाप बेटे एक हो गए हैं, तुम अपने देश को चले जाओ। यह बादशाह के पास पहुँचा। उसने बिना मिले ही उसे मारने का हुक्म दे दिया और वह वहीं मारा गया। इधर राठोड़ों ने उस कपटी तहवरखान की बात को सत्य मान लिया और अधरात्रि के समय राठोड़ धोखा समझकर वहाँ से जाने को तैयार हुए और रवाना हो गए। उधर अकबर आनद में मग्न है, गाना सुनता है। जब राठोड़ रवाना हुए तो यवनों की सेना भी विचलित होकर चली गई।

अकबर तो स्त्रियों के साथ गाना सुन रहा था। अर्धरात्रि हुई तब उसे सूचना मिली। उसने मन में विचार किया कि भावी प्रबल है, परंतु उसने हिम्मत रखी और मूछ पर हाथ धरा, और एक हजार मुगलों को साथ ले राठोड़ों के पीछे चला। हुरमखाना उसके साथ था। दस कोस पर जाते हुए राठोड़ों के पास पहुँचा। दूतों ने राठोड़ों को खबर दी कि अकबर आया है। उस समय डेढ प्रहर दिन चढ़ा था। जब वह पास आया और उससे मिले तो उसका भाव जानकर उसका आदर किया। हुरमों को दूर रखा जिनके साथ उड़दा बेगणियाँ थीं। एक प्रहर तक इनके वार्तालाप हुआ और सलाह हुई। इतने में बादशाह के दूत आए उनसे बातचीत हुई तो ज्ञात हुआ कि औरंग के पास इस समय ५२ हजार फौज है। अकबर ने बादशाह के दूतों से वार्तालाप करके दुर्गादास से हाथ मिलाया और कहा कि चाहे औरंग मरे या मारे जंग करना चाहिए। दुर्गादास ने कहा कि पहले राठोड़ों से सलाह कर लो, फिर विचार कर काम करो। तब आठों मिसल के राठोड़ों को बुलाया और अकबर ने कहा कि मुझे तुम्हारा भरोसा है, मैं तुम्हारे पास आ गया हूँ तुम अपने कुल की लज्जा को देखो। मेरे मरने या जीने को सुधारो। तब राठोड़ों ने कहा हम टुकडे टुकड़े हो जावें; परंतु आपका साथ नहीं छोड़ेंगे।

सोनग ने कहा कि अकबर को आँच नहीं पहुँचेगी। चांपावत अजबसिंह, सामंतसिंह, भगवानदास ( यह सोनग का चचा था ) गिरधारीदास के पुत्र हरिनाथ और कान्ह ये उसी तरह बोले। दुरगादास का भाई खेमकर्ण था। उसे अकबर ने अपना हुरमखाना सौंप दिया और कहा कि इसका मुझे भरोसा है। चौहान चतुरसिंह, फतैसिंह, ( पृथ्वीराज का पुत्र )

हरनाथ, (भोजराज का पुत्र) सबलसिंह, केसरीसिंह का पुत्र तेजसिंह। भाटी—राजसिंह रावल सबलसिंह का पुत्र, किशोर महेशदासोत, रामदास, हरिदास का पोता, दुर्जनसाल, हरिसिंह, सूरजमल, जगन्नाथोत, सबलसिंह प्रयागदासोत, इसका भाई आसकरण, नाहरखाँ, अमरसिंह, उरजणोत—रूपसिंह, लाखा महेशदास।

कूपावत—रामसिंह जैतसिंहोत, फतैसिंह विजैसिंहोत, माधोसिंह दयालदासोत, रामसिंह और केसरीसिंह सबलसिंहोत, भावसिंह सबलसिंहोत, रूपसिंह केसरीसिंहोत, दौलतसिंह उगरावत, अजबसिंह अमरसिंहोत, सुंदरदास गोविंददासोत।

जैतावत—गोवरधन, अजमाल माधवदासोत, इसका भाई किसनसिंह।

बाला—तेजसिंह सूजावत, अखैसिंह।

महेचा—विजयसिंह मनोहरदासोत, हठीसिंह, सूरसिंहोत, पृथ्वीराज अमरसिंहोत।

घवेचा—सूजो सकतसिंहोत—इसके साथ साहिबसिंह जैतावत।

ऊहड़—भगवान सुंदरदासोत, भोजराज।

करमसोत—हरनाथसिंह भीमोत, गिरधारी बलिरामोत।

ऊदावत—पेखिराम, राजसिंह बलिरामोत, जगत्सिंह विजयसिंहोत, श्यामसिंह कुंभकरणोत, गोविंद कुंभकरणोत, तेजसी, रूपसिंह रामचंदोत, नाहरखा गोरधनोत, भीमसिंह आणंदसिंहोत।

जोधा—रणछोडदास ( दिल्ली में काम आया ) शिवसिंह, भीमसिंह, रणछोडदासोत।

मुकनसिंह, करणसिंह मुकनसिंहोत, चंद्रभाण, देवतसिंह लखमणोत, सबलसिंह गोविंददासोत, अखैसिंह रिदावत, अमरसिंह किशोरसिंहोत, हरनाथ भाणोत, सबलसिंह माधोदासोत, रामसिंह वेलावत।

मेड़तिया चांदावत—हेमतसिंह सकतावत, आणंदसिंह हरिसिंहोत, हरिसिंह मोकमसिंहोत, विसनसिंह नाथावत (पुष्कर की लडाई में काम आया)।

मेडतिया रायमलोत—दलराम अजबावत, चतुरसिंह विजावत, जोधसिंह राजसिंहोत, देवीदास विसनसिंहोत, देवीसिंह माधोसिंहोत।

मेडतिया विसनदासोत—सूरसिंह प्रतापसिंहोत, मानसिंह दलपतोत।

पातावत—पीथल, मुकनसिंह, भगवान्।

रूपावत—दुरगो, जगो।

मंडला—भावसिंह।

मांगलिया—सुंदरदास, भगवान, राजसिंह, ये तीनों जसावत ।

लूमाणा—ऊदो, खेमसिंह, माधोसिंह पृथ्वीसिंहोत ।

ईंदा—भोज, जैतसिंह ।

धांधल—गोविंद मनोहरोत, कीर्तिसिंह जसावत, उदयकर्ण मानसिंहोत, मुकनसिंह सुंदरदासोत ।

पड़िहार—भीम का पुत्र सांवल, भदावत जोधसिंह सादावत, महेश आणंदसिंहोत, विजयसिंह जोगीदासोत, नरहर, जोगीदास आणंदोत, वलू, खेतसी ।

सोभावत—बीठलदास कुसलावत, दयालदास वेणावत, जीवणसिंह जोगावत, बदरीदास, पिराग ( ड्योढ़ीदार ) ।

धांधू—हरदास, राम, दोनों उरजावत ।

कलावत—नरहर, वलू, नारायणदास केशवदासोत ।

गहलोत—वीरमदे, देवराज, धनराज, तीनों चतुरावत ।

कायस्थ—केसरीसिंह ( दिल्ली में विष खाकर मरा ), हरकिसन चंदोत ।

खीची—रावत मुकनदास भलावत, इसका भाई सिवसिंह ( इन्होंने अजीतसिंहजी के पास रहकर रक्षा की थी ), जोधसिंह जोगावत ।

भंडारी—आसकरण, रायचंद दीपावत, सांवतसिंह खींवसी का पुत्र, हेमराज जगनाथ का पुत्र ।

पुरोहित—अखैराज, द्रोण ( द्रोणाचारज ) ।

व्यास लिखमीचंद, बालकृष्ण मुरार का पुत्र ।

बारहट केसरीसिंह भीम का पुत्र, कान्ह ( नाडोल में काम आया ) आसकर्ण नाथावत, भैरूंदास चांवडदासोत ।

अकबर इन सबको देखकर नगारा दे पश्चिम की तरफ रवाना हुआ । उधर औरंग अपनी सेना सजाकर अकबर का पीछा करने को तैयार हुआ । उस समय सोनग दुर्गादास ने कहा कि अकबर को यत्न से रखना । कोई इसकी पीठ न दबावे । फिर सब राठौड़ सजकर तैयार हो गए । उस समय दुर्गादास अकबर को लेकर दक्षिण की तरफ गया । उसके साथ ये सरदार थे—

कूंपावत—फलमल विजयसिंहोत, रामसिंह जैतसिंहोत ।

मेड़तिया—मोहकमसिंह, रणछोड़दास, अमरसिंह, मदनसिंह, हरिसिंह ।

जोधा—आसथान, माधोसिंह, आणंदसिंह ।

चांपावत—भदो, सबलसिंह, तेजसिंह, नारायणदास ।

चौहान—उगरसिंह, फतैसिंह ।

भदावत—माधोसिंह, लालसिंह, हमीर ।

मागलिया—राजसिंह, कुभकरण।

भाटी – रावलोत प्रतापसिंह, उरजनोत—अजबसिंह।

देवड़ा डूंगरसी. सोनगरा—विजयसिंह, खीची—जैराम आसावत।

करणोत विजयसिंह कचरावत, फतैसिंह रामसिंहोत, नाथो जोगावत, दयालदास जोगीदासोत।

चारण सादू जोगीदास, मीसण भारमल, सूरौ, आसल धनो, वीठू-कानो।

ये लोग इस मुहूर्त्त में रवाना हुए—योगिनी पीठ की, चद्रमा दक्षिण हाथ को कालभैरव दाहिना।

बादशाह ने इनकी तलाश में अपने मनुष्य भेजे। परतु इनका पता नहीं लगा। दूतों ने जाकर बादशाह से कहा कि यह पता नहीं लगा कि अकबर किधर गया। यह सुन बादशाह के मन में सताप हुआ। आखिर यह पता चला कि दुर्गादास अकबर को दक्षिण की तरफ ले गया। यह पता सात कोस जाने पर लगा। तब बादशाह ने सवारी के लिए हाथी मँगाया। नक्कारे पर डका पड़ा और औरग जालोर से चला। इतने में दूसरे दूत आए। उन्होंने कहा कि अकबर दुर्गादास के साथ दक्षिण को जाता है। गुजरात को दाहिनी और छपन के पहाड़ों को वाम भाग में रखकर गए हैं। औरग ने आजम से कहा कि अकबर को पकड़ बाँधकर लाओ। उसने आज्ञा स्वीकृत की, आलम पश्चिम को और आजम पूर्व को चला। उदयपुर को बीच में छोडा। अजमेर और जोधपुर में सूबहदार रखे गए।

दुर्गदास ने रवाना होते समय सोनग से कहा था कि तेरे खडे रहते म० अजीतसिंहजी पर बादशाह की घात न हो। यही अपना कर्तव्य है। खीची शिवदास और मुकनदास राजा की रक्षा के लिये नियत हुए। अर्बुद पहाड में महाराजा गुप्त रहे। या तो दुर्गादास या चापावत सोनग या खीची मुकनदास को महाराज की खबर है। सबको इतना ही ज्ञात है कि राजा गुप्त है। जनता ऐसा अनुमान करती है कि या तो जेसलमेर या सिरोही या बीकानेर में हमारा राजा है। नवसाहसा ( राठोड़ ) और दससाहसा ( गहलोत ) दोनों एक हैं। इनायतखाँ जोधपुर में १०००० सवारों से बैठा है। दुर्गादास के जाने पर इधर सोनग आदि चापावत जिनमें शिवदान, अर्जुन, सामतसिंह, उदयसिंह अखैसिंह, तेजसिंह, मुकनसिंह, जसवतसिंह, फतैसिंह, नाहरखाँ, युद्धार्थ तैयार हैं।

करणोतों में—खींवकरण, महराज, अर्जुन, केसरीसिंह, जगतसिंह, महवेचा—विजयसिंह, जैतमाल सूजा, करमसोत लखधीर।

जोधा—शिवदान, भीमसिंह, भाण, करणसिंह, हैवतसिंह, चंद्रभाण मुकन सिंह का पुत्र, पीथल, हरनाथ भाण का पुत्र।

करमसोत—हरनाथसिंह, जसवंतसिंह, केसरीसिंह, रामसिंह, कुंभकरण। माधोसिंह, भावसिंह, दौलसिंह, रूपसिंह, सुंदरदास।

ऊदावत—राजसिंह बलिरामोत, जगराम विजैसिंहोत, सामलदास कुंभकरण का पुत्र, रूपसिंह, अजबसिंह रामसिंहोत, नाहरखाँ गोरधन का पुत्र।

चौहान—चतुरसिंह, महराज, वाला—अखैसिंह, ऊहड़—भगवानदास, भोजराज।

जैतावत—माडण—मेड़तिया—सूरसिंह, हरिसिंह। चादावत—रायमल, दलराम।

माधोदास मेड़तिया—हैमतसिंह, रूपसिंह, जादव ( भाटी )—राजसिंह सबलसिंहोत, माडेचा ( भाटी ) रामसिंह मुकनदासोत, अमरसिंह नाहरखान प्रयाग के पुत्र, सूरसिंह केसरीसिंह का पुत्र।

माडेचा—महेश भाण का पुत्र, रामसिंह हरिदासोत, हरिसिंह, सूजो, दुर्जनसाल।

ईंदा—भोजराज, रूपावत, पातावत, घाधल आदि छत्तीस ही वंश उपस्थित हुए। इन्होंने जोधपुर को घेरा।

अजमेर से रवाना होते समय इनायतखान की अर्जी पहुँची कि राठोड़ों ने मुझे घेर लिया है, मैं किले में घिरा हुआ बैठा हूँ। सूर्योदय होते ही शाइस्ताखा को २००००सेना देकर सहायतार्थ जोधपुर भेजा।

राठोड़ों और मुसलमानो के बीच घोर युद्ध हुआ। उस युद्ध में रावल सबलसिंह के पुत्र राजसिंह ने शत्रुसेना के मध्य अपना घोड़ा बढ़ाया। उसके साथ महेशदास का पुत्र किशोरसिंह था। ये बड़ी वीरता से तलवार बजाकर स्वर्गगामी हुए। भाटी आसकरण प्रयागदासोत इसी लड़ाई में काम आया और उसका पुत्र भोजराज भी। भाटी रामसिंह और उदयसिंह ये भी बड़ी वीरता से लड़ वीरगति को गए। चापावत अखैसिंह, कूंपावत लालसिंह, घाघल मुकनसिंह खीची सुंदरदास, रतनू चारण जगनाथ मालावत, ये मारे गए। हिंदू २०० और मुसलमान ४०० मरे।

बादशाह ने इस युद्ध के समाचार अजमेर ४ मजल पर जाते हुए सुने। मन में बहुत दुःखित हुआ।

इधर चांपावत कानसिंह और हरनाथ सोजत पर गए। सैंतीस ( सं० १७३७ ) का वर्ष समाप्त हुआ, अड़तीस का संवत् शुरू हुआ। चातुर्मास

की ऋतु थी। सरदारखा सोजत में सहायतार्थ आया था, वह जखमी हुआ। गिरधारीसिंह के पुत्र हरिसिंह ने अच्छी तलवार बजाई। कानसिंह और हरनाथ शत्रुसहार करते हुए इस युद्ध मे मारे गए।

इति सप्तम प्रकाश

वीठलदास के पुत्र सोनग के पराक्रम से बादशाह के मन में अत्यत उच्चाट है इसके लिये उसने अनेक दैवी उपाय किए। अत में दीवान आसतखाँ की मारफत सोनग से सधि करना निश्चित किया कि अजीतसिंहजी को हफ्त हजारी मन्सब और दूसरों को यथायोग्य मन्सब दिए जायँगे। इसमें मध्यस्थ अजमेर का सूबहदार अजीमदीन हुआ। कुरान बीच में दिया।

उस समय आसतखाँ अजमेर में, सोनग मेडते के समीप और साहवदी ( शाइस्ताखाँ ) अजीम की सहायता में था।

स० १७३८ आश्विन सुदि ६ को औरगजेब अजमेर से रवाना हुआ। आसतखा अजमेर में ठहरा। स० १७३८ की आश्विन सुदि ११ को सोनग का स्वर्गवास हो गया। आसत खान ने यह समाचार सुनते ही बादशाह के पास दूत भेजे। बादशाह सुनकर आनदित हुआ, नकारे बजाए गए और सधि की वार्ता रुक गई।

राठौड़ों में शोक छा गया। उस समय वीठलदास के पुत्र अजबसिंह ने मूछो पर हाथ रखा और प्रतिदिन लड़ाइयाँ करनी शुरू कीं। मुसलमानों की फौजें जोधपुर और अजमेर में सजी जाती हैं। उस अवसर पर मेड़तिया मोहकमसिंह कल्याणोत मन्सब छोडकर राठोडों के शामिल हुआ। राठोड़ों ने मेड़ता इलाका में दड उगाहना शुरू किया। ईंदावड में अजबसिंह सूर्योदय के समय पहुँचा। वहाँ से ४ कोस चलकर तालाब पर डेरा किया। वहाँ मुसलमानों की फौज आई। राठौड़ मुकाबले में गए। महातुमुल युद्ध हुआ। वहाँ राठोड़ करण ने अपना घोडा आगे बढाया, और रणधीर प्रतापसिंह और अजबसिंह भी आ पहुँचे। सबलसिंह और अजीतसिंह ने बड़ा पराक्रम किया। रामसिंह और नाहरखान चापावत बड़ी बहादुरी से लड़े। जैतावत सामतसिंह और जैतसिंह बादशाही झडे के पास पहुँचे। मेडतिया गोपीनाथ, अनोपसिंह, घासी और सादूल बहादुरी से लड़कर काम आए। जोधा अर्जुनसिंह भाटी कान्ह, पडिहार महेशदास आणदोत, रोहडिया चारण आईदान भीमोत, भगवान त्रिजावत, आसकरण और रतनसिंह ( ये बारहठ ) लड़े। पुरोहित रुघनाथ गुणपतोत काम आया।

इस लड़ाई में पाँच चापावत अजबसिंह, सबलसिंह, रामसिंह, हरिचंद, नाहरखान बहादुरी से लड़कर काम आए। जैतावत दो, मेड़तिया चार, जोधा एक, भाटी एक, पडिहार एक, सेवड़ पुरोहित एक, तीन बारहठ। इनमें अग्रणी अजबसिंह वीठलदासोत था। वह मारा गया। ( संवत् १७३८ कार्तिक सुदि २ मगलवार को यह युद्ध हुआ था। )

## इति अष्टम प्रकाश

बादशाह इस युद्ध का वृत्तात सुन प्रसन्न हुआ, और अजमेर में शाहजादा अजीम और अमदखा को रखा। जोधपुर में इनायतखा प्रबंधकर्ता है।

अजबसिंह के मरने पर चापावत उदैसिंह सेनापति नियत हुआ। उसके साथ सामतसिंह, अखैराज, तेजसी, भगवान, मुकनदास, जसराज, नाहरखान, भाण, विजा, लाखा, फतैसिंह ये चापावत थे। बाला अखैराज, करणोत खींवकरण दुर्गदास का पुत्र, तेजसिंह, देवा जसराजोत, जगतसिंह दुरगादास का भतीजा।

जोधा—सबलसिंह, महेचा विजैसिंह, जैत्रमाल सूजा, करमसोत लाखा, ये सब खींवकरण के साथ थे।

ऊदावत—राजसिंह, जगराम, सामलदास, रूपसिंह, नाहरखा।

मेड़तिया—मोकमसिंह, जोधा—उदैभाण, शिवदान, भीमसिंह, करणसिंह।

कूपावत—दक्षिण से फतैसिंह रामसिंह आए।

जैतावत—माडणसी, गोरधन। करमसिंहोत—हरनाथ, जसकरण।

चौहान—चतुरसिंह दयालदासोत, फतैसिंह दक्षिण से शाहजादे को पहुँचाकर आया। भाटी—रामसिंह, दुजणसाल, सूजो, हरिसिंह, अमरसिंह, नाहरखान, सूरसिंह केसरीसिंहोत, लखधीर, महेशदास। (सेनापति उदयसिंह धीर का पुत्र) ये सब मार्गशीर्ष सुदि २ गुरुवार को अजमेर की तरफ चले, जिनमें जोधा ऊदावत आदि सब शामिल थे।

जोधपुर में रक्षक इनायतखाँ था, अजमेर में दीवान आसतखाँ और शाहजादा अजीम थे। राठोड़ों ने बड़ा शोर मचाया, कई गाँव लूटे, गायों को घेरा, और फागुन सुदि ३ को पुर, माडल को लूटा, तब अजमेर से कासिमखाँ सेना लेकर आया। कासिमखाँ उनका बल प्रबल देख टल गया। उसका माल राठोड़ों ने लूटा। चैत वदि ८ को सोजत को घेरा। इनायत खाँ जोधपुर में था परतु उसको दम लेने को जगह नहीं। सं० १७३९ में नूरअली जैतारण में था। उसको श्रावण वदि १४ को जगराम विजावत ने

भगा दिया और जैतारण लूटा। सोजत में चापावत विजैसिंह सबलोत ने उपद्रव मचाया। उत्तर दिशा में रामसिंह ने लूट मार की।

कासिम खाँ मुकन के पुत्र से लडकर भागा, भाटी भाण ने चेराही का थाना लूटा, नूरअली भाद्राजण पर चढकर आया तब जोधा उदयभाण मुकाबले में गया और नूरअली को भगाया।

इति नवम प्रकाश

अब चापावत उदयसिंह करणोत खींवकरण, ऊदावत राजसिंह और मेड़तिया मोहकमसिंह गुजरात की तरफ चले। ग्रीष्म ऋतु थी। सोजत से रवाना हुए, खैरालू नगर को लूटा, वहाँ से गाँवों को लूटते दण्ड उगाहते राणपुर आए। भादों के कृष्णपक्ष में गुजरात का शासक मुहम्मद सेना लेकर आया। इसके साथ राठोडों का भीषण युद्ध हुआ। इस युद्ध में करणोत केसरीसिंह, भाटी गोकलदास भडारी रायचद, जीवराज और भगवान, मुहता सुजाणमल, फौजदार रामो, देरासरी मुरलीधर पचोली शिवदास पडिहार अहमदखाँ ये काम आए। अनायतखाँ जोधपुर में और पाली के थाने पर नूरमली है। बाला विमनदास ने पाली के समीप लूट मार की जिसकी पुकार नूरमली के पास गई तब वह बालों पर चढकर आया। उसने बालों का किला घेर लिया। तब बालो ने इस पर एक साथ आक्रमण किया, लडाई हुई, नूरमली रणभूमि छोड़ भाग गया। यह युद्ध स० १७३९ भादों सुदि १३ को हुआ था।

इति दशम प्रकाश

चापावतों ने फिर सोजत पर आक्रमण किया तब सोजत के शासक सीदी ने उदयसिंह को प्रतिवर्ष ७०००) रुपये देने का वादा करके सधि कर ली।

ऊदावत जगराम ने कार्तिक बदी १२ को जैतारण को घेरा, जोधपुर और अजमेर पुकारू गए। असतखाँ और इनायतखाँ ने इसके सामने नूरमली को भेजा। इस युद्ध में सब ऊदावत जमा हो गए और मेडतिया मोहकमसिंह और हैमतसिंह भी इनके शामिल हुए। जगतसिंह राजसिंह का पुत्र, रिदैसिंह, सामल कुंभा का पुत्र, सब से आगे जगराम बढा, लालसिंह उसके साथ हुआ। नूरमली हाथी पर सवार होकर युद्ध-स्थल में आया। महा घोर युद्ध हुआ। इसमें राठौड़ों के ५० और मुसलमानों के ५०० मनुष्य मरे। इस युद्ध में मेर नरा ७ सुभटों से मारा गया ( यह युद्ध मार्गशीर्ष वदि १२ को हुआ था ) राठोड़ों की विजय हुई।

इति एकादश प्रकाश

भाटी रामसिंह मुकनसिंहोत पाली पर चढकर गया। इसके मुकाबले में अबदलखाँ ५०० सवारों से आया। रामसिंह ने बड़े वेग से उस पर आक्रमण किया। युद्ध हुआ। रामसिंह ने भाले से अबदलखाँ को मार डाला। तीस मुगल मरे। यह युद्ध वैशाख वदि २ को हुआ था।

वैशाख सुदि ६ को मेड़तिया मोहकमसिंह ने मेडते को घेरा। मुकाबले में शेख गोहर आया। विकट युद्ध हुआ। इसमें मोहकमसिंह के हाथ सैदअली मारा गया। गोहर शेख भागा। राठोड़ों की विजय हुई।

मगरा (पहाड़ सिलसिला) में ऊदावत राजसिंह, जगराम, सामल नाहरखाँ, जोधा भीम, सिवसिंह, इन पर असतखान ने अपने पुत्र को अजमेर से बिदा किया। राठोड़ उनके चारों ओर हो गए जिससे मुसलमानों के पास ऊँटों की कमी होने से रसद नहीं पहुँचती है। इससे उसे वापिस लौटना पड़ा। जगराम की विजय हुई।

आसतखान ने यह विचार किया कि इनको लोभ देकर वश में करना चाहिए। फिर उसने कहा कि तुम मनसब इजारे लो, हम देते हैं। परतु जब तक राजा प्रकट न हो तब तक युद्ध का नाम मत लेना। इनायतखाँ का दामाद सिकंदर इस काम के लिये नियत हुआ। कई लोभ वश हो उसके पास गए। ग्रीष्म व्यतीत हुआ। वर्षा ऋतु का आरंभ हुआ।

सं० १७४० की श्रावण वदि १४ को आसतखान अजीम को साथ लेकर दक्षिण की तरफ गया। इनायतखाँ को दोनों सूबों की भलामन दी गई। शरद व्यतीत हुई। हेमंत ऋतु आधी गई होगी कि फिर उपद्रव उठा।

सामतसिंह जोगीदासोत भगवान्‌दास और तेजसी आईदानोत मुकनसिंह ये पाली थाणा पर अचानक गए और गायों को घेरा। नवाब का पुत्र मुहम्मद-अली मिरजा मुकाबले में तैयार हुआ। युद्ध हुआ। इसमें भाटी वेणीदास केशवदासोत मारा गया।

राठोड़ों के १० और शत्रु के ३० मरे। भायल देदा घायल हुआ। यह युद्ध खारला में पौष सुदि ९ को हुआ था। इसके अनतर करणोत खींव-करण जोधपुर से उत्तर को चला। इसके साथ राम हरिदासोत है। प्रति दिन युद्ध होता है। ऊदावत राजसिंह, जगतसिंह और जोधा सिवदान ने जोधपुर और अजमेर के बीच में बड़ा उपद्रव किया। इनके शामिल कूपान्त फतैसिंह विजयसिंहोत, जैतावत राम और पदमसिंह, केसरीसिंह, भीम सबलोत, भाटी सूरा और महेश, माडेचा रामा मुकनदासोत, जोधा सूजा किरतावत तथा

चापावत सामतसिंह ने गाँव गाघाणी मे बहुत से यवनो को मारा। इधर से चापावत सामतसिंह और उधर से भाटी रामसिंह आया और यवनों का सहार किया। बहुत से गाँवों में पेशकसी ली। ऐसे लूटते हुए जैतारण आए। यहाँ ऊदावत जगराम आदि शामिल हो गए। उधर राठोड़ सोजत पर गए। इनमें मुखिया मेडतिया सादूल था। हैमतसिंह इसके शामिल हुआ। इन्होंने नवाब के सघ को मारा।

मगरा मे राठोडों का उपद्रव सुन नूरमली जोधपुर से चला, सीधा पाली के थाना पर गया, और वहाँ से मिणियारी गाँव गया। चापा नरहरदास मुकाबले में आया। रा० ऊदावत रूपसिंह रामसिंहोत उसके शामिल बारहठ केसरीसिह हुआ। यह युद्ध स० १७४० के वैशाख में हुआ।

## मिणियारी में मिरजा से नरहरदास का युद्ध

भाटी हरदास के दुरजणसाल और हरिसिंह ने मडोवर को लूटा। खोजा साल्हा से लडाई हुई। साल्हा भागकर जोधपुर में आया। यह सुनते ही नूरमली भी जोधपुर आया। मगरा में रामसिंह और सामतसिंह आदि दौड़ते हैं। सीदी से थाना तागीर हुआ और सेराणी मन में सतत हुआ और ११००० सेना लेकर चला। राठोड़ों को खबर लगी कि मुगलों की बड़ी फौज आती है। इन्होंने भी नक्कारा बजाया। दोनों की मुठभेड़ हुई। इस समय चापावत सामतसिंह क्रोध करके चला। उसी के समान भाटी रामसिह आगे बढा। महा भीषण सग्राम हुआ। मुसलमान रणभूमि में गिरने लगे। उधर से मेडतिया हैमतसिंह आया। जोधा धनराज ने अपना घोड़ा चलाया। मुसलमान १००० और राठौड २०० मरे। इस लड़ाई में सामतसिंह, रामसिह, हैमतसिंह, धनराज और विहारीदास ये पाँच सरदार काम आए।

### इति द्वादश प्रकाश

उसतरा के थाने में कूंपावत आना था। करमसोत हरनाथ भीमसिंहोत उसका भतीजा जसा सूर्योदय के समय थाने पर चढ़कर आए। युद्ध हुआ। राठोड़ों ने थाना लूट लिया, फिर गाघाणी का थाणा लूट मडोवर पर आए। परतु मडोवर वाले मीर्यां भाई भाग गए। वैसाख सुदि १२ को मुहम्मदअली चढा और मेड़ते गया। मुहम्मदअली ने मेडतिया मोहकमसिंह के प्रीति-वालों से पूछा और मोहकमसिंह को धोखे से मारने के लिये प्रीति की बात

की। मोहकमसिंह को मेड़ते के महलों में बुलाया और उसे धोखे से मार डाला। यह घटना आषाढ़ सुदि ९ मंगलवार को हुई थी।

सं० १७४१ में सोजत पठानों से तागीर होकर सुजाणसिंह को हुई। मुकनसिंह का पुत्र रामसिंह, पूरणमल, हरिसिंह, प्रवाडमल, सूर, दुरजणमाल हरदासोत भाटी, सूजा कीरतसिंह का पुत्र और रणछोड़ ये हमेशा थानों पर जाते हैं और लड़ाई होती है। थानेदार सध्या समय दरवाजा वद कर लेता है और दिन निकले खोलता है। यह सुनकर इनायतखाँ मन में जलता है। उसने शेख फाजल को उसी क्षण रवाना किया। यह १००० सवार लेकर चला। रणछोड़ ने इसके सामने घोड़ा वढाया। आगे थाने पर सिंधी थे और उनके शामिल ऊहड़ भी थे। मुहम्मद सिंधी इस लड़ाई में मारा गया और शेख भाग गया। सोजत में सुजाणसिंह था। उस पर भाटी महेश गया। भीम अजीतसिंहोत इसके साथ हुआ। युद्ध हुआ, जिसमें उरजनोत भाटी उदैभाण का पुत्र महेशदास मारा गया।

चापावत लाखा, फता, कूंपावत केसरीसिंह और रामसिंह ने जोधपुर में वखेड़ा करना शुरू किया। सामतसिंह, रामसिंह और मोकमसिंह के मरने से बादशाह का सोच मिटा था, परतु चापावत, करणोत, ऊदावत, बाला, भाटी और चौहान विद्यमान थे, जिससे विघ्न मिटा नहीं। चौहान चतुरसिंह ने कहा कि उपद्रव नहीं मिटना चाहिए। राठोड़ सग्रामसिंह महेशदास का पोता उसके शामिल हुआ। बारठ केसरीसिंह ने कहा कि सग्रामसिंह को मैं ले आऊँगा। बारठ सागा के पास गया। उसने सागा से कहा कि सामंतसिंह मर गया है, अब वह भार आप अपने कधे पर उठावें। सागा ने बधुओं से कहा कि केसरीसिंह यह कहता है कि अब बादशाही मन्सब छोड़ता हूं। इतने में भाद्राजण का जोधा उदयभाण आया। सब राठोड़ इकट्ठे हो गए। संवत् १७४२ के कार्त्तिक सुदि ९ को ये सब एकत्र हो गए। उस समय इन्होंने दो विभाग किए, एक में अग्रणी उदयसिंह, उसके साथ करणोत खींवकरण, तीसरा भाटी रेणायर ( रिडमल )। ये बीकानेर की तरफ गए। देश को लूटा और थाने भ्रष्ट किए। दूसरे विभाग में—सग्रामसिंह, यह जोधपुर की तरफ आया। इसके साथ भोपत जोगावत, तेजसिंह मुकनसिंह, बलरामोत और जोधा उदयभाण। तेजसी दुर्गदासोत सब के आगे था। बाला अखैसिंह, ऊदावत रूपसिंह, चौहान चतुरसिंह, फतैसिंह, कूंपावत छत्रसिंह फतैसिंह। जैतावत रामसिंह, पदमसिंह, कूंपावत केसरीसिंह रामसिंह सबला-वत। प्रागदासोत जादव अमरसिंह [illegible]

सब जोधपुर पर चले। ये वालोतरा और पचपदरा लूटकर जोधपुर पहुँचे। मुगलों ने दरवाजे बंद कर लिए।

इति त्रयोदश प्रकाश

## संग्रामसिंह जूंझारसिंहोत का धावा

इनायत खाँ जोधा उदयभाण पर क्रुद्ध हुआ कि यह हमेशा उपद्रव करता है। नूरमली को इसके पीछे भेजा वह सेना। लेकर सुहिंद्र गिरि आया। यहाँ उदयभाण के शामिल करण मुकनदासोत, चद्रभाण, हैमतसिंह, पृथ्वीराज और बारठ केसरीसिंह भीमोत हुए। युद्ध हुआ। इसमें जोधा मानसिंह कल्याणोत मारा गया। राठोडों ने मुगलों का आराब लूट लिया, एक तोप पचीस हजार की और १०० ऊँट लूटे। यह युद्ध माघ सुदि ७ शनिवार को हुआ था। इसमें ५०० यवन मरे और १००० घायल हुए। मिरजा नूरमली ने इनायत खाँ को खबर पहुँचाई तब उसने मुहम्मद अली को भेजा। ( भाद्राजण की दूसरी तीसरी लडाई हुई )।

इति चतुर्दश प्रकाश

पुरदल खाँ सिवाना पर गया। उसके साथ मेवाती नाहरखान था। ये काणाणा के थाने पर आए। मोकलसर में उस समय अखैसिंह था। चापावत सब अजमेर की तरफ गए। उनके पीछे नूरमली गया। महेव गाँव पर तुरक चढ आए। तब सबलसिंह ने मोरचा सँभाला। इसके शामिल महेशदास आसावत, मोहकमसिंह मनोहरदासोत, कुंभकरण किसनावत, सुजाणसिंह रामसिंहोत, मेघसिंह माधोसिंहोत भोज और भोज का पुत्र ये भाटी हुए। इस युद्ध में ६ सरदार मारे गए। सबलसिंह तुरकों से लड़ रहा था। इतने में खबर आई कि दो बेटियाँ पकड़ी गईं। सबलसिंह बेटियों के शामिल हो गया। बेटियों के वास्ते आसावत सबलसिंह कैद हो गया। उसने सोचा कि बेटियों को मारकर मिरजा को मारूँ। मिरजा मेड़ते गया। महेव गाँव लूटा। मेड़ते में मिरजा दोनों भाई शामिल हो गए। वाला अखैसिंह ने राजपूत जमा किए। चापावत अखैसिंह वीरोत, सूजा वीरम का पुत्र, लखसिंह प्रतापसिंहोत, और प्रयागदासोत भाटी, तेजसी, अमरसिंह, नाहरखान चापावत, भीम पातावत, वाला पर्वतसिंह, तेजसिंह। वाला अखैसिंह ने घोडा बढ़ाया। उस समय स० १७४२ की चैत्र सुदि १ थी। अखैसिंह ने तुरकों पर आक्रमण किया तब उधर से पुरदलखाँ ने घोड़े उठाए। इधर अखैसिंह, एक वाला और चापावत शत्रुओं पर पड़े।

उस समय रतनसिंह सुदरदासोत आगे बढ़ा और तुरक को ललकारा। इसने पुरदल खान को मार लिया, परतु यह भी मारा गया। यह युद्ध काणाणा के थाने पर हुआ था। इसमें मुखिया अखैसिंह बच गया। राठौड़ों के १०० और तुरकों के ६०० भट मारे गए।

इति पंचदश प्रकाश

मिरजा मेड़ते से तोडे की तरफ गया। सबलसिंह उसके साथ कैद में है, बेटी भी साथ है। मिरजा ने चलते हुए कुचील गाँव में डेरा किया और भाटी कन्या के साथ विवाह करने का विचार किया कि सबलसिंह श्वशुर किया जाय। सबलसिंह के मन में कपट था कि इस मिरजे को मार लूं। विवाह की रीति के अनुसार अफीम मँगाई और तलवार भी माँग ली। मिरजा उत्साह के साथ मनुहार करता है मरना विचारकर सबलसिंह उठा और चार घोड़े तैयार किए फिर कनात को फाड़कर जनाना के अदर गया। नूरमली ने उसे जाता देखकर तलवार हाथ में ली और सबलसिंह की पीठ पर आया। तकिया पड़ा था जिससे वह गिर गया तब पलग की आड़ में दिया। इधर तुरक उस पर दौड़कर आए। लड़ाई हुई जिसमें सबलसिंह मारा गया।

जोधपुर के पास हमेशा उपद्रव होता है। भाटी दुर्जनसाल ने ईदगाहवाली मस्जिद को सूअरों के रक्त से लाल कर दिया। उरजनोत भाटी इसके शामिल हुए। सूरसिंह भाटियों को लेकर आया। पाँच तुरकों को मारा। वहाँ से ऊँट लेकर वीसलपुर गया। तब मीर फतू इसके पीछे गया। भाटी सामने हुए और युद्ध हुआ। इस युद्ध में मीर का मामा अबदुल्ला ८ मनुष्यों के साथ गिरा। इधर शूरसिंह, केसरीसिंहोत, शिवसिंह, प्रतापसिंह, रतनू चारण सहसमल ये काम आए। यह युद्ध सं० १७४२ ज्येष्ठ सुदि ३ को हुआ था।

नूरमली तोडे के अंदर है। यहाँ युद्ध हुआ जिसमें नूरमली और शेख दोनों मारे गए। राठोड़ों ने राड़द्रह को लूटकर साचोर को लूटा। पचास यवन मारे गए। राठोड़ों के हाथ बहुत घोड़े ऊँट लगे। इस युद्ध में अग्रणी अखैसिंह लखावत और खींवकरण आसकरण का पुत्र थे। चापावत करणसिंह और महवेचा जैता भी इनके शामिल थे। मार्गशीर्ष वदि १० [ सं० १९४२ (२) ] को साचोर लूटा गया।

ऊदावत जगराम धीरोत गोडवाड की तरफ गया। प्रथम उसने पाली में लूट की। फिर आगे अजमेर तक गया। थाँवला का थाना लूटा। इनके ऊपर रावणखड* मिरजा जोधपुर से चढकर आया। उसे राठोडों ने मेड़ते में आते घेर लिया और पराजित किया। इस मिरजा का नाम मुहम्मद अली था।

सं० १७४२ का माघ मास व्यतीत हुआ। अब चाँपावत सग्रामसिंह भूँझारसिहोत और उसका भाई भोपत आए। वैसा ही भगवानदास था। तेजसी और मुकनसिंह ये सब राठोड अबदल खाँ के प्राणों का हरण करनेवाले एकत्र हुए। भाटी और चौहान चतुरसिंह व फतैसिंह शामिल हुए। ये सब खान पर चढकर पाल्हासणी गाँव आए। इन्होंने थाना को लूटा जिसमें बहुत द्रव्य हाथ लगा। वहाँ से थली की तरफ गए। फलोधी पर गए, दड लिया, फिर जोधपुर की तरफ आए। नादिया के थाने में नाहरखान था। उसे मारकर गाँव गाधाणी में आए। वहाँ से जोधपुर आए। तब इनायत खाँ घबराया।

इति षोडश प्रकाश

सग्रामसिंह जूझारसिहोत और भगवानदास जोगीदासोत ने गश्त करके आकर जोधपुर को घेरा।

उधर रावणखड ने बृसी गाँव को लूटा। वहाँ से भाद्राजण पर आया। लड़ाई हुई जिसमें ३० तुरक मारे गए। वहाँ से वह जोधपुर गया। वहाँ चार दिन ठहरा। वहाँ से पीपाड़ गया। खुसालवेग इक्का इसके साथ था। वह फौज से अलग ही चलता था। हरनाथ चद्रभाणोत से उसकी मुठभेड़ हो गई। हरनाथ ने इक्के को मार लिया।

चैत्र व्यतीत हुआ। ग्रीष्म ऋतु का आरभ हुआ। जालोर गढ में विहारी पठान फतहखान था। उस पर महाराज की सेना ने चढाई की। उस सेना में चाँपावत, ऊदावत, कूपावत, करणोत, जोधा, बाला, मड़ेचा, ऊहड़, करमसोत, धवेचा, भाटी, चौहान सब थे। फतहखान इनके प्रबल बल को देखकर भाग गया और धर्मद्वार (शरण) में चला गया। सेना ने नगर को लूटा। यह आक्रमण वैशाख वदि १४ को हुआ था।

---

* जिसका ऊपर का होंठ कटा हुआ होता है उसे रावणखड कहते हैं।

हरदासोत भाटियों ने देईसर गाँव लूंटा, फिर जोधपुर को घेरा। सं० १७४२ व्यतीत हुआ।

सं० १७४३ में राठोड़ों ने महाराजा को देखना चाहा, जिनमें अग्रणी जोधा केसरीसिंह मानसिंहोत, छोटा भाई हरिराम और किसनसिंह जगन्नाथोत ये थे। इसी अवसर पर हाडा दुर्जनसाल १००० सवार लेकर आया और राठोड़ों के शामिल हुआ। चाँपावतों ने इसको अपनी कन्या व्याही, जो सुजाणसिंह की पुत्री मुकनसिंह की बहिन थी। तेजसी और मुकनसिंह ने दुर्जनसाल से कहा कि महाराजा अजीतसिंहजी को प्रकट करो। तब राठोड़ों ने महाराजा के दर्शन के लिये खीची मुकुददास को बुलाया और महाराजा का दर्शन कराने के लिये कहा तो उसने कहा कि दुर्गदास दक्षिण में हैं। मुझे महाराज को उसने सौंपा है। मैं उसके विना नहीं दिखा सकता, तब चौहान मुकनसिंह ने कहा कि हम अन्न-जल तभी लेंगे जब महाराज का दर्शन होगा। तब मुकनदास कल्याणोत ने आबू की भूमि से महाराजा को लाकर दर्शन कराया। सं० १७४३ की चैत्र सुदि १५ को महाराज का दर्शन हुआ। यहाँ महाराज के स्वरूप का वर्णन है। इस समय मुख्य सरदार ये थे— चाँपावत उदयसिंह, सग्रामसिंह, भूपालसिंह, तेजसिंह, मुकनसिंह, विजयसिंह, नाहरखान हरिसिंहोत। ऊदावत—राजसिंह, जगराम विजयसिंहोत, साँमलदास, रूपसिंह, नाहरखाँन। कूपावत—भोपत जगावत, रामसिंह, फतैसिंह, केसरीसिंह। भाटी—सूरजमल, राजसिंह, सूरसिंह, हरनाथ चतुर्भुजोत, तेजसिंह, अमरसिंह, नाहरखाँन, किसनसिंह किसोरसिंहोत। खीची मुकनदास, ऊहड़ भगवान, प्रोहित अखैसिंह। पड़िहार विजयसिंह, साँमलसिंह। जती ( जैन ) ग्यानविजय ( शक्ति का उपासक ) बारहठ केसरीसिंह, वावा इत्यादि। सबने दर्शन करके कहा कि आज का दिवस धन्य है, शुभ घड़ी है जो स्वामी का दर्शन हुआ। हाडा दुर्जनसाल ने निछरावल की। सब की निजर निछरावल हुई। तदनतर सागा (सग्रामसिंह) ने मिहमानी दी। सबको भोजन कराया। सागा सीख करके गया। अपने पुत्र उदयभाण को महाराजा के पास रखा। इनायत खाँ ने यह सब वृत्तात बादशाह के पास लिख भेजा। उसने लिखा कि राठोड़ों ने अजीतसिंह को प्रकट कर दिया है। अब पूरी मदद मिले तो इच्छानुसार कर सकता हूँ। शुजाअतखाँन गुजराती को मेरे सहायतार्थ देना चाहिए। औरगजेब सुनकर मन में सोच करने लगा और अपना दूत महाराजा को देखने के लिये भेजा।

राठौड़ अजीतसिंहजी को लेकर आउवा गए। ठाकुर ने मोतियों से वधाया, और घोडे नजर किए। तदनतर, वगड़ी, रायपुर, बीलाड़ा, वलूदा, रीया, आसोप, लवेरा, खेड़, खींवसर, होकर कोलू आए। यहाँ स० १७४४ के भाद्रपद सुदि १० को पाबूजी का दर्शन किया। वहाँ से पोहकरण आए। इस समय दक्षिण से दुर्गदास आया। उसके साथ अखैसिंह रतनसिंहोत जोधा था। दुर्गदास प्रथम नागाणा गाँव गया। वहाँ नागणेचियाँ देवी के दर्शन कर भीमरलाई गाँव में आया। यहाँ भाई खींवकरण मिला। उसने समस्त वृत्तात कहा। महाराजा पोकरन से रवाना हो रामसापीर के देवालय दर्शनार्थ गए। वहाँ से भीमरलाई गए। दुर्गदास ने नजर न्यौछावर की, मोती सिर पर वारे गए। वहाँ से महाराजा गूघरोट गए। दुरजणसाल हाडा भी साथ था।

## इति सप्तदश प्रकाश

बादशाह ने दूत भेजकर जिज्ञासा की तो दूतों ने जाकर सब महाराजा का वृत्तांत कहा। सुनकर बादशाह घबराया। इनायत खाँ ने अजमेर से बादशाह के पास अर्जी भेजी कि गुजरात के सूबहदार शुजाअत खाँ को सहायता में भेजें तो मैं राठौड़ों के लिये पर्याप्त हो सकता हूँ, इधर से मैं जाऊँ और उधर से वह आवे। इनायत खाँ इस विचार में था कि वह स० १७४४ में मर गया। बादशाह को इसका बड़ा रज हुआ।

बादशाह ने उस समय एक कपट किया। कृत्रिम अजीतसिंह बनाया गया और उसका नाम महम्मदराय रखा और हुक्म दिया कि जो इससे मेल रखेगा वह पन्च हजारी मन्सब पावेगा। वह महम्मदराय दक्षिण में सातवें दिन मर गया। यह सुन राठोड़ों को खुशी हुई। बादशाह ने जोधपुर शुजाअत खाँ के अधीन किया और गुजरात का देश भी उसके अधीन रखा।

हाड़ा दुरजनसाल राठोड़ों की सहायता पाकर बूँदी पर गया। इसने मार्ग में मालपुर लूटा और पुर को लूटा। यह माडल में गया तब दूदा मुकाबला में आया। लड़ाई हुई, जिसमें बादशाही सेना भागी, परतु शत्रु-सेना में से गोली आई और दुरजनसाल के लगी, जिससे वह मर गया। राठोड़ों ने पुर पर सवार भेजे। लड़ाई हुई। पुरवालों ने २०० मुहरें दड दिया। फिर पेशकसी लेकर राठोड़ मारवाड़ में आए।

उधर से शुजाअतखाँ आया, इधर महाराजा के हित के वास्ते सब राठोड़ एकत्र हुए। चापावतों में उदैसिंह, भोपत, तेजसी, जूंझारसिंह,, जसवंतसिंह,

अर्जुनसिंह, भीमसिंह, हठीसिंह। करणोत दुर्गादास, खींवकरण, तेजसिंह, देवसिंह। कूपावत रामसिंह, विजैसिंह, भगवानदास। जैतावत माडण, रूपसिंह, फतैसिंह। ईंदा किसना। भाटी सूजो, राजसिंह, सूरसिंह, लखो, महेशदास, तेजसी, अमरो, सायबखाँन। जोधा भाण, भीम, सबलसिंह, हैबतसिंह, शिवसिंह। मेड़तिया कुसलसिंह, कल्याणसिंह, जूंझारसिंह, विजैसिंह, सूरसिंह, जोधसिंह, दलपत। ऊदावत जगराम विजैसिंहोत, राजसिंह, रिदैराम, रूपसिंह, साँवलदास, सायबखाँन। करमसोत नाथूसिंह, लखधीर। चौहान चतुरसिंह, अजबसिंह, लालसिंह, फतैसिंह। बाला अखैसिंह, पर्वतसिंह, प्रयागदास। जैतमाल मगलसिंह। महवेचा विजैसिंह। धवेचा सूजा। ऊहड़ भोपत, भोज। भायल आसो, रतन। खीची मुकनदास, शिवसिंह कलावत। धाँधल उदैकरण, किरतसिंह, गोयददास। पड़िहार साँमल विजैसिंहोत। नरहर आना का पुत्र। खुमाण सुदरदास, महेशदास। सोभावत दयालदास, प्रयागदास। भडारी आसकरण, हेमराज। पचोली हरकिसन, इद्रभाण। मीर्यां आरब। व्यास बालकिसन। पुरोहित अखैसिंह। आचारज रिणछोड़। चारण केसरीसिंह, वाघा आदि १००। अबदार हेमराज।

स० १७४५ में शुजाअतखाँन ने पत्र लिखा कि तुम उपद्रव मत करो, इजारा कर लो। खानें ले लो, राहदारी की चौथ लो। इनायतखाँन का बेटा मुहम्मदवेग जोधपुर से रवाना हो दिल्ली को चला। जोधा चद के पुत्र हरनाथ ने उसका पीछा किया। इसके साथ मेड़तिया अखैसिंह, गोकलदास, सूरसिंह प्रतापसिंहोत, सबलसिंह और सकतसिंह थे। मुहम्मदवेग ढूंढाड़ के गाँव रैणवाल में पहुँचा। वहाँ इसे जोधा हरनाथ मिला। उसे देखकर वह सब सामान और द्रव्य छोड़कर भाग गया और किले में घुस गया। कछवाहों ने इसकी रक्षा की। यहाँ बहादुरसिंह चदोत मारा गया।

## इति अष्टादश प्रकाश

औरग ने इसी वर्ष में शभु मरहटा को पकड़ लिया।

काजमवेग मारवाड पर चढ़कर आया। इधर चापावत मुकनसिंह सूरजमलोत ने बड़ी लूट पाट की, और काजमवेग को जा घेरा। वह भागकर अजमेर गया। अजमेर का सूबहदार सूजावेग था। वह मुकाबला में आया। उसे राठोड़ों ने घेर लिया। वह भी कुछ लड़कर भाग गया। वहाँ की रसद राठौड़ों के हाथ लगी।

महाराजा पीपलोद में हैं। सूजावेग से अजमेर का सूबा तागीर हुआ।

राठोड़ों ने टोहाणा का थाना लूटा। वहाँ से वे अजमेर गए। दुरगदास ने अजमेर को घेरा। शफी खाँ ने बादशाह को झूठी अर्जी दी, जिसमें लिखा कि दुर्गादास जख्मी होकर भाग गया है। दक्षिण की तरफ गया है। बादशाह ने उसकी बहुत खातिर की और लिखा कि दुर्गादास को मारकर आना, नहीं तो चूड़ी पहनाकर कैद कर लूँगा। तब शफी खाँ घबराया और लिखा कि यह देश शुजाअतखाँ के समीप है, उसे हजरत लिखें, मैं फिर इसका उपाय कर दूँगा। शफीखाँ ने महाराजा की शोध में मियाँ ईशाक को भेजा। वह पीपलोद आया। महाराजा के मंत्रियों से मिला। मुकन-दास खीची ने उसे महाराजा से मिलाया। उसने शफी खाँ का पत्र महाराजा को पढ़ाया। उसमें लिखा था कि आप एक बार अजमेर आवें, आपको जोधपुर मिल जायगा। मार्गशीर्ष सुदि में महाराजा अजमेर को रवाना हुए। उनके साथ २०००० राठोड़ थे। मुकनदास खीची और मुकनसिंह चाँपावत साथ गए। दुर्गदास घर बैठा रहा। मुकनसिंह और मुकनदास शफी खाँ से मिले। वार्तालाप होने पर ज्ञात हुआ कि कपट है, तो भी राठोड़ों ने कहा कि अजमेर देखेंगे। तब महाराजा अजमेर गए। खान से मिले, दो घड़ी वार्त्तालाप हुआ। राठोड़ों ने विचार किया कि अजमेर लूट लें। तब शफी खाँ घबराया और हाथी, घोड़े, जवाहिरात महाराजा के नजर किए। महाराजा वापिस देश में आए।

उदयपुर के महाराणा जैसिंहजी का, अपने पुत्र अमरसिंह के साथ, फसाद हुआ। तब महाराणा घाणेराव आए और मेड़तिया ठाकुर की मारफत राठोड़ों से सहायता चाही। महाराजा ने चार सरदार सेना देकर भेजे। करणोत दुर्गदास, चाँपावत भगवानदास, जोधा दुरजणसाल और ऊदावत अखैसिंह। ये राठोड़ सेना लेकर घाणेराव गए। राठोड़ों और सीसोदियों ने मिलकर पिता पुत्र में संधि करवा दी।

सं० १७४९ कार्त्तिक शुक्ल में मीर सेना लेकर खेजड़ले आया। वहाँ से वीसलपुर। वहाँ से चलकर माता के देवल पर आया। वहाँ वाघा ने इसको मार हटाया। मीर फिर हल्ला करके माताजी के स्थान पर आया। उसी अर्से में लाखा भी माताजी के स्थान पर पहुँचा। मीर वहाँ एक साँड को मारकर मेवाड़ की तरफ चला। लाखा ने पीछा करके उसे मार डाला।

राठोड़ राणा को गद्दी बिठाकर पीछे मारवाड़ में आए। उस समय महाराजा अजीतसिंहजी के पास ३०००० फौज जमा हो गई थी। इनको

बल पकड़ता देखकर बादशाह के मन में विचार हुआ कि मेरी पोती राठोड़ों के हाथ में है और वे सिरजोर हो रहे हैं। और राजा भी जवान हो गया है। इस समय अगर दुर्गादास पकडा जाय तो मैं सुखी हो सकता हूँ। उसके मन में शक पैदा हो गया था। इसलिये उसे रात्रि में निद्रा नहीं आती थी। बादशाह ने इसके वास्ते नवाब शफी खाँ और कुलवी नारायणदास को भेजा। इनको इधर एक साल हो गया परतु कुछ सफलता नहीं हुई।

स० १७५० में मोकलसर पर तीन सूबहदार वैशाख में चढकर आए। जोधपुर से काजमबेग, सिवाने का हाकिम सूजा और जालोर का हाकिम कमाल खाँ। बाला राठोड़ अखैसिंह माधोदासोत ने इन पर आक्रमण किया, और तीनों को मार भगाया। यह घटना माघ मास के शुक्ल पक्ष में हुई थी।

एक मीर चढ़कर लूणावास पर आया। इसके सामने चाँपावत मुकनसिंह गया और लड़ाई हुई, जिसमें मुकनसिंह और तेजसी ने उसे पकड़ लिया।

सवत् १७५१ में कई राठोड़ों ने इजारा लिया, कितने ही नौकर हो गए और इनको चौथ देना भी मुकर्रर हुआ। इस साल काजम-बेग नवाब का नायब हुआ। बादशाह ने शुजाअतखाँ को लिखा कि दुर्गादास तुम्हारे देश में है इसलिये तुमको लिखा जाता है कि या तो अकबर की हुरमों का प्रबध करो, या दुर्गादास को पकड़ो या हाथ में चूड़ी पहनो और मेरे पास आओ। यह पढ नवाब घबराया। उसने मुशियों को बुलाया। मुंशियों ने यह सलाह दी कि आप बादशाह के पास अर्जी भेजो। उसमें लिखो कि "मैं दुर्गादास पर जाता हूँ। जाते ही अचानक हमला करूँगा, उसके जनाना को भी मारूँगा। उसमें यदि अकबर का कुटुब मारा गया तो मेरा दोष नहीं।" यह अर्जी पढ़कर बादशाह ने लिखा कि तुमने बहुत ठीक लिखा है। जिस तरह हुरमा हमारे हजूर में आवें वैसा उपाय करो। यह हुक्म पढकर शुजाअतखाँ अत्यत प्रसन्न हुआ और दुर्गादास के पास पत्र लिखकर भेजा। नागर ब्राह्मण ईश्वरदास और साचोरा ब्राह्मण गिरधर दोनों दुर्गादास के पास आए। यह बावन (१७५२) की साल थी। उस समय उदयसिंह लखधीरोत महाराणा के पास था। अन्य सब राठोड़ महाराजा के पास थे।

महाराजा सेना लेकर आडावळा की तरफ गए। नवाब गुजरात गया। जोधपुर में लसकर खाँ है। वह चढ़कर कुरमाल की नाल ( घाटी ) में आया। महाराजा भी उधर ही थे। युद्ध हुआ। वहाँ दुर्गादास का पुत्र महकरण आगे बढा। जैतावत माडण बीकावत, मेड़तिया दलराम ये उसके

साथ हुए। करणोत देवकरण, ऊदावत रूपसिंह, भाटी सूरसिंह केसरीसिंहोत, करणसिंह और चद्रभाँण। कूपावत भावसिंह, किसनसिंह, हरनाथ। जोधा सबलसिंह गोयदासोत। महेचा विजयसिंह। ऊहड़ भोज और भगवान। खूमाणा सुदरदास और महेशदास। इन्होंने यहाँ ऐसी तलवार चलाई कि लसकर खाँ भाग गया।

बादशाह ने जब यह वृत्तान्त सुना तो गुजरात की तरफ अपने दूत भेजे और कहलाया कि दुर्गादास को धन, सपत्ति, हाथी, आदि देकर अकबर के कुटुब को ले लो, क्योंकि बादशाह के मन में महाराजा की तरफ का भ्रम उत्पन्न हो गया था। तब शुजाअतखाँ ने दुर्गादास को पत्र लिखा और उस विषय का प्रपच किया। दुर्गादास ने अकबर की स्त्री को तो दक्षिण में पहुँचा दिया और उसके बेटा-बेटी दुर्गादास के पास रहे।

इस अवसर में महाराणा और अमरसिंह के फिर गृहकलह हुआ। उस समय महाराणा ने अपने भाई गजसिंहजी की बेटी महाराजा अजीतसिंहजी को ब्याही। ज्येष्ठ मास में विवाह हुआ। इसके पश्चात् देवलिया में स० १७५३ आषाढ सुदि ९ को विवाह हुआ। वहाँ से एकलिंग महादेव आए। वहाँ जयसिंहजी से मिले। पाँच दिन वहाँ ठहरे। वहाँ से सिरोही आए। राव उदयसिंहजी से मिले। माता ने दोनों का सत्कार किया। वहाँ से मारवाड़ में आए। उस समय महाराज के कृपापात्र चार थेः—भंडारी वीठलदास, आसकरण, मूहणोत सागो और खीची शिवसिंह।

बादशाह के पास दुर्गादास की सिफारिश हुई। दुर्गादास ने अकबर की कन्या को बादशाह के पास भेजा। उस समय उससे हुरमा नाजर आदि ने पूछा तो दुर्गादास ने उसे जिस रीति से रखा था, वह सब वृत्तात कहा। सुनकर बादशाह प्रसन्न हुआ और कहा कि दुर्गादास अकबर का पुत्र लावै तो मैं उसे पाँच हजारी मन्सबदार करूँ। दुर्गादास के पास पत्र आया तब दुर्गादास ने महाराजा को उदैसिंह के साथ कोरटे पहुँचाया। खुद सुरताण को लेकर दक्षिण को जाने लगा, परतु शाहजादा को सदेह उत्पन्न हो गया जिससे वह जोधपुर आया। उसके स्वागतार्थ तीन नवाब गए। लसकरखाँ, हइयातखाँ और नौरँगखाँ। इन्होंने महाराजा को लिखा कि जोधपुर आइए तब महाराजा जोधपुर गए और वहाँ से बालसमन्द की तरफ गए। नवाब महाराजा से मिला और सिवाने की राहदारी की चौथ देना कबूल किया।

सं० १७५४ के पौष मास में साचोर, थराध और जालोर देखने का महाराजा ने विचार किया। बादशाह का कोप भी अब शांत हो गया।

### इति एकोनविंश प्रकाश

दुर्गादास औरंगजेब के पास दक्षिण गया। महाराजा जोधपुर देखने आए। वहाँ से जालोर गए। वहाँ कमालखाँ था। उससे जालोर तागीर हुआ। संवत् १७५५ की आषाढ सुदि ५ को महाराज जालोर गए। महाराजा का जालोर पर अधिकार हो गया। वहाँ से विवाह करने को सु० ६ को जेसलमेर गए। रावल अमरसिंह की कन्या से विवाह हुआ। हलवद से यात्रा करने के लिये हलवद की रानियाँ नाथद्वारे आई थीं। उन्होंने डोला भेजा। वैशाख में महाराजा के साथ झाली का पाणिग्रहण हुआ। आषाढ सुदि ९ को ब्याह करने को महाराजा रोहचे गए। पृथ्वीराज के पुत्र फतेसिंह की कन्या के साथ महाराजा का विवाह हुआ। सं० १७५७ में महाराजा विवाह करने को होढलू गए। चौहान चतुरसिंह की कन्या के साथ (जो लालसिंह की बहिन थी) विवाह किया। यह विवाह माघ वदि १० सोमवार को हुआ था। इसी वर्ष गुजरात का सूबहदार शुजाअतखाँ मर गया। गुजरात के सूबा पर शाहजादा आजम गया। जोधपुर में ईसफअली आया। सं० १७५८ में भाटियों के यहाँ विवाह हुआ। यह रावल दला की पुत्री थी। इसका नाम मिरघावती था।

सं० १७५९ में आजम ने जोधपुर पर कब्जा किया। जैपुर का राजा जैसिंह बादशाह की नौकरी में था। महाराजा की रानी चतुरसिंह की कन्या चौहानजी के गर्भ में महाराजा अभैसिंहजी आए। सं० १७५९ मार्गशीर्ष वदि १४ को अभयसिंहजी का जन्म हुआ। उस समय विशाखा नक्षत्र, मिथुन लग्न, शोभन योग और शकुनि करण था। उस उत्सव में कैदी कैद से छोड़े गए, मुल्क में वधाई बँटी।

महाराजा अभैसिंहजी की जन्म-कुंडली




### इति विंश प्रकाश

सं० १७६० में महाराज विवाह करने को साचोर गए। सहसमल की कन्या के साथ विवाह हुआ। आजमशाह शाहजादा ने जोधपुर से ईसफअली को बुला लिया। मुरशिदकुली को मारवाड में भेजा। वह जालोर में महाराजा से मिला। उसने मेड़ता महाराजा अजीतसिंहजी के नजर किया। महाराजा ने मेड़तिया कुसलसिंह और धाधल गोविंददास को मेड़ते भेजा। इद्रसिंह का पुत्र इस बात से बहुत जला और औरंग के पास अर्जी भेजी कि अगर आप मुझे जोधपुर की नायबी दें तो मैं आपको सेवा कर दिखाऊँ।

संवत् १७६१ के वर्ष में औरंग ने मुरशिदकुली को जोधपुर से बुलाकर उसके स्थान में जाफरबेग को भेजा और मोहकमसिंह को मेड़ते में रख दिया। मोहकमसिंह ने जालोर उमरावों के पास पत्र भेजे और कपट की बातें होने लगीं। वे लोग कहते हैं कि बादशाह ने मोहकमसिंह को बड़ा कुरब दिया है, कितने ही कच्चे कानोंवालों ने उस पर ध्यान भी दिया। उस समय भाटी इद्रभाण और जोधा भीम ने उस कपट को देख महाराजा का पक्ष लिया। पालहर ( चापावत ) तेजसिंह साचोर से चलकर आया।

सं० १७६२ के कार्तिक वदी १३ को मोहकमसिंह मेडते से रवाना होकर जालोर पर आया। उसके साथ तीन हजार सवार थे। परंतु इसकी सूचना जालोर पर महाराजा को पहिले ही मिल गई। महाराजा ने अपने पुत्र और जनाना को वहाँ से निकाल दिया। उनके साथ निम्न लिखित सरदार भेजे गए—चौहान चतुरसिंह, लालसिंह का पुत्र बहादुरसिंह। खीची शिवसिंह, रावत गोकलदास। धाधल गोविंददास, फतैसिंह और भगवानदास। पुरोहित रिड़मलसिंह। सिकदार दयालदास। मागलिया तेजसिंह, साहिबसिंह। बानर राठोड़ केशवदास का पुत्र नारायणदास। ये सब ८०० सवार थे, जिनका महाराजा को पूर्ण विश्वास था।

इनको रवाना करके अजीतसिंहजी निम्न लिखित सरदारों के साथ युद्धार्थ तैयार हुए—चाँपावत तेजसिंह आईदानोत और राजसिंह का पुत्र किसनसिंह। जोधा भीम रणछोड़दासोत। भाटी भीम का पुत्र इद्रभाण। कूपावत सबलसिंह का पुत्र रामसिंह। चौहान फतैसिंह का पुत्र जगन्नाथ। ऊदावत कुंभकर्ण का पुत्र सामसिंह, गोयददास का पुत्र देवीसिंह, जूझारसिंह का पुत्र तेजसिंह, चंद का पुत्र दलसिंह और भीवसिंह रायमलोत। खीची गोपालदास शिवराम का पुत्र। मागलिया महेशदास और उसका भतीजा किसनसिंह। व्यास बालकिसन का पुत्र दीपा। ये रात्रि के समय महाराजा के साथ चले।

उसी रात्रि में मेड़तियों और ऊदावतों के पास खबर पहुँची, तब वे भी सब एक प्रहर में आकर शामिल हुए। राजुखाँन ने नक्कारे पर डका दिया। इतने में खबर आई कि महाराजकुमार प्रसन्न हैं।

महाराजा अजीतसिंह ने उस समय कहा कि शत्रुओं को निर्मूल करूँ तो मैं जसवतसिंहजी का पुत्र कहलाऊँ। इतने में रज आकाश में उड़ती नजर आई और ये सरदार फिर आकर महाराजा के शामिल हुए—मेड़तिया कुशलसिंह अचलसिंहोत। चाँपावत विजैसिंह चद्रभाणोत। ऊदावत जगरामसिंह, रिदैराम, प्रतापसिंह, रूपसिंह रामचदोत, गोवरधन का पुत्र नाहर खाँ। कूंपावत जैतसिंह के पुत्र रामसिंह और पदमसिंह, फतैसिंह विजयसिंहोत, माधोसिंह का पुत्र फतैसिंह, और केसरीसिंह। भाटी सूरसिंह केसरीसिंहोत, सूजा जगन्नाथोत।

पाँचवें दिन जोधा वनैसिंह, करणसिंह और चंद्रभाण भी शामिल हो गए। दिन निकलते मोहणसिंह, जोगीदास, सबलसिंह, हैवतसिंह और पृथ्वीसिंह भी आ गए। इनको देखकर मोहकमसिंह निराश हो गया। उसके मन में चिंता बढ़ी। मोहकमसिंह जालोर से भागा और थल में गया। महाराजा ने उसका पीछा किया। मोहकमसिंह भागकर दूनाड़े आया। महाराजा सैन्यबल सहित वहाँ पहुँचे और युद्ध हुआ। वहाँ से मोहकमसिंह गर्वरहित होकर नीसाण और फतैजग जैसा हाथी छोड़कर भागा। इस युद्ध में अग्रणी तेजसिंह आईदानोत, कूपावत सबलसिंह का पुत्र रामसिंह, जोधा जोगीदास, मेड़तिया जसरूप ये घायल होकर उठाए गए, परतु मोहकमसिंह को भगा दिया। यह युद्ध सं० १७६२ माघ सुदि १३ को हुआ था। यहाँ महाराजा के पास वीस हजार सेना जमा हो गई थी। विजय पाकर महाराजा काकाणी आए। यहाँ सूबहदार मिरजा और मुकीम बीच में आए। मोहकमसिंह का पीछा छुड़ाया। साठ हजार रुपए इन्होंने महाराजा को दिए। महाराजा यहाँ से वापिस जालोर गए।

### इति एकविंश प्रकाश

संवत् १७६३ में महाराजा का प्रताप बढ़ा। सरदारों को जागीरें दी गईं। चारणों को लाख पसाव दिए गए। इसी अर्से में दूतों ने आकर खबर दी कि अहमदनगर में औरगजेब बीमार हो गया है और लाहोर से नवाब जल्दी से आता है। तब महाराजा ने सरदारों के नाम पत्र लिखे। आठों मिसल के सरदार आए। सेना बहुत जमा हो गई। उस समय इब्राहीम खाँ महाराजा से मिलने को जालोर आया। महाराजा उससे मिले। मुगल

माघ मास में गुजरात पहुँचा। महाराजा ने प्रथम देवडों को पादानत किया। फिर राड़दड़ा के स्वामी को। तत्पश्चात् सूराचद आए। सूराचद में फिर सेना इकट्ठी की। चैत्र वदि २ को दूतों ने आकर औरगजेब के मरने की खबर सुनाई। बड़ी खुशी हुई। वहाँ से महाराजा रवाना होकर पंचमी को जोधपुर आए और आते ही किला ले लिया। मिरजा किले में था। वह डेरों में चला गया। महाराजा गद्दी पर बैठे। दूसरे दिन फिर पीछे राठोडों की सेना आई जिससे यवन और घबराए। मोहकमसिह मेडता छोड़कर नागोर चला गया।

जाफर खाँ जोधपुर में था। वह लड़कर मारा जाता; परंतु कूपावत किरतसिह ने उसको शरण दिया और उसको निर्भय किया। कई मुसलमान भागकर अजमेर गए, कई किरतसिह के घर पर गए, कूपावत भीम ने मीर को मारा उस समय वह घायल हुआ। तेजसिह का पुत्र गोपालदास बाला राठोड़ मुगलों से लड़कर मारा गया। कीरतसिह ने जाफर खाँ को शरण दिया था, परतु उसका द्रव्य सब इसने ले लिया। कई तुर्क भाग गए, कई छिप गए उनको माला कठी पहनाकर छोड़ा, फिर सोजत के थाने के तुर्कों को मार हटाया। पीछे मेड़ते में मेवाती थे, वे भी मारे गए। चैत वदि १३ को जोधपुर का गढ सजाया गया। म्लेच्छों का ससर्ग होने से, गगाजल, यमुनाजल और पुष्कर के जल से महल धुलवाए गए, ब्राह्मणों से वेद-मत्र पढ़ाए गए।

## इति द्वाविंश प्रकाश

औरगजेब के मरने पर उसके पुत्र आलमशाह मुलतान से और आजम-दक्षिण से दिल्ली की तरफ रवाना हुए। वैशाख वदि ७ को जनाना और महाराजकुमार जोधपुर आए।

आजम, आलम दोनों आगरा में आए। आलम तख्त पर बैठा। उसने अजीतसिंहजी के जोधपुर ले लेने से इधर की तरफ प्रयाण किया। आकर अजमेर में ठहरा। अजमेर में देखता है कि जहाँ तहाँ झालर घटा बजती है, देव-पूजा होती है। अब अजीतसिंहजी के पास ऊहड़ भगवान का पुत्र हरिदास गढ पर आया। फिर अभैसिंहजी, दलेलसिह, भीमसिह, दुरगदास, माँगलिया ऊदा, रतनसिह आदि ८०० भट गढ पर आए। यवन बीलाडे आया, तब महाराजा सामने गए।

बादशाह ने अजीतसिंहजी का बल बढता देखा, तब अजीम की सलाह से मेल करना चाहा और चेला नाहरखाँन को भेजा। महाराजा ने नाहरखाँन से

वार्तालाप करके उसे वापिस भेजा। उसके साथ चांपावत भगवानदास जोगावत भेजा गया। बादशाह ने अजीम से कह दिया और फरमान दे भगवानदास को वापिस भेजा। वह लेकर आया। नाहरखाँन भी साथ था। महाराजा ने मुसलमानों का दल देखने का विचार कर फागण वदि ११ को प्रयाण किया। वीसलपुर डेरा हुआ। उधर से संधि के लिये बादशाह ने खानाखान नवाब के पुत्र मैरसखाँन को भेजा। उसके साथ भदोरिया राजा और बूँदी महाराज बुधसिंहजी थे। उसके साथ २०००० सेना थी। वह पीपाड़ आया। महाराजा उसके सामने गए। दोनों की मुलाकात हुई। वहाँ से महाराजा नवाब के साथ चले। आणंदपुर में बादशाह से मुलाकात हुई। बादशाह ने महाराजा का आदर-सत्कार किया और तेग बहादुर की पदवी प्रदान की।

दैववश महराब खाँ ने जोधपुर लेना चाहा और शीघ्रता से चला। उसके साथ मोहकमसिंह था। इससे महाराजा क्रुद्ध हुए। अजीम आदि नवाबों को खबर लगी, तब उन्होंने पत्र भेजे। महराब खाँ किले में आया, परंतु मोहकमसिंह नहीं जा सका। तब मोहकमसिंह खिसियाना होकर वापिस गया।

उधर आलमशाह कामबख्श पर चढ़कर दक्षिण की तरफ गया। उसके साथ महाराजा अजीतसिंहजी गए। जब आलम का कृपापात्र दूसरा राजा हो गया तो अजीतसिंहजी रुष्ट हुए। आँबेर का राजा नित्य जाकर महाराजा से मिलता है, इससे उसको भी आलमशाह ने आँबेर नहीं दिया। बादशाह ने अपना थाना रख दिया। उस समय अजीतसिंहजी ने आसावत दुर्गादास को बुलाया और तुरकाणी उठाने का विचार किया। नर्मदा तक तो ये दोनों राजा बादशाह के साथ गए। यहाँ इन दोनों का विचार बदल गया। नर्मदा से वापिस लौटकर उदैपुर आए। महाराणा सग्रामसिंह ने बड़ा आदर सत्कार किया। वहाँ से आउवे आए। वहाँ से जैतारण गए। वहाँ से दोनों राजा जोधपुर आए। महराब खाँ भी शामिल हो गया।

श्रावण वदि ७ को महाराजा ने ३०००० सेना से जोधपुर पर आक्रमण किया। उस समय महाराजा के साथ ये सरदार थे :—रणमलोत जोधासह। करणोत दुर्गादास का बेटा तेजसिंह, अभैकरण, खींवकरण, देवकरण, दलेलसिंह, जगरामसिंह। चाँपावत भगवानदास, हीरसिंह, उदैसिंह, विजैसिंह, अचलसिंह, सकतसिंह, मुकनसिंह, राजसिंह, किसनसिंह, केसरीसिंह, हरीसिंह, कुंभकर्ण। कूपावत विजैसिंह, रामसिंह, केसरीसिंह, भीमसिंह, फतैसिंह, हरनाथसिंह। भाटी हरनाथसिंह, भाण, अमरसिंह, खानसिंह, रणछोड़दास, सूरजमल, जीवणसिंह, खेतसिंह, सूरसिंह, लालसिंह, अखैसिंह।

जैतावत फतैसिंह, और रूपसिंह । जोधा भीमसिंह, चद्रभाण, मोहनसिंह, जोगीदास, सकतसिंह, पृथ्वीसिंह । ऊदावत जगरामसिंह, रिदैराम, प्रतापसिंह, मानसिंह, विजैसिंह, दलेलसिंह, जूंभारसिंह और हरनाथसिंह आदि । चौहान फतैसिंह, लालसिंह, अजबसिंह इत्यादि सुभटों के साथ ३०००० सेना से महाराजा ने प्रयाण किया, किले को घेरा । सूबहदार महराब खाँ घबरा गया । उसने कहा कि आप बचावें तो बच सकता हूँ । उस समय दुर्गादास ने युद्ध को रोका और महराब खाँ को धर्मद्वार पहुँचाया अर्थात् शरण दिया । वह गढ छोड़कर चला गया । सवत् १७६५ की श्रावण * १३ रविवार को कन्या लग्न में जोधपुर लिया और जैसिंहजी को सूरसागर में आश्रय दिया ।

## इति त्रयोविंश प्रकाश

जैसिंहजी ने महाराजा से अपनी जन्मभूमि के लिये कहा, तब महाराजा उनको साथ लेकर जैपुर की तरफ चले । मेड़ते मुकाम हुआ । वहाँ से महाराजा अजमेर गए । अजमेर को घेर लिया । वहाँ से पेशकसी लेकर साँभर गए । साँभर के थानेदार ने बादशाह से सहायता की प्रार्थना की । सहायतार्थ सात सूबहदार साँभर आए । इधर महाराजा अजीतसिंहजी सेना लिए पहुँचे । साँभर के थानेदार ने कोट का आश्रय लिया । उधर से सैयदों की फौज आई, इधर से महाराजा की फौज बढ़ी, जिसमें कछवाहे भी शामिल थे । शत्रु-सेना के साथ घमासान युद्ध हुआ । इस युद्ध में कूपावत भीमसिंह मारा गया । उधर सैयद हुसेन आदि पचहजारी छ हजारी मारे गए । सात ही सूबहदार पराजित हुए । यह युद्ध दीपमालिका के दूसरे दिन प्रतिपदा ( कार्तिक सुदि १ ) को हुआ । इस पराजय से घबराकर आँबेर का सूबहदार आँबेर छोड़कर चला गया और महाराजा मार्गशीर्ष मास में आँबेर गए । महाराजा जैसिंहजी को आँबेर की गद्दी बिठाकर जोधपुर आए । इस प्रकार साँभर लिया ।

## इति चतुर्विंश प्रकाश

आलमशाह कामबख्श को मारकर दक्षिण से वापिस आया । उस समय वह साँभर पर महाराजा का अधिकार हुआ सुन मन में दुःखित हुआ । उस समय अजीतसिंहजी ने योग्य मत्री चाहा और दीपावत भडारी रघुनाथ को हुजदार व खेमसी को स० १७६६ की भादों सुदि ६ को दीवान बनाया

* मूल ग्रथ में शुक्ल या कृष्ण लिखना छूट गया है—"तिथ तेरस पख तरणि वार सुमकरण चद्रवर"।

और नागौर पर चढ़ाई की। नागौर को घेर लिया। इंद्रसिंह पैरों पर आ पड़ा और दिल्ली गया। आलमशाह दिल्ली से रवाना हुआ। इधर महाराजा सेना लेकर रवाना हुए, उधर से आँवेर का राजा सेना लेकर आया। कोलिया में मुकाम हुआ। इधर से आलमशाह अजमेर आया और अजीतसिंहजी का बल देखकर पुत्र अजीम को बुलाया। उसकी सलाह से चेला नाहरखाँन को भेजा। वह कोल पंजा लिए आया। बादशाह का कोल पंजा दिखाया। उसे देख महाराजा अजीतसिंहजी और जैसिंहजी आषाढ़ वदि १ को अजमेर आए। बादशाह ने मारवाड़ सौंप दिया। महाराजा अजीतसिंहजी ने जैसिंहजी को ढूँढाड़ का राज्य दिलवाया। बादशाह ने महाराजा को जर, जवाहिरात, हाथी, घोड़े और तोड़ा दिया। महाराजा मारवाड़ का नौमोहरा लेकर पुष्कर आए; दान-पुण्य किया। पुष्कर से महाराजा ने जैसिंहजी को रवाना किया। श्रावण में महाराजा जोधपुर आए। दीपमालिका जोधपुर में करके हरिद्वार जाने के लिये वे सवार हुए।

हेमत और शिशिर मेड़ते में ठहरे। उस समय खीची सिवा ने अर्जी की कि अभैसिंहजी आपके पुत्र अवतारी पुरुष हैं। गोड़ केसरीसिंह ने विवाह-दिन लिखकर भेजा। महाराजा ने गोड़ रानी के साथ विवाह किया और मारोठ पर अपना अधिकार कर लिया। तदनतर महाराजा कुरुक्षेत्र गए। वहाँ से बरफ के देश नाहन आदि में गए। वहाँ के राजाओं को सर किया और दंड लिया। शिशिर ऋतु में महाराजा उधर से हरिद्वार आए, वहाँ अनेक दान दिए। वहाँ से मारवाड़ आए। होली का त्यौहार जोधपुर में हुआ।

आलमशाह चैत्र में मर गया, तब उसके पुत्र सब युद्ध करने को तैयार होकर आए। यह खबर जोधपुर में आई। उस समय महाराजा ने भंडारी खीमसी को बादशाह की सेना में रख छोड़ा था। उसके साथ पंचोली गुलाल-चद था। उन्होंने महाराजा को पत्र लिखकर भेजे कि दिल्ली का तख्त मौजुद्दीन ने ले लिया है। भंडारी खीमसी को बुलाकर उसने पूछा कि क्या तुम प्रसन्न हो। उसने स्वामि-भक्ति दिखाकर बादशाह को प्रसन्न किया। बादशाह ने महाराजा को गुजरात का सूबा दिया। महाराजा ने स० १७६९ की वर्षा और शरद् ऋतु मारवाड़ में व्यतीत की। मगसर में गुजरात की भूमि देखने को महाराजा ने अपनी सेना भेजी। इसी अर्से में सैयदों को साथ लेकर फरुंखसियर मौजुद्दीन पर चढ़कर आया। मौजुद्दीन को मारकर वह बादशाह बन गया। इसने जुल-

फिकारखाँ को माघ मास में मार डाला और सैयदों का बल बढा। मोहकम-सिंह सैयदों से मिला और उनकी हाजरी साधने लगा। यह खबर महाराजा के पास आई। व्यास दीपचंद ने मोहकमसिंह का सब वृत्तांत महाराजा से कहा। महाराजा ने भाटी नाहर और अमरा को बुलाया और इनको मोहकमसिंह को मारने को कहा। इन्होंने स्वीकार किया। इनके साथ महेचा करणसिंह, धवेचा नाथा और अमरसिंह, चांपावत भीम का पुत्र खेमसिंह, भाटी जगत्सिंह, डूंगरसिंह, इनके सिवा ६० सुभट और भी लिए गए। इन्होंने मोहकमसिंह को दिल्ली में भादों मास में मार लिया। बादशाह सुनकर क्रुद्ध हुआ।

## इति पंचविंश प्रकाश

मोहकमसिंह को मारने से महाराजा प्रसन्न हुए। सैयद हसनअली खाँ इस बात से क्रुद्ध हो सेना लेकर मारवाड़ पर आया। वह सं० १७७० के वैशाख में अजमेर आया। महाराजा मुकाबला करने को ६०००० सेना लेकर रवाना हुए। जनाना और महाराजकुमार को सिवाने भेज दिया। महाराजा ने संधि करने के लिये मियाँ को बुलाया, परंतु प्रीति का बरताव नहीं हुआ, क्योंकि मिया कपट से भरा हुआ था। तब महाराजा वापिस जोधपुर चले आए, गढ का पूरा प्रबंध किया। किले का प्रबंध चांपावत जोगीदासोत भूपालसिंह के जिम्मे किया। दूसरा हरिसिंह खान का पुत्र, उगडो सबलसिंह का पुत्र, ऊदावत सुभराम जगराम का पुत्र, कूंपावत किसन-दास, तेजसिंह मेघसिंहोत, ऊहड़ हरिसिंह, ईंदा भोजा, रामसिंह और देदो, जोधा हरिसिंह मानसिंहोत, दयालदास, खूमाणा सबलसिंह, राजसिंह और भगवानदास २००० सुभटों सहित। संधि का पैगाम सैयद के पास गया तब उसने कहा कि महाराजा बादशाह से मिलें तभी बादशाही सेना वापिस लौट सकती है। तब सरदार और मंत्री सब महाराजा की रक्षा के लिये उपाय सोचते हैं कि यवनों को हमारा विश्वास नहीं है। वहाँ भंडारी खीमसी बोला कि महाराजा के स्थान में महाराजकुमार बादशाह के पास जायँ तब तो यह चिंता मिट सकती है। क्योंकि इनका जन्म हुआ है तब से प्रताप बढ़ता ही चला जाता है और सब संताप मिट गया है।

यह सुनकर सब उमरावों ने कहा कि वाह वाह! यह सलाह बहुत नेक है। महाराजा ने भी इस सलाह को पसंद किया। उस समय बारहठ केसरीसिंह ने कहा कि पहले भी ऐसा हुआ है। दौलतखान सेखा के

सहायतार्थ आया था तब राव गागाजी ने कुँवर मालदेव को बुलाकर सेनापति किया था। उसने सेखा को मारकर दौलतखान को लूट लिया था। कुँवर को जल्दी बुलाया जाय, इसमें देर न की जाय। यह सुन भंडारी खीमसी ने केहर वारहठ से हाथ मिलाया और हर्षित हुआ।

महाराजा ने कुँवर अभैसिंहजी को अपने पास बुलाया। वे तुरंत महाराजा के चरणों में आ उपस्थित हुए। महाराजा ने कुँवर से कहा कि तुम्हारे विना यह सकट मिटने का नहीं है। उस समय महाराजा के मन में दुविधा लगी। महाराजकुमार सुकुमार बालक हैं और उधर शत्रु महाबलवान् है। परंतु कुँवर का प्रताप देखकर मन में प्रसन्न हैं। उस समय इंद्रभाण भाटी को बुलाया। वह भीम का पुत्र आकर हाजिर हुआ। महाराजकुमार हाथ जोड़कर सामने खड़े हुए। उस समय यह दृश्य ऐसा था कि मानों दशरथ के सामने रामचंद्र खड़े हैं। महाराजकुमार प्रणाम करके सवार हुए। सैयद महाराजकुमार के आ जाने से शांत हो गया और मन में प्रसन्न हुआ और महाराजकुमार को लेकर वापिस लौट गया। महाराजकुमार के साथ ये थे—भीम का पुत्र भाटी इंद्रभाण जिसके साथ ४०००. सेना थी, दूसरा भंडारी खीमसी, गुलालचंद कायस्थ। संवत् १७७० के आषाढ़ के अंतिम समय में महाराजकुमार दिल्ली पहुँचे और बादशाह के दरबार में गए। बादशाह ने इनका आदर किया और गुजरात का सूबा दिया। गुजरात का सूबा लेकर महाराजकुमार अपने डेरे पर आए। मारवाड़ में इस बात की बड़ी खुशी हुई। अहमदाबाद के सूबा पर अधिकार करने के लिये महाराजा ने दानसिंह के पुत्र सकतसिंह आईदानोत को बुलाया और खेतल (खीमसी) का पुत्र विजैराव बुलाया गया। इनको गुजरात के सूबा पर भेजा। महाराजा जोधपुर में हैं, ये अहमदाबाद गए हैं। महाराजकुमार दिल्ली में हैं। आसोज में महाराजकुँवर को फिर मान देने के लिये बुलाया। जवाहिरात, हाथी, सिरपेच, नोबत, मोतियों की माला और पाँचहजारी मन्सब दिया। हसनअली खाँ और अबदुल्ला खाँ दोनों इनसे राजी हैं।

जेठ मास में महाराजकुमार बादशाह से विदा होकर जोधपुर आए। महाराजा ने मोतियों से वधाया।

### इति षड्विंश प्रकाश

संवत् १७७२ में महाराजा अजीतसिंहजी गुजरात के सूबा पर गए। महाराजकुमार साथ थे। भादों मास में जालोर डेरा हुआ। नीबज

का सकतसिंह देवडा किसी को धारता नहीं था। वह महाराजा के पैरों पड़ा। उसने पेशकसी देना स्वीकृत किया। सीरोही से पालनपुर गए वहाँ पीरोज खाँ था। वह सामने आकर मिला। वहाँ से थिराध गए। वहाँ का राणा चौहान पचाऊण था। वह भी पैरों में आ पडा। एक लाख रुपए और ५० घोड़े उससे दंड के लिए गए। वहाँ से कमोई गए। वहाँ का मालिक कोली खींवकरण था। उससे पेशकसी लेकर पाटण गए। रास्ते में जितने बाँके थे उनको सीधा करके फाल्गुन में शाहीबाग में जाकर डेरा किया। वहाँ भंडारी विजैराज और चापावत सकतसिंह महाराजा के पास आए। गुजरात को अधीन करके महाराजा जेठ महीने में अहमदाबाद के कोट में दाखिल हुए। यहाँ से महाराजा ने भंडारी खीमसी के पुत्र थानसिंह, विजैराज और चापावत सकतसिंह को राजपीपले पर भेजा।

## इति सप्तविंश प्रकाश

महाराजा ने नागोर लेने के निमित्त इनको भेजा—जोधा भीमसिंह रणछोड़दासोत, ऊदावत अमरसिंह कुसलसिंहोत, चापावत हरिसिंह, किसनसिंह जसवतोत, भाटी भीम का पुत्र इंद्रभाण, हरिसिंह माधोसिंहोत, कूंपावत कान्हसिंह रामसिंहोत, करमसोत अजबसिंह, मुहता जीवणदास, माधोदास चंदोत कायस्थ, सोजत से भंडारी सारंगधर, मेडता से भंडारी पोमसिंह, इन्होंने जाकर नागोर को घेरा। इंद्रसिंह बड़ी सेना देखकर नागोर महाराज को देकर शरण आ गया। सं० १७७२ श्रावण सुदि ३ को इंद्रसिंह ने नागोर छोड़ा।

## इति अष्टविंश प्रकाश

महाराजा ने नागोर पर अधिकार करके चापावत और भाटियों को जैतावत अर्जुनसिंह पर जाने की आज्ञा की। भाटी खेतसी, जीवणदास, हरदास और चापावत हरिसिंह किसनसिंह, केसरीसिंह, हरिसिंह के पुत्र सूजा और सहँसमल सावलदास का पुत्र रासा, इनके जाते ही अर्जुनसिंह गढ़ छोड़कर भागा। चापावत हरिसिंह इसके पीछे गया। पहाड़ों में जाते अर्जुनसिंह के पास वे पहुँचे। वहाँ भी यह पहाड़ को पार करके निकल गया, परंतु हरिसिंह इसकी पीठ पर लग गया। दोनों की मुठभेड़ हुई। एक घड़ी तलवार चली। इस लड़ाई में अर्जुनसिंह और दलथंभण दोनों मारे गए। शत्रु को मारकर भाटी और चापावत लौट कर आए। महाराज-

कुमार अभैसिंहजी नागोर आए और इंद्रसिंहजी भाग कर कोट गए। महाराजा का विचार शत्रु को निर्मूल करने का हुआ तब इंद्रसिंह के पीछे इनको भेजा। जोधा दुरजणसाल साबलसिंहोत, उसका भाई फतैसिंह, मुहकमसिंह, उसका पुत्र सूरसिंह, महवेचा वैरीसिंह। दुर्जणसाल शत्रु की पीठ पर चला। इंद्रसिंह दिल्ली जाता था। उसका मुकाम कासली गाँव (ढूँढाड़) में हुआ। वहाँ दुर्जणसाल शत्रु के पास पहुँचा। पिछली रात्रि में दुर्जणसाल ने शत्रु पर आक्रमण किया। युद्ध हुआ। इस लड़ाई में सूरसिंह के हाथ इंद्रसिंह का पुत्र मोहणसिंह मारा गया। इंद्रसिंह भाग गया। महाराजा के सुभट विजय पाकर आए। हरिसिंह शत्रु को मारकर दक्षिण से आया। दुर्जणसाल पूर्व से जय पाकर आया। यह खबर गुजरात में महाराजा के पास पहुँची तब महाराजा ने दोनों को अहमदाबाद बुलाया।

### इति एकोनत्रिंश प्रकाश

संवत् १७७३ में महाराजा सब शत्रुओं को विजय करके द्वारका दर्शन को चैत्र सुदि में रवाना हुए। मार्ग में हलवद आए। वहाँ का स्वामी झाला जसा मद-मुक्त किया गया। इस पर महाराजा ने भंडारी थानसी को भेजा था। उसने पुर को विध्वस्त करके थाना बिठा दिया। हलवद का स्वामी महाराजा के साथ हुआ। तदनतर जामनगर को जा घेरा जिससे तमाइची जाम घबराया और हाथ जोड़कर सामने आ खड़ा हुआ। तीन लाख रुपए नक्द और २५ घोड़े भेंट किए। ज्येष्ठ मास में द्वारका पहुँचे। इस यात्रा में जनाना और महाराजकुमार भी साथ थे। इस यात्रा में महाराजा के साथ साठ हजार मनुष्य थे।

### इति त्रिंश प्रकाश

स० १७७३ (४) की श्रावण बदी में महाराजा जोधपुर आए। इसी वर्ष में सैयदों और मुगलों में परस्पर विरोध हुआ। सैयद हसनअली दक्षिण में और अबदुल्ला खाँ दरगाह में था। बादशाह भी इनसे नाराज हो गया। अबदुल्ला खाँ घबराया। उसने महाराजा से सब वृत्तांत कहा। महाराजा ने विचार किया कि इसने मुझको भाई कहा है। इसके और बादशाह के मनोराग है। इधर अबदुल्ला खाँ के पत्र आते हैं, उधर बादशाह के आज्ञापत्र आते हैं। तब महाराजा ने दिल्ली जाने का विचार किया। जोधपुर से डेरा राई के बाग हुआ। वहाँ देवड़ा नारायणदास की बेटी का डोला आया। महाराजा ने उस कन्या का पाणिग्रहण किया। वहाँ से

नागोर, नागोर से मेड़ते, वहाँ से पोकर आए। वहाँ बहुत दान-पुण्य किया। वहाँ से दिल्ली गए। दिल्ली से दस कोस पर अलावरदी सराय में डेरा किया। महाराजा के आने से सैयदों को बडी खुशी हुई और मुगलों के मुख मुरझा गए। सैयद ने अपने पुत्र को महाराजा के सामने स्वागतार्थ भेजा। बादशाह को वह बुरा मालूम हुआ। महाराजा एक मास तक उसी सराय में ठहरे। उधर बादशाह से जैपुर के राजा जैसिंहजी ने मेल किया। इधर सैयदों ने अजीतसिंह जी को अपने पक्ष में लिया। इस तरह दुराजा हो गया। उस अवसर पर बादशाह ने ईरानियों से सलाह करके इतकादखाँ को भादों सुदी ७ को महाराजा के पास भेजा। वह बादशाह का फरमान लेकर आया और उसके साथ जवाहिरात लाया। बादशाह के मन में घात करने की है और जाहिरा मित्रता दिखाता है। इतकाद खाँ ने महाराजा से कहा कि यदि आप हजरत से मेल रखेंगे तो आप सर्वोपरि हो जायँगे। तब महाराजा ने इतकाद खाँ से कहा कि सैयदों के खड्गबल से मौजुद्दीन मारा गया और जुलफिकार खाँ जैसे शत्रु हटाए गए हैं। इनको हितैषी समझना चाहिए। इतकाद खाँ ने महाराज से एकात में इस प्रकार की वार्त्ता करके बादशाह से मेल के लिये कहा भी, परतु बादशाह ने ध्यान नहीं दिया। बादशाह ने ईरानियों से सलाह करके खानदौरा को कोटे के राव भीम हाडा के साथ भेजा। भीम ने महाराजा को बादशाह से मिलने के लिये कहा। महाराजा जाने को तैयार हुए। उस समय महाराजा के साथ ये थे—

जेसलमेर का विसनसिंह, देरावर का स्वामी पदमसिंह, उदयपुर का फतेसिंह महाराणा राजसिंह का पुत्र, सीतामहू का राठोड़ मानसिंह, चद्रावत राव गोपालदास, खाडेला का स्वामी उदयसिंह, मनहरपुर का स्वामी सकतसिंह, कछवाहा आना का पुत्र किसनसिंह। इनके साथ महाराजा बादशाह के दरबार में गए। बादशाह के मन में कुटिलता थी, परतु जाहिरा प्रीति दिखाई। उस समय बादशाह ने इनको सबसे ऊपर का कुरब दिया।

आदिलखाँ हफ्तहजारी था, उससे भी ऊपर का कुरब दिया। एक करोड़ दाम इनायत किए। दो हजार घोड़े दोअस्पा किए गए। मुरातब में मस्त हाथी, पाँच रग के वस्त्रों का खलीता, तलवार, खजर, सिरपेच, कलगी, मोतियों की दुलड़ी माला। इस प्रकार सम्मानित होकर महाराजा डेरे पर आए। इतने में मोतीबाग से अबदुल्ला खाँ के दूत आए। उन्होंने कहा कि अबदुल्ला खाँ आपसे मिलना चाहता है। महाराजा उसके बाग में गए।

अबदुल्ला सामने आया और अपने स्थान पर ले गया। वहाँ उसका समस्त कुटुंब महाराजा से मिला। महाराजा ने उन सब का मधुर वचनों से सत्कार किया। तब अबदुल्ला खाँ ने कहा कि ये सब आप ही के फरजंद हैं। लज्जा आपके हाथ है। पाँचहजारी मन्सबदार तक के सैयदों ने महाराजा को प्रणाम किया। अबदुल्ला खाँ ने अच्छे घोड़े, दो खासा हाथी, तोरा, सात दुशाले, सात ही प्रकार के जवाहिरात की रकमें, मोतियों की माला, सिरपेच, जड़ाऊ कलगी, जड़ाऊ खनर, ये महाराजा के नजर किए और बड़े प्रेम की बातें कीं। ये समाचार बादशाह और नवाबों ने सुने। फिर महाराजा अपने डेरे पर आए। ईरानी इस बात से जल मरे। बादशाह भी मन में घबराया। महाराजा बादशाह की कुछ परवा नहीं करते हैं।

महाराजा ने उस समय अपना एक डेरा खड़ा किया जिसके रूपे की चोमें हैं, दुहरे पर्दे हैं, जो पाँच तह के हैं। शिखर पर कलिंद्री शोभा दे रही है। हजारों फर्रियाँ लगी हैं। उस डेरे के अंदर महाराजा ने दरबार किया। कवींद्रों ने उस समय आपका विरुद पढ़ा। महाराजा ने सब उमरावों को द्विगुण द्रव्य दिया। जैसिंहजी आदि सब राजा हार मानकर लज्जित हुए। मुगलों के हृदय में अबदुल्ला एक शल्य हो गया। महाराजा और नवाब दोनों एक हो गए। तब बादशाह पौष सुदी ३ को महाराज के डेरे पर आया। अबदुल्ला खाँ ने सब इंतिजाम किया। एक लाख रुपयों की चौकी बनाई गई। हाथी, घोड़े, जवाहिरात बादशाह के नजर किए। फाल्गुन मास में महाराजा और अबदुल्ला खाँ बादशाह के दरबार में गए। महाराजा नवाब के साथ वापिस डेरे पर आए। उस समय उसका भाई हसनअली खाँ दक्षिण में था। अबदुल्ला खाँ ने उसे पत्र लिखकर भेजा कि बादशाह मुझे मारने के विचार में है। महाराजा अजीतसिंहजी मेरे शामिल हैं। यह पत्र पढ़कर उसने दूतों द्वारा पत्र भेजा और लिखा कि मैं आता हूँ। हसनअली खाँ दक्षिण से रवाना होकर २४वें दिन दिल्ली आया। दिल्ली में इस प्रकार का उत्पात खड़ा हुआ। बादशाह घबराया। दूसरे दिन महाराजा अजीतसिंहजी से हसनअली ने सलाह की और उसी दिन पैंड़ पैंड पर अपनी चौकियाँ रखकर बादशाह के दरबार में गया। महाराजा अजीतसिंहजी उसके साथ में थे। महाराजा को पूछ, बादशाह को पकड़कर कैद कर लिया और मार डाला और दूसरा बादशाह बना दिया, जिसका नाम रफीउद्दरजात था। बादशाह दूसरा हो गया तब जैसिंहजी वहाँ से चुपचाप निकल गए। अब राजा लोग महाराजा के द्वार पर आते हैं। बादशाहत

तीनों के हाथ में है। एक तो महाराजा अजीतसिंहजी और दो सैयद भाई। दोनों सैयद भाई अजीतसिंहजी के गुण गाते हैं और मोतियों से वधाते हैं। दूसरा बादशाह चार महीने में मर गया, तब तीसरा बादशाह बनाया गया। उसका नाम रफीउद्दौला था। ईरानी मुगलों ने आगरे के अंदर बखेड़ा किया। दूसरा बादशाह नेकुशाह नामक आगरे के तख्त पर बिठा दिया गया। यह सुनते ही हसनअली खाँ फौज लेकर आगरे की तरफ रवाना हुआ और दिल्ली में महाराजा रहे। अबदुल्ला खाँ और महाराजा दिल्ली में हैं। दिल्ली का भार इनकी भुजाओं पर है। बादशाह और हसनअली खाँ आगरे आए। बादशाह नेकुशाह को भादों में पकड कर कैद कर लिया और उसके पुत्र और भतीजों को पकडकर दिल्ली ले गया। इसी अर्से में रफीउद्दौला भी मर गया। तब महाराजा अजीतसिंहजी ने अच्छा मुहूर्त देखकर तीसरे बादशाह मुहम्मदशाह को तख्त पर बिठाया।

### इति एकत्रिंश प्रकाश

जैसिंहजी फरु खसियर के मारे जाने पर जैपुर चले आए थे, जिससे सैयद उस पर कुपित हुए, और हसनअली खाँ फौज लेकर जैपुर की तरफ चला। बादशाह फतेपुर सीकरी में आया। उस समय जैसिंहजी के ६ उमराव महाराजा के शरण आए और बड़ी नम्रता और शिष्टाचारी की। उस समय महाराजा अजीतसिंहजी ने उसकी सहायता की। सैयद को ज्यों त्यों समझाकर वापिस लौटाया। जैसिंहजी घबरा रहे थे। उस समय महाराजा ने चापावत हरनाथसिंह और भंडारी थानसी को भेजकर उनको संतोष दिलाया।

मुहम्मद शाह को तख्त पर बिठा, जैसिंहजी का आपदा से उद्धार कर महाराजा ने बादशाह से बिदा माँगी। अहमदाबाद और अजमेर का पट्टा लिखाकर महाराजा दिल्ली से रवाना हुए। जैसिंहजी आपकी सेवा में साथ रहे, दूसरे बूँदी के हाडा राव बुधसिंहजी हैं। आते समय मनोहरपुर में विवाह किया। मार्गशीर्ष मास में महाराजा बूँदी और जैपुर के राजाओं के साथ जोधपुर आए। सांगा राणा की चौकी पर मेड़तिया अभैसिंह था, जो सैयदों के लिये शल्य था, परंतु महाराजा की सेवा करता था। जैसिंहजी सूरसागर में रहे। बुधसिंहजी और अभेसिंहजी भी जोधपुर में कई दिन रहे। वसंत ऋतु का आगमन हुआ। चैत्र मास में महाराजा की कन्या सूरजकँवरी जैसिंहजी को सं० १७७६ ज्येष्ठ वदि ९ को व्याही गई थी। परंतु अपने

सामत गण और मुत्सद्दियों से पहले सम्मति ली गई:—जैसे प्रधान चापावत माधोसिंह, भंडारी खींवसी, दीवान भंडारी रघनाथ, पुरोहित, व्यास और बारहठ, जेसलमेर के रावल अमरसिंहजी की भी संमति ली गई।

### इति द्वात्रिंश प्रकाश

चातुर्मास आ गया है। आंबेर और बूँदीपति जोधपुर में महाराजा की सेवा करते हैं।

इस वर्ष में ईरानी मुगलों ने छल-कपट करके हसनअली खाँ को मार दिया। यह खबर जोधपुर में आई तब महाराजा ने जैसिंहजी को आवेर भेज दिया और आप कार्तिक वदि १२ को अजमेर लेने को चले। मेड़ते में मुकाम किया, छ मास वहाँ ठहरे, सेना एकत्र की, ग्रीष्म ऋतु में जाकर अजमेर ले लिया। महाराजा ने अजमेर पर अधिकार किया, तब अजमेर के मदिरों में घंटा-झालर आदि बजने लगे। मसजिदों में मुल्लों का बाँग (अजाँ) देना बंद हो गया। देवों की पूजा होने लगी, पीरों की पूजा बंद हो गई। बादशाह को यह खबर लगी।

### इति त्रयस्त्रिंश प्रकाश

संवत् १७७८ में बादशाह ने मुदप्फर खाँ को अजमेर पर भेजा। वह वर्षा ऋतु में अजमेर आया। महाराजा ने उसके मुकावले में महाराजकुमार अभैसिंहजी को तैयार किया। आठों मिसल के सरदार उनके साथ दिए। तीन हजार सेना लेकर अभैसिंहजी चले। महाराजकुमार के दक्षिण भाग में चाँपावत, कूपावत और भाटी। अग्रभाग में जैतावत, जोधा, मेड़तिया, ऊदावत और करमसोत। एक अणी में चौहान, जैतमाल, बाला, ईंदा, ऊहड़, सूमाणा, पँवार, सोनिगरा, देवड़ा, खीची, घावल, गोगादे देवराजोत, मंडला खेतसीयोत, पड़िहार, पातावत, भदावत, रूपावत, वैसे ही पुरोहित, व्यास, मंत्री और बारहट, चेला, सिंघी, अरब। राठोड़ों की जोर शोर की चढाई सुनकर मुदप्फर खाँ भाग कर आँबेर में जा घुसा। खुद मुदप्फर खाँ तो वहाँ से दिल्ली को चला गया। सेना को छोड़ गया। तब जैसिंहजी घबराए। महाराजकुमार की विजय हुई सुनकर महाराजा हर्षित हुए। महाराजकुमार आँबेर से आगे बढ़ शाहजहाँपुर गए। उसे लूट वहाँ से नारनौल गए। उसे लूटकर महाराजकुमार त्रिवेणी स्नान करने गए।

### इति चतुस्त्रिंश प्रकाश

बादशाह इस आक्रमण को सुनकर घबराया। महाराजकुमार के प्रताप को सुनकर पाटण के स्वामी तुवर बगसीराम ने अपनी कन्या महाराजकुमार को व्याहने की इच्छा की। परतु महाराजकुमार ने प्रथम खाटू व्याह किया, पश्चात् पाटण का विवाह हुआ। विवाह करके राजकुमार साँभर आया। मुसलमानों को मार भगाया। तदनतर लदाणे के स्वामी नरूका केसरीसिंह की कन्या के साथ विवाह हुआ।

## इति पंचत्रिंश प्रकाश

साँभर राठोड़ों ने ले लिया है यह सुनकर बादशाह ने चेला नाहरखान को भेजा। महाराजा भी सेना लेकर महाराजकुमार से मिलने के लिये साँभर आए। महाराजा ने राजकुमार को घर जाने की आज्ञा दी। वे अजमेर आए। माता चौहानजी से मिले। पुत्रवधुओं ने सासू के चरण स्पर्श किए। वहाँ से राजकुमार जोधपुर आए।

चेला नाहरखान महाराजा के पास साँभर गया। उसने महाराजा के सामने साभिमान वचन कहे और डेरे पर चला गया। महाराजा ने उसे मारने के लिये फौज भेज दी। नाहरखान के साथ चार हजार सेना थी। वह मारी गई और नाहरखान भी मारा गया।

## इति षट्त्रिंश प्रकाश

साँभर के मुकाम पर ही चूड़ामणि का बेटा महाराजा के शरण आया। बादशाह ने उस समय अपने मन्त्रियों से कहा कि साँभर गया, अजमेर गया, और नाहर खाँ मारा गया। अजीतसिंह को दड देना चाहिए। यह विचार करके काबुली हैदरकुली खाँ और इरादतबद खाँ को सेना देकर भेजा। जैपुर महाराजा जैसिंहजी नवाब के साथ हुए। जैसिंहजी और नवाब बादशाही सेना लेकर आए। महाराजा भी आठ कोस साँभर से सामने गए। उस समय सामंतों ने तो कहा कि कल प्रातःकाल होते ही युद्ध करेंगे, परतु भडारी खीमसी और पुरोहित राजसिंह ने अर्ज की कि शत्रु की सेना बहुत अधिक है। इस समय युद्ध करना ठीक नहीं है। लूट-मार करना भला है। महाराणा प्रताप ने जन्म भर लूट-मार की। राव मालदेवजी ने भी यही काम किया। इस समय आपको ऐसा ही करना चाहिए। लूट-मार करने में कोई अकीर्त्ति नहीं है, और हानि भी नहीं है। महाराजा जसवतसिंहजी ने भी औरगजेब के साथ क्या किया था, जिनसे कि औरंगजेब घबराता था। जैसा मौका हो वैसा करना चाहिए। दैवगति सदा

बलवती है। महाराजा ने उनकी अर्ज मान कर सामंतों से कहा कि इस समय लूट-मार करना ही ठीक है। फिर लूट-मार शुरू कर दी और अजमेर आए। अजमेर के किले को दृढ़ किया और उसमें अपने सामंतों को रख दिया और ऊदावत अमरसिंह को वहाँ का प्रधान नियत किया।

ऊदावत जगराम का पुत्र अमरसिंह, राजसिंह, मालमसिंह, जोधा बलदेवसिंह, अखैसिंह नाहरसिंहोत, चापावत जगनाथ दानसिंहोत, कूंपावत हरभाण, मेड़तिया रामसिंह कल्याणसिंहोत। भीम रुघनाथसिंहोत, रामसिंह ईसरदासोत, चाँदसिंह विजैसिंहोत, ईसरदास विजैसिंहोत। चहुवाण तेजसिंह चाँदसिंहोत, भाटी उदयभाण जैतसिंहोत, भंडारी विजयराज, मूहणोत साँगो, कायस्थ माधू।

संवत् १७८० के श्रावण में मुसलमान चढ़कर अजमेर पर आए, गढ़ को घेरा। तारागढ़ बारूद के धुएँ से छा गया। चार महीने हो गए परंतु गढ़ शत्रुओं के हाथ नहीं आया। जैसिंहजी शत्रुसेना के साथ थे। वे भी हार गए। तब इन्होंने बादशाह को संधि के लिये लिखा। उसने महाराजा के नाम फरमान भेजा। हैदरकुली ने मध्यस्थ होकर संधि की और राठौड़ों से कहा कि अब तुम अजमेर छोड दो, बादशाह से प्रीति मत तोड़ो। इस अवसर पर महाराजा ने अमरसिंह को बुला लिया।

### इति सप्तत्रिंश प्रकाश

महाराजा ने बादशाह से मिलने का विचार किया, तब उमरावों ने कहा कि आप महाराजकुमार को बादशाह के पास भेजें। महाराजा ने उनका कथन स्वीकृत कर महाराजकुमार को दिल्ली बादशाह के पास भेजा :—

उनके साथ चाँपावत हरनाथसिंह तेजसीयोत, सकतसिंह दानसिंहोत, जोरावरसिंह भाणोत, मालदेव विजयसिंहोत, किसनसिंह जसवंतोत, सूजा और सहसमल हरसिंहोत, रासौ साँमलोत, भैरवसिंह नाहरसिंहोत, करणोत चैनकरण दुरगदासोत, सिवसिंह खींवकरणोत, किसनकरण तेजकरणोत, जादव भाटी—सूजो साहिबसिंहोत, प्रतापसिंह इन्द्रभाणोत, सूरसिंह और डूंगरसिंह नाहरसिंहोत, नाथो अमरसिंहोत, भाँण रणछोड़दासोत, जीवणदास दुजनसलोत, हठीसिंह सूरावत, सामंतसिंह सूरावत, सुरतसिंह जैसावत, साहिबसिंह भाणोत, ऊदावत—अमरसिंह, जसवंतसिंह प्रतापसिंहोत, भाखरसिंह रिदैरामोत, सवाईसिंह मानसिंहोत, और इनके पुत्र, जोधा—प्रतापसिंह भीमोत, भीम, अर्जुनसिंह, राजसिंह किसनसिंहोत, अमरसिंह दलावत, दुरजणसाल सबलावत,

मेघराज, प्रतापसिंह किसनसिहोत। मेडतिया—पदमसिंह कल्याणोत, अजो विजावत, दलो जूझावत, जैतो सूरसिहोत, पृथ्वीसिंह और मुकनसिंह रामसिंहोत। कूंपावत कान्हसिंह, भाण फतैसिंहोत, देवीसिंह सामतोत, सबलसिंह वाघोत, लूणो केसरीसिंहोत, चौहान—अजीतसिंह चतुरसिंहोत, प्रतापसिंह चतुरसिंहोत, हरिसिंह लालसिंहोत, करमसोत—फतैसिंह, दलो, रायसिंह कलावत, सिवसिंह माधोसिंहोत, उदैसिंह हरिसिंहोत, जैतावत अजबसिंह, हठीसिंह, उदयसिंह ये प्रतापसिंहोत, सावतसिंह माधोसिंहोत, सकतसिंह वीठलदासोत, अचलसिंह, फतैसिंह, रुघनाथसिंह, रूपसिंहोत, महेचा—करनसिंह, घवेचा—अमरसिंह, ऊहड़—उदयसिंह, ईंदा-सामसिंह-जैतसिंहोत, मांगलिया—साहिबसिंह सुंदरदासोत, खूमाणा—हरिसिंह महेसोत, खीची—हरनाथसिंह, धांधल-केहर उदयसिंहोत, पड़िहार—सांवलदास जोगीदासोत, लादुसिंह जामसिंहोत, उदयसिंह जुगराजोत, चावड़—गूजर ठाकुरसी, मयाराम का पुत्र रायारांम, भडारी रुघनाथ, मुहता गोपालदास कल्याणोत, मुहता गिरधरदास जीवराज का पुत्र, बारहठ—रुघनाथ, पुरोहित—सूरजमल अखावत, रावत जीवण दीपावत, सुरतो अणदावत।

मार्गशीर्ष सुदि ७ मगलवार को महाराजकुमार रवाना हुए। दिल्ली गए, बादशाह से मिले, आंबेर राजा जयसिंहजी और कोटा रावजी से मिले।

## इति अष्टत्रिंश प्रकाश

महाराजा अजीतसिंहजी देवलोक को सिधारे। सवत् १७८० आषाढ सुदि १३ मगलवार को इनका अतकाल हुआ। चदन अगर इत्यादि के काठ की चिता रचाई गई। नाजर नथू ने रानियों से कहा कि राजा जाता है, तैयार होओ, सती होने को इतनी रानियां तैयार हुई :—चौहान रानी राजमती, भटियाणी रानी लालां, ये दोनों पटरानियां थीं, राणी मिरधावती तुवर, चावड़ी रानी, राणी भटियाणी देरावर, रानी सेखावत। पड़दायतें ५८ और नाजर नथू।

कवि कहता है कि इन रानियों ने स्नान करके शृंगार किया फिर नारायण का नामोच्चारण कर चलने की तैयारी की। महाराजा की वैकुंठी चली तब ये पालकियों में बैठकर चलीं। कवि, पुरोहित, मत्री, प्रधान, सब ने चौहान रानी से अर्ज किया कि आपके अभैसिंहजी जैसे पुत्र हैं, आप दानपुण्य करो और अपने शरीर की रक्षा करो। रानी ने कहा कि काल सहार करता है। यह शरीर रहना नहीं है, फिर थोड़े काल के लिये पति बिना जीना

धिक्कार है ऐसा कहकर उनको निरुत्तर किया। सतियों के आगे नकीब पुकारते हैं, बाजे बज रहे हैं, बड़ी धूमधाम से सवारी हुई। ब्राह्मण, गरीब, अनाथों को असंख्य द्रव्य लुटाया। हीरे, माणिक, मोती आदि लुटाए गए। चंदन, अगर आदि सुगंधित काष्ठ से चिता चुनी गई। चिता के मध्य में महाराजा विठाए गए। छहों रानियों ने गंगाजल छिड़का, फिर परिक्रमा दे, खमा खमा करके वे चिता में बैठीं। ब्राह्मण राम ने आज्ञा दी तब चिता जलाई गई।

महाराजा अजीतसिंहजी का स्वर्गवास वर्ष ४५ तीन मास २० दिन से हुआ। महाराजा अभैसिंहजी को ये कुसमाचार मिले, तब जमना में जाकर स्नान किया और तिलांजलि दी। पिता के निमित्त अनेक दान दिए। लोकाचार में जैसिंहजी, कोटा रावजी और मदौद का राजा आए। जमना पर खानदौरां आदि मीर मिलने आए। बादशाह ने सांत्वना की, सवाई जयसिंहजी ने अपनी कन्या का संबंध महाराजा अभैसिंहजी के साथ वहीं किया। मथुरा में संवत् १७८१ के भादों वदि ८ को विवाह हुआ। विवाह करके मथुरा से वृंदावन गए। वहाँ बाई सूरजकुँवरजी को मिलने के लिये बुलाया, महाराजा जयसिंहजी को भी बुलाया, विवाह करके वापिस दिल्ली गए।

इति एकोनचत्वारिंश प्रकाश

महाराजा बादशाह से मिल विदा लेकर शिशिर ऋतु में जोधपुर आए। पाँचवें दिन दरबार किया। सबका सत्कार कर दयालदास सिकदार को अपनी दरी पर बैठने का कुरब दिया। गोरखदास बारहठ को गाँव और उठने का कुरब दिया। बारहठ रघुनाथ को सोने की कंठी, मोती-कड़ा, पाँच घोड़े और गाँव दिया। और इन दोनों को कविराज की पदवी दी। खिड़किया बखता, और दधवाडिया मुकन को शासन गाँव दिए। व्यास फतैराज और पुरोहित सूरजमल को उठने का कुरब दिया। प्रथम दरबार में उमराव, चारण, भाट, पुरोहित, सब को निवाजस हुई, उसका विवरण।

इति चत्वारिंश प्रकाश

अजीतसिंहजी ने अजमेर पर अधिकार किया तब बादशाह क्रुद्ध हुआ और अजमेर पर सेना देकर इरादतखाँ और बेगस को भेजा। जैसिंहजी सहायता में भेजे गए। ये इंद्रसिंह को लेकर नागोर आए। अजमेर छूटने के साथ नागोर भी दूसरों के हाथ में चला गया। होली के पश्चात् महाराजा अभैसिंहजी ने नागोर पर चढ़ाई की। जोधपुर से जैतारण डेरे हुए। बखतसिंहजी भी आपके साथ थे। जैतारण से मेड़ते डेरे हुए।

इंद्रसिहजी को दिल्ली और कछवाहों की मदद थी, जिससे उन्होंने कठोर उत्तर दिया। महाराजा ने बड़े जोर-शोर से आक्रमण किया तब वह नागोर छोड़कर दिल्ली की तरफ चले गए। महाराजा नागोर पर अधिकार करके मेड़ते आए। अब सवत् १७८२ के वर्ष का आरभ हुआ। महाराजा ने छोटे भाई बखतसिंहजी को बुलाया और उनको सवालख देश दिया और नागोर भेजा। महाराजा जैतारण आए। जोधपुर के थाने में चौहान प्रतापसिंह को रखा। उसी अर्से में बादशाह ने सेरविलद को गुजरात के सूबा पर भेजा। वह रवाना होकर मारवाड़ के मार्ग आया। महाराजा शरद् ऋतु के अनंतर मगसर में जालोर गए। वहाँ के भोमिया ग्रासियों को दबाया। वे पैरों आ पड़े। बाला, देवड़ा, सींधल, बोड़ा, बालीसा, देवल, राडदडा, सोढा, चौहान, आदि ने सेवा करना स्वीकार किया। जालोर से महाराजा सिवाना आए। वहाँ से स० १७८३ के श्रावण में जोधपुर आए।

## इति एकचत्वारिंश प्रकाश

शीतकाल में महाराजा दिल्ली को जाने के लिये रवाना हुए। जैतारण मुकाम हुआ। वहाँ से मेड़ते, मेड़ते से परवतसर। यहाँ महाराजा को शीतला का रोग हुआ। शीतला का रोग निवृत्त होने पर परवतसर से जैपुर गए। वहाँ ससुराल होने से कुछ दिन ठहरे। वहाँ से वसत के अत में दिल्ली गए। बादशाह से मिले। बादशाह ने बड़ा मान दिया। सवत् १७८४ के वर्ष का आरंभ हुआ। एक वर्ष के अनतर महाराजा ने घर जाने की इजाजत माँगी। बादशाह ने इजाजत नहीं दी, क्योंकि गुजरात में सेरविलंद जोर पकड़ गया था। गुजरात उसने दबा लिया था। उसने कोली, मडलीक, झाला, चूडासमा, वाघेल, गोहिलवाड़ के गोहिल आदि को विजय करके बराड़ का घाटा जा दबाया था। इसने मरहठों को अपनी तलवार के बल मर्यादा में रखा था। स० १७८५ में मुहम्मदशाह मन में विचार करने लगा—उत्तर में जकरियाखान स्वतत्र हो गया है, पूर्व में सादितखान, दक्षिण में निजामुलमुल्क ने अपनी आज्ञा प्रवृत्त की। गुजरात में सेरविलदखाँ ने अपना कपट प्रकट किया। एक दिन बादशाह ने दरबार किया। सत्तरखान और बहत्तर उमरावों को बुलाया। उस दरबार में कमरदीखाँ, खानदौरा, तुर्राबाज बक्स आदि बारह बारह हजारी मन्सबदार खड़े हैं। उनमें एक मारवाड के राजा भी हैं। बादशाह ने सबके सामने

कहा कि सेरविलद पर जाने का बीड़ा लो। वहाँ ईरानी, तूरानी, जवन, दुरास, प्रलासी, मकराणी, हरैवी, सिंघी, अरबी, गक्खड़, खुरासाणी, रहमान, अखूनी, सीदी, हवशी, राफसी, सुन्नी, मीरपाक, ऐराक, मकाई, तुरक, गुरजस, थासीताई, बलखी, सैयद, पठान, मुगल, खारी, बुखारी, कावली, खधारी, आदि सब उपस्थित थे। परंतु किसी ने बीड़ा नहीं लिया, दरबार खतम हुआ। बादशाह ने अंदर जाकर कमरदीखाँ को बुलाया और उससे कहा कि कोई बीड़ा नहीं लेता है क्या किया जाय? तब कमरदीखाँ ने कहा कि इस समय तो हमें अजीतसिंह का पुत्र अभयसिंह दीखता है। उसके विना सेर-विलद पर कौन जा सकता है? यह सुन बादशाह ने प्रातःकाल होते ही महाराजा अभयसिंहजी को बुलाया और कहा कि सेरविलंद हुक्म नहीं मानता है उस पर जाने के लिए मैं बीड़ा देता हूँ। तुम जाओ, बाकी दीवान कहेगा। यह कहकर बीड़ा दिया और उसके साथ गुजरात के सूबा का पट्टा दिया, और खिलअत, हाथी, घोड़े, नकद, तोरा, सात वस्त्र, मोतियों की माला, सिरपेच देकर महाराजा को आषाढ़ में विदा किया। महाराजा मारवाड़ की तरफ चले। प्रथम जैपुर आए, श्रावण में वहीं ठहरे। वहाँ से मेड़ते भाद्रपद में आए। मार्गशीर्ष में महाराजा मेड़ते से जोधपुर आए। मार्गशीर्ष और फाल्गुन मास के मध्य चार विवाह हुए। जेसलमेर के ईसरदास की बेटी, भाटी नाहरखांन की बेटी, रावल माधोसिंह की बेटी और जोरावरसिंह की बेटी। जनाना की निगरानी पर नाजर दौलतराम रखा गया। दिल्ली बादशाह के पास खीमसी के पुत्र अमरसिंह भंडारी को रखा, दूसरा मुहता जीवणदास, तीसरा पुरोहित वरधमान।

जोधपुर शहर भाटी साहिबखान के पुत्र सूजा की अधीनता में दिया गया। जोधपुर के किले में फतैसिंह माधोसिंहोत और दूसरा कूंपावत करन को रखा। तीसरा ऊहड़ हरिसिंह। धाधल विहारीदास गोयंदासोत, सिकदार दयालदास का पुत्र अमीदास, मुहता गिरधारीदास जीवणदास का पुत्र। फिर सेना सजकर महाराजा हाथी पर सवार हुए।

संवत् १७८६ चैत्र सुदि १० को प्रातःकाल महाराजा जोधपुर से चढे। भाद्राजण में मुकाम हुआ। वहाँ चांपावत नाथूसिंह के पुत्र अचलसिंह को बुलाया और उसके पुत्र बखतसिंह को बुलाकर दोनों को मालगढ़ बसाकर मालगढ़ में रखा।

इति द्वाचत्वारिंश प्रकाश

वहाँ से महाराजा जालोर गए। सिवाना में भडारी वछराज और चौहान चतुरसिंह के पुत्र लालसिंह को रखा। बाला उदयसिंह को माँकलसर में रखा, जालोर में ग्रीष्म ऋतु व्यतीत की, उदडों को दड देकर सीधा किया। रहवाड़ा का स्वामी लाखा पादानत नहीं हुआ तब उस पर सेना भेजी। उसने पहाड को घेर लिया। पहली श्रणी में चाँपावत सूरजमल था। वह लड़ाई में मारा गया, परंतु देवड़ा भी पहाड़ छोड़कर भाग गए। महाराजा ने वहाँ अपना थाना रख दिया, जालोर में भडारी मनरूप को रखा, महाराजा की सेना ने गाँव पोसालिया लूटा तब सीरोही के राव ने सधि के लिये दूत भेजा। महाराजा के पास चावडा मायाराम था। उसने वार्तालाप करके सधि की तजबीज की, जिसमें यह तय हुआ कि मानसिंह की बेटी महाराजा को ब्याही जाय। आठ घोड़े और चार हाथी महाराजा को दिए जायँ। यह विवाह भादों वदि ८ को हुआ। देवड़ा नारायणदास महाराजा के पास हाजिर हुआ। भादों वदि १० को महाराजकुमार रामसिंहजी का जन्म हुआ।

### इति त्रयश्चत्वारिंश प्रकाश

सीरोही राव ने महाराजा के साथ कुछ अपनी सेना भेजी। महाराजा सीरोही से चलकर आगे बढ़े तब सेरविलद को खबर लगी कि मारवाड़ का राजा आता है। उसने घमड के मारे कहा कि मेरे सामने कौन ठहर सकता है? ईरानी असतखाँन जैसे तो मुझसे काँपते हैं। महाराजा ने यह सुनकर मूछ पर हाथ रखा। अब वे अहमदाबाद पहुँचे।

नवाब सेरविलद खाँ ने कहा कि मुहम्मद शाह दिल्ली छोड़े तो मैं अहमदाबाद छोड़ूँ। महाराजा के कान पर यह बात आई। महाराजा ने अपने भाई वखतसिंहजी को और उमरावों को बुलाया। चापा, कूपा, करणोत, जैतावत, जादव, जोधा, ईंदा, ऊदावत, करमसोत, चौहान, बाला, जैतमाल, महवेचा, ऊहड़, पातावत, रूपावत, सोनगरा, देवड़ा, ईंदा, खीची, रिणमलोत, मडला, मदावत, सोढा, पडिहार, सौंधल, भायल, खूमाणा, सोभावत, गोड़, हाडा, कछवाहा, सीसोदिया, धाँधू, गहलोत, धाँधल इत्यादि सबको महाराजा ने उत्साहित किया।

भडारी गिरधर, रतन, विजैराज, कायस्थ लाल और बालकिसन ये भी शामिल थे। महाराजा ने कहा कि मुगलों के सामने तो मैं रहूँगा, बाएँ हाथ भाई बखतसिंह, और दाहिने हाथ भडारी विजैराज रहेगा।

मेड़तिया जालिमसिंह किसोरसिंहोत, सुरत्तसिंह, गजसिंह, राजसिंह, सालिमसिंह, जसवतसिंह, सुभकरणसिंह, शिवसिंह, गुलाबसिंह, साँवतसिंह, दलसिंह, नाहरसिंह, मोहणसिंह, छतरसाल, ये सब रघुनाथसिंहोत भंडारी विजैराज के साथ थे। गिरवर का पुत्र सिवसाह, अमरसिंह का पुत्र धीरसिंह ये दाहिनी अणी में।

सामने की अणी में जोधा, जिनमें मुख्य महाराजा खुद थे। इस अणी में चाँपावत सकतसिंह दानसिंहोत, माधोसिंह भोपतोत, कुसलसिंह नाथूसिंह का पुत्र, प्रेमसिंह पाली का ठाकुर, दलो मुकनावत, किसन रुघावत, अनो पतावत, किसन जसावत, अमर धनावत, जैतो भाँणोत, पदम अनावत, रूपसिंह तेजसीयोत, मुहकम और रणछोड़ जगरामोत, केसरीसिंह जसावत, सहसमल बलुओत, सुरतसिंह और गजसिंह हरिसिंहोत, रामो करणसिंहोत, रूपावत सुरतसिंह, जूझारसिंह वीरोत, अणत फतावत, हठीसिंह रणछोड़दासोत, बखतसिंह माधवसिंहोत, हिंदुसिंह तेजसीयोत। गजसिंह हरिसिंहोत, किशोरसिंह गुमानसिंहोत, जोरो भाणोत, तेजसिंह अचलसिंहोत, फतैसिंह अमरसिंहोत, उमेदसिंह भावसिंहोत, मालो विजावत, अमर लखावत, विसन दूदावत, चाँपो सकतावत, भैरव खानोत, हठीसिंह माडणोत, अगर गोविंददासोत, गजो विजावत, अजबो और पतो वेणावत। चाँपा शामिल रिणमलोत—नाहर नरहरोत, सुरतो अनाड़सिंहोत, बुधसिंह किरतावत ( इति चाँपावत )।

करणोत—अभैकरण दुर्गादासोत, कुँवर सिंघो, जैतो मेहकावत, चैनो, देवो जसावत, सिवो खेमसुत, पतो महकाणी, किसनो तेजावत, सागो जगावत, मुकनो कचरावत, चुतरो फतावत, जगतो वखतावत, भीम, तेजसी, नाथ भोजराजोत, साहिबसिंह भीमोत।

कूपावत—कान्ह रामोत, किरतो सूजावत, उदयभाण, सदो, पीथल ये ३ फतावत, रामसिंह सबलोत, हरिभाण भोपतोत, खेम फतावत, कान्ह, रुघनाथसिंह, छतरसिंह, सबलसिंह वाघोत, देवो सामतोत, जवानसिंह इसका भाई। जसो चुतरोत, जोरो पदमसिंहोत, चेलो और वखतो भावसिंहोत, वखतो ईंदावत, भीम हठीसिंहोत, नाथ और सामल भोपतोत, हठीसिंह सुरताणोत, चुतर करमचदोत, रतन भीमोत, सागो सूजावत, माधो जसावत, सुरताण सामतोत, दुजणसाल पदमसिंहोत। बगसीराम बहादरोत, ईसरदास माधोदासोत।

जैतावत—रुघनाथसिंह रूपसिंहोत, फतो गिरवरदासोत। कलो रूपसिंहोत, भाण श्यामसिंहोत, शिवदान ईंदावत, गोपीनाथ पतावत। केसरीसिंह सावलोत, उमेदसी अनावत, बखतो मानसिंहोत, नाहर जोरावरसिंहोत, छतो गोरधनोत, ऊदो भगवानोत, जैतावतों के शामिल भदावत।

जादव (भाटी)—रावल अमरावत, बखतो पीथलोत, विसनो पदमसिंहोत, मालो सुंदरावत, उमेदसी विजयपालोत, जैसा—सुरताण पदमावत, सागो साहिबोत, वीदल वैरसीयोत, पतो ईंदावत, गोविंद जैसिंहोत, सूरो खानोत, नाथो अमरावत, वाघो तेजावत, डूंगर खानोत, हरिराम सगतावत, रामसिंह खानोत, केसरीसिंह मानसिंहोत, वीरम सबलोत, जगो अजबाणी, रुघो जगावत, जीवण जेसावत, बखतो उगरावत, भाखर गिरवरोत।

हरदासोत—उदियाभाण, सूरजमल जगाणी कँवर, पदमोजगाणी, जीवणदास दुर्जणसालोत, सिवो खेतसीयोत, दलो राजसिंहोत, मुहकमसिंह जगत्सिंहोत, प्रेमसिंह और सबलसिंह अमराणी, बिजै माधोसिंहोत, सूजो नरावत, भाउ का पुत्र। अर्जुनोत—हठीसिंह सूरसिंहोत, सावत सूरसिंहोत, देवसिंह, सोभो ये ४ सूरावत, लाखो हरिसिंहोत, नाहर और वरसिंह लखधीरोत, मुकनसिंह वीरोत, माधोसिंह गोपालदासोत, सिवसिंह कँवर, हरनाथ चतुरसिंहोत, अना और पृथ्वीसिंह सुजाणसिंहोत, गजसिंह अना का पुत्र, नाथो गोरधनोत, हदो गिरवरोत, जीवण हरनाथोत, हाथीराम भाई, वखतो जैता का पुत्र, जसो सिवदानोत। ये वरसिंहोतभाटी। वीकमपुर के :—अजबो जगमालोत, दलो माधोसिंहोत, सिरदारो कुसलावत।

जोधा—राजसिंह किसनसिंहोत, फतो जूझारोत, नाहर करणोत, वाघबिहारीदासोत, जोगो करणोत, मोहण भाणोत, पतो उसका पुत्र। जोगावत—लालो जोगावत, देवीदान भाणोत, आसकरण चद्रभाणोत, दलो पिथावत, दुजणसाल सबलावत, सूजो और अभो दुजणसाल के पुत्र। अभो नाथोत, हठीसिंह जोगाणी, गुमान हठीसिंह का पुत्र, साहिब जोधावत, भाण जैसिंहोत, जोरो फतमालोत, माधोसिंह किशोरसिंहोत, फतो सिवदानोत सकतो नाथोत, हरिसिंह फतावत, वाघ भाणोत, डूंगरसिंह अमरसिंहोत, आनो दीपसिंहोत, तेजो दीपावत, आईदान जसावत, पदम दलावत, किसोरसिंह फतेसिंहोत, सवाईसिंह माधोसिंहोत, अभैसिंह गुमानसिंहोत, माधवसिंह करणसिंहोत, नाहर देवीसिंहोत, वखतो जगत्सिंहोत। जोधों के आगे भाटी सकतसिंह भगवानोत।

ऊदावत—रिदैराम राजसिंहोत, जसवंत प्रतापसिंहोत, बखतो और मान सुभकरणोत, मानसिंह का पुत्र, मुकन सामलोत, चंद गोविंदोत, अजबो रूपसिंहोत, बखतो दीपावत, पहाड़सिंह कुसलसिंहोत, जसवंत हरनाथोत, नाथो दीपावत, जोरो जगरामोत, जगत्‌सिंह रूपसिंहोत, हरिकिसन अखैसिंहोत, मयाराम अभैसिंहोत, सिवदान सबलावत, करण प्रतापसिंहोत, जोधो अजबावत, अनो हरनाथोत, सिंघ कान्हसिंहोत, नवलसिंह रुघनाथसिंहोत, गोवर्धन हदावत, पेमो जोगावत, अखौ बछराजोत, ईंदो सबलावत, किसनो सूजावत।

तूंवर—सिंघ, सुरतांण कुंवर, जैत किरतावत, जोरावरसिंह, पीथल, ईसरो ये कूंपावतों के शामिल।

ऊदावतों के साथ—माधोसिंह अखावत, जोरावर सकतावत, गजसिंह तेजसिंहोत।

मेड़तिया—सेरसिंह सिरदारोत, सूरजमल-भाई, मोमसिंह कुसलसिंहोत, सामौ जैतावत, जूंझारसिंह अचलसिंहोत, कुवर वनेसिंह, सुरताण कुसलावत, चद जसकरणोत, अभौ और अखौ भोजराजोत, पदमसिंह, रामसिंह कलावत, सहसमल और जगतसिंह (ये माधोदासोत मेड़तिया)। जैतो सूरसिंहोत, बखतो सूरसिंहोत, माधवसिंह मानसिंहोत, भगवतसिंह मुहकमसिंहोत, थानसिंह रासावत, हिम्मतसिंह जगमालोत, नवलसिंह माधवसिंहोत, जीवण हठीसिंहोत, गजसिंह मदनावत, वेणो गिरवरदासोत, रासो अनावत (ये बिसनसिंहोत)। मुकनसिंह दलरामोत, वनेसिंह दलावत, पतौ पीथलोत, फकीरदास जोधसिंहोत (ये रायमलोत)। अभो विजावत, नाथो अखावत, देवीसिंह जोधसिंहोत, हिंदुसिंह नवलसिंहोत, सुखो, लालो (ये चाँदावत)। रुघनाथसिंहोतों में गोयंदासोत—धीरसिंह अमरसिंहोत, सिवसिंह गिरधरोत॥ चौहान—हरिसिंह लालसिंहोत, मुहकम सिखरोत, पीथल, कान्ह, अजबसिंह चुतरसिंहोत, नाथो अजबसिंहोत, सदो दलावत, तेजसी चदोत, पुत्र अभौ, माधोसिंह मुरारदासोत, गिरवर हरनाथोत, दुजणसाल सबलावत, ईंदो लालसिंहोत॥ करमसोत—चूंडो मुकनसिंहोत, केसरीसिंह भोपतोत, ऊदो हरनाथोत, सिंभुसिंह, अजबो गोपीनाथोत, पदमो, खड्गसिंह, सिंघ जसावत, रासो कलावत, जैत लखावत, गोकल गिरधरोत, सिवो माधोदासोत, साँवतसिंह माधोसिंहोत, सकतसिंह बीठलोत॥ ऊहड़—सिवो प्रयागदासोत, गुमानसिंह हठमालोत, सबलसिंह रूपसिंहोत, सुजाण भगवानदासोत, अनौ रुघावत, खेम कलावत॥ सोनिगरा—सिवसिंह हरिसिंहोत, बाँकीदास रिणमलोत, उदयराम सामसिंहोत, जैतो उदयारामोत, कलो, बलिकरण विजावत, फतौ और छतो हरिसिंहोत, हेमतसिंह दुजणसालोत, दीपो सत्रसालोत, लालसिंह,

भाणोत, अमरो छतरसिंहोत ॥ जैतमाल—विसनो सकतावत, भीम अमर-सिंहोत, श्यामसिंह ईसरोत, हरिराम माधोसिंहोत, कमो सांमदासोत ॥ धवेचा—( * डूंगरोत ) पातावत—रणछोड़दास राजसिंहोत, मेघो किसन-सिंहोत, सूरसिंह, पीथलोत, इंद्रभाण जोधसिंहोत, रूपसिंह, जसवतसिंह, बदरो दुरगाणी ॥ गोगादे—जगत्सिंह रिदैरामोत, रूपसी सबल-सिंहोत ॥ चाहड़दे—हरजी बलुओत ॥ खेतसीयोत—अखो धनावत, भोजो देवाउत। ईंदा—लखौ जैतसिंहोत, अनसाह भोजावत। जगत्सिंह जैत-सिंहोत। देवीदास करनोत, कुसलौ रामोत। खूमाणा—खान सुंदर-दासोत, पुत्र दोलसिंह, हरी सबलसिंहोत, हरिसिंह महेशदासोत ॥ खीची—ऊदो गोकलदासोत, दयालदास गोपालदासोत, जोधो जोगावत, हरनाथ जोधावत, बखतसिंह करनावत, अजबो हरिसिंहोत, जैराम आसावत, केहरिसिंह फतावत, ओपसिंह सकतावत, नाहर सामावत, किसनो उदयसिंहोत, भगवानो और नरहर भाई मुकनसिंहोत, अखैसिंह केशवदासोत, पवो फतावत, अणदो बदरावत, जैतो किरतावत, विहारीदास खानोत, जीवण सबलोत, सिवसिंह रूपसिंहोत, दीपो दुरगावत, कुसलसिंह अणदावत, जगतो और छतौ जैत-सीयोत ॥ पड़िहार—सांमल जोगावत, सोभो पुत्र, नाथो उदयसिंहोत लालसिंह का पुत्र, जगदेव भाणोत, लालसिंह रूपसिंहोत, जस्वत राज-सिंहोत, पदम फतावत, अखैसिंह नाथोत।

सोभावत—दलो रणछोड़दासोत, तुलसीदास प्रयागदासोत, लखो प्रयाग-दासोत, चंद गोरधनोत, नरहर नारायणोत, तेजसी केसावत। वानर राठोड़—रिणछोड रामोत ॥ धांधू—सामत सुंदरदासोत ॥ मांगलिया—रणछोडदास और लखमण। अबदार चोहान-विहारीदास सिवसिंहोत, सांगो भाई, राम लखावत, लाडखां दलावत। गैहलोत—उदयराज और नथमल भाई, पुत्र विहारीदास, नाहरखांन दानसिंहोत, किसन कुंभावत। धावड़—ठाकुरसी, मयाराम। गूजर—केहर सांमदासोत, सुंदर और खेतल वाघोत। व्यास—फतो दीपचंदोत, भाई उदयचंद, गाहड़मल जसावत। पुरोहित सिवद सूजो और केहर अखैसिंहोत, रणछोडदास पुत्र नंदलाल ॥ जैदेव द्रोणाचारज का पुत्र। भंडारी-गिरधर, रतन, दलो, धनरूप, विजैराज खेतसीयोत, सांमलदास लूणावत, अमरो देवाउत, ( दीपावत ) लिखीमीचंद, माईदास, देवीचंद। सिंघी अचल, जोधमल, जीवण। मुहता-गोकल सुंदरदासोत। गोपालदास

---

* कवि ने धवेचा राठोड़ों का उल्लेख कर दिया है, परंतु नाम लिखना रह गया।

कल्याणदासोत, देवीसिंह, मेघसिंह, सदाराम रूपमलोत। मोदी पीथल, टीकम। पचोली-बालकिसन, लालो, हरिकिसनोत, दोलो, माघो, रूपो, चंद के पुत्र ( बलुओत )।

वखतसिंहजी बाईं अणी में सन्नद्ध होकर खड़े हैं। महाराजा मूंछ पर हाथ रखकर युद्धार्थ तैयार हुए। चारण भाट गुणगान कर रहे हैं। रोहड़िया गोरखदान, दूसरा करणीदान केसरदान का पुत्र। रुघनाथ दघवाड़िया। मुकन। कविया करणीदान, खड़िया वखता, दघवाड़िया द्वारकादास, सांदू खेतसी, रोहड़ सुभदान, आसल घीर। इस समय महाराजा के पास एक लाख सेना थी। महाराजा ने युद्धारंभार्थ नक्कारा बजाने की आज्ञा की। उधर सेरविलंद हाथी पर सवार हुआ है। उसके साथ तीन हजारी मन्सबदार कायमखाँन, दूसरा तरीन खाँ, तीसरा अलीवार और चौथा सैयद अवदलअली भी हाथी पर सवार हुआ। हिंदुओं में मानसिंह और महासिंह उसके शामिल हैं। सेरविलंद खाँ के पास पचास हजार सेना है, युद्ध का आरंभ हुआ। प्रथम तोपों की लड़ाई हुई, फिर (चाँपावत) सकतसिंह, माधोसिंह और कुसलसिंह आगे बढे और करणोत अभैकरण शत्रु सेना पर चला। कूंपावत जैतसिंह, कान्ह, भाँण, प्रतापसिंह भीमोत, राजसिंह किसनावत, मेडतिया सेरसिंह सदावत, सूरजमल, अभैसिंह विजावत, ऊदावत हदसाह ( हिरदैराम ) वलिरामोत, वखतसिंह सुभरामोत, जैतावत फतैसिंह नाथोत, करमसोत उदयसिंह और रूपसिंह। भाटी भाँण, वखतसिंह अमरसिंहोत, संग्रामसिंह, रुघनाथसिंह, नाहरखान के पुत्र, हठीसिंह सूरसिंहोत, चौहान अजवसिंह चतुरसिंहोत, लालसिंह का पुत्र हरिसिंह और लालसिंह का पुत्र मोहकमसिंह ये वढ़े। उनके साथ बखतसिंहजी के उमराव बढ़े और महाराजा आगे बढ़े, शत्रुओं को घेर लिया। इधर से महाराजा ने वाग उठाई। उधर से सेरविलंद आगे बढ़ा और युद्ध ने जोर पकड़ा।

महाराजा के आगे मेडतिया रूपसिंह हाथियों का संहार कर रहा है, उसी प्रकार ऊदावत बड़ा पराक्रम दिखा रहे हैं और करमसोत भी पीछे नहीं हैं। चौहान भालों से शत्रुओं को विद्ध करते हैं। जैतमाल मालिक के आगे तलवार वजा रहे हैं। ऊहड़, घाँघल, पड़िहार, सोभावत, व्यास, पुरोहित, मंत्री सब युद्ध कर रहे हैं। इतने में वाई अणी पर भाई वखतसिंहजी बढकर आए, जिधर यवनों की दाहिनी अनी थी। उस समय मेड़तिया जालमसिंह रुघनाथसिंहोत व गोयदासोत मेड़तिया सिवसिंह और घीरसिंह भंडारी विजैराज ने घोड़े उठाए। यह दाहिनी अनी में थे जिधर यवनों की बाईं अनी थी।

बखतसिंहजी ने बाईं अणी में रहकर यवनों का सहार कर डाला। सेर विलद को देखकर महाराजा अभैसिंहजी सामने चले। विजयराज भंडारी के साथ मेडतिये सरदार थे। तरीनखाँ युद्ध की विकटता देख हाथी से उतर घोड़े पर सवार हुआ और महाराजा के ऊपर साँग चलाई। वह महाराजा के दक्षिण चरण में लगी। महाराजा ने अतिशय क्रुद्ध होकर तलवार का प्रहार किया, जिससे वह विदीर्ण होकर मर गया। उसके मरने पर तुर्कों ने हमला किया, परतु वे मार हटाए गए। ६० पठान मारे गए। तत्पश्चात् बख्शी कायम खाँ बढ़कर आया। इसके साथ ५००० सवार थे। इसके मुकाबले में चाँपावत खड़े हुए जिनके साथ करनोत, भाटी, कूपावत, जैतावत, मेडतिया, जोधा, करमसोत, चौहान, बाला, ऊहड, जैतमाल, पातावत, रूपावत, खीची धाँधल पड़िहार और सोभावत थे। उधर सेरविलद खाँ के मीर ऐसे हैं कि जो रण में पैर पीछा न दें। इस घमासान युद्ध में अबदलअली मारा गया, बक्षी कायम खाँ, एवज खाँ, अहमदअली, उमाँ, जुमा और मुहम्मद ये सब मारे गए। और पिछला प्रहर दिन रहा, तब यवन सेना में खलबली मची। तब अलियार खाँ बढकर आगे आया। इसके आक्रमण से राठोड़ सेना कुछ पीछे पड़ी, तब बखत-सिंहजी ने उसके सामने चलाया। अलियार खाँ भाग गया। सेरविलद खाँ भी इसके भागने से हताश होकर पीछे लौटा। उसके लौट जाने पर समस्त सेना वापिस लौटने लगी। महाराजा के विजय के बाजे बजे, पश्चात् रण-क्षेत्र देखा गया तो उसमें ये सरदार रणभूमि में पड़े पाए।

पहली अनी में चापावत करणसिंह पाली का स्वामी, किसन जसावत, कल्याणसिंह गोरधनोत। कूपावत रामसिंह सबलावत, सुरताण सामत-सिंघोत, दुरजो पदमावत। जोधा हठमल, उसका पुत्र गुमानसिंह, नाहर खाँ। मेडतिया भोमसिंह कुसलसिंहोत, गुलाबसिंह हठमालोत, वैरीसाल भैरूदासोत। करणोत-चतुरसिंह फतावत। चौहान दुजणसाल, अखैसिंह। भाटी केसरी-सिंह मानसिंहोत। सोनिगरा दला हरिसिंहोत। खीची केसरीसिंह फतै-सिंहोत, भगवानदास और नरहरदास मुकनदासोत। गूजर मयाराम साम-सिंहोत। पुरोहित केसरीसिंह अखैसिंहोत। रणछोड जैदेवोत। राठोड़ १००० घायल हुए। मुसलमानों के ६००० मरे। बखतसिंहजी के साथ विजय करके महाराजा डेरे पर आए। सेरविलद बारह हजारी मन्सबदार था। यह विजय सवत् १७८७ आश्विन सुदि १० विजयादशमी को हुई थी।

इति चतुश्चत्वारिंश प्रकाश

नवाब हारकर अपने डेरे पर गया। युद्ध में सेरविलदखाँ के ३ बड़े आफिसर मारे गए—१ अलियारखाँ, २ तरीनखाँ, ३ अबदल सैयद।

## इति पंचचत्वारिंश प्रकाश

सरविलदखाँ ने फिर ५००० सेना लेकर युद्ध किया, परतु महाराजा के सामने भागना पड़ा। वखतसिहजी की इच्छा फिर युद्ध करने की थी, उसी अवसर में अमरसिंह ऊदावत अहमदाबाद पहुँचा और महाराजा के चरणों में उपस्थित हुआ। उसके साथ उसके दो भाई थे।— जगरामोत उदयसिंह और अनाडसिंह। रतनसिह जगरामोत, रामसिंह सुभावत ( सुभरामोत ), तेजसिंह सुरतावत। पदमसिह और सावतसिंह अखावत। सामसिंह वखतावत, कान्ह जैमलोत, लखधीर पुहकरोत, जीवण दौलावत, देवो बालकिसन का पुत्र। हिंदूसिह, पेमसिंह। अखैसिह-जोधावत, विसन अनावत, किरतो माधवसिंहोत, जैतो बीकावत। सिवो भावसिहोत। सुभो कूपावत। हिमतो सामावत। जालमसिंह भवानीदासोत। सामंतसिंह जगत्सिंहोत। दुरगो दोलावत, हिंदुसिह भाणोत। चद अमरसिहोत। सागा गोपालदासोत। मुकनसिह और मदनसिह खानोत। अमरसिंह के साथ इतने ऊदावत थे।

इनको देखते ही महाराजा अत्यत प्रसन्न हुए। यह खबर सरविलंद खाँ के पास पहुँची। अमरसिंह के साथ भाटी भी थे। हरदासोत भाटी मानसिंह और खींवकरण देवाउत, वखतसिंह चतुरभुजोत, पाँणो ( पातो ) किसनावत, हिदुसिह गिरवरदासोत। करणोत चैनो दुर्गादासोत, देवीसिह जसावत, साँगो जगावत। चाँपावत जोरावरसिह भाणोत। देवीसिह भीमोत, पहाडसिह वदरावत, मेड़तिया हेमतसिंह सिघोत। कुसलसिह कुशलावत के शामिल। चाँदावत सबलसिह प्रतापसिहोत। जोधा इद्रसिह जैतसीयोत। नरूका माधवसिंह नाहरसिहोत, सूजो मोहकमसिहोत। सोढा जगा रघुनाथोत। अमरसिह के साथ दो हजार सुभट थे। वह युद्ध के लिये त्वरा करने लगा। उस समय सधि के लिए सरविलद खाँ को मत्रियों ने वाध्य किया तब उसको महाराजा के साथ सधि कर वहाँ से निकलना पड़ा। सरविलद खाँ ने सधि के लिये अमरसिह के पास अपना दूत भेजा। सधि का प्रस्ताव मिलने पर अमरसिह महाराजा के पास गया। उसने कहा कि आपकी विजय हो गई है। आपने यश उपार्जन कर लिया है और उधर मुगल आप से सधि

छंद छप्पय

मोर मुकट वनमाल, माल तुलसी नव मंजर।
रुचि कुंडल कल रतन, तिलक मंजुल पीतांबर॥
मणि कंकण अंगद, अमूल्य पद हाटक नूपर।
नवला सी नवरंग, संग भुज बंसी सुंदर॥
वप रूप ओप नव घन वरण, हरण पाप-त्रय-ताप-हरि।
गुण मांन दांन चाहै सु ग्रहि, कवि सुग्यान औ ध्यान करि॥२॥

सुंदर भाल विसाल, अलक सम माल अनोपम।
हित प्रकास म्रदु हास, अरुण वारिज मुख ओपम॥
कृपा-धाम नव कंज, नयण अभिराम सनेही।
रुचि कपोल ग्रीवा त्रिरेख, छबि वेस अछेही॥
निरखंत संत सनमुख निजर, करण पुनीत सु प्रीत कर।
गुण मान दान चाहै सु ग्रहि, कवि सुग्यांन औ ध्यान कर॥३॥

---

२—मोर मुकट = मयूर-पिच्छ का मुकुट। वनमाल = वन के पुष्पों और पल्लवों की गुँथी हुई कठ से चरण पर्यंत लबायमान माला। रुचि = कातिवाले। कल = मनोहर। मजुल = सु दर। मणि ककण = मणि जटित हाथ के आभूषण। अगद = भुजबध। हाटक = सुवर्ण के। नवला सी नव० = नव वयवाली स्त्री के समान नौ (९) रगों वाली सु दर वशी भुज में है। वप रूप० = शरीर का रूप नवीन मेघ के समान शोभा देता है। पाप-त्रय ताप = तीन प्रकार के पाप कायिक, वाचिक और मानसिक। तीन प्रकार के ताप-आध्यात्मिक, आधि-भौतिक और आधिदैविक। ग्रहि = ग्रहण करके।

३—अलक = अलकावली माला के समान अनुपम है। म्रदु हार = मद स्मित। अरुण वारिज = मुख लाल कमल के सदृश है। नव कज = नवीन कमल के से नेत्र हैं। सनेही = स्नेहयुक्त। अछेही = असीम।

श्रीहरि नाम सँभारि, काम अभिराम कियारथ।
अरथ धरम अपवग्ग, दियण जग च्यार पदारथ॥
लियां नाम सुख लाभ, व्याधि दुख आधि न व्यापै।
कुळ सज्जण थिर करै, अरी वडपण ऊथापै॥
नरनाथ जांण राखै निजर, वाण वखांणां विसतरै।
व्रजराज लाज मोरी वरण, काज सिद्ध मोटा करै॥ ४॥

## छंद वेअक्खरी

प्रथम सुमर इण विध परमेस्वर।
पूरण ब्रह्म प्रताप अपंपर॥

---

४—कियारथ=(कृतार्थ) सुंदर कार्य करके कृतकृत्य होता है। अथवा मनोहर भोग भोग करके कृतार्थ होता है। आगे धर्म, अर्थ, मोक्ष इन तीन पुरुषार्थों की गणना है जिससे यहाँ काम शब्द से काम पुरुषार्थ जाना जाता है. क्योंकि आगे कठरव से चार पदार्थ ऐसा कहता है। अपवरग=(अपवर्ग) मोक्ष। व्याधि=शरीर-संबंधी रोग। आधि=मन-संबंधी दु:ख, चिंता आदि। कुळ सजण=कुल में सज्जनता स्थिर करता है। अरी०=शत्रु के महत्त्व को उठा देता है। नरनाथ जाण=राजा लोग भी भगवद्भक्त जानकर उसकी ओर दृष्टि रखते हैं। वाण=वाणी को प्रसन्न करने के लिये विस्तृत करता है। व्रजराज लाज०=हे व्रज के स्वामी! (कृष्ण!) मेरे वर्ण (वर्णन) की बड़ी लज्जा आपको है।

५—अपपर=अपार। सभरि=स्मरण करके। अग्रेसुर=देवों में अग्रणी। महादेव के वरदान से गणपति की पूजा सब देवों से पूर्व होती है। यहाँ यह शंका होती है कि जब गणपति की पूजा सबसे प्रथम होती है तो कवि ने कृष्ण और परब्रह्म की स्तुति प्रथम क्यों की? समाधान—कृष्ण साक्षात्

संभरि तिण पाछै अग्रेसुर।
दया कृपा कर श्री लंबोदर ॥ ५ ॥
अविनासी अविकार असीमा।
सुभ गुण दियण अनुग्रह सीमा ॥
पूरण पुरस पुराण प्रमेसर।
सुकवि सधार वार अग्रेस्वर ॥ ६ ॥
जिण गुण साखि प्रमा (भा) कवि जांणै।
प्रगट ब्रह्मवैवर्त पुरांणै ॥
लख पुरांण निसचै कर लीजै।
जिण थी परै न को जांणीजै ॥ ७ ॥
सिव संभव सिव रूप सुरेसुर।
सिव गुण दियण प्रणंम कथे सुर ॥

---

सच्चिदानद परब्रह्म हैं। उनकी देवों में गणना नहीं है, इसलिये उनकी स्तुति प्रथम की गई है। कृष्ण सच्चिदानंद हैं, इस विषय में गोपालतापिनी उपनिषद् में यह श्रुति है—

"कृषिर्भूवाचक. शब्दो णश्च निर्वृतिवाचक ।
तयोरैक्य पर ब्रह्म कृष्ण इत्यभिधीयते ॥"

६—असीमा = सीमा-रहित, अनत। पुराणों में सृष्टि की उत्पत्ति पच देवों से मानी है—विष्णु, महादेव, शक्ति, गणेश और सूर्य। गणेश भी किसी कल्प में सृष्टि के कर्ता हुए हैं इसलिये उनका वर्णन परब्रह्मरूप से किया गया है। "अविनासी अविकार असीमा"। सुकवि सधार = सुकवियों का आधार। वार = (पारावार) अथाह अथवा समय पर। अग्रेस्वर = (अग्रेश्वर) ईश्वरों में अग्रणी।

७—जिण गुण० = जिस (गणपति) के गुणों की साक्षी कवि की प्रतिभा है।

८—सिव सभव = शिवजी का पुत्र। सिव रूप = कल्याण रूप। सुरेसुर = (सुरेश्वर) देवों का ईश्वर। प्रणम० = देवता प्रणाम करके जिसका वर्णन

अति लघु तिको सरण तक आवै।
पात्र गुणे सुज वडपण पावै ॥ ८ ॥
अंगज गवर गिरा गुण उज्जळ।
गम कविता दायक पग मंजुळ ॥
समरौ प्रथम गुणेस सगत्ती।
पाछै गुण गावां छत्रपत्ती ॥ ६ ॥

दुहा

सारद ससि सारद वदन, सारद कविता सुद्ध।
अदसारद पारद उकति, करण विसारद बुद्ध ॥१०॥

छप्पै छंद

गुण सागर दुस्तर अगाध, अति बाध अपारण।
वेळ निजर विदुदुसां, असह कवि भ्रमर अकारण ॥

---

करते हैं। अति लघु० = जो बहुत तुच्छ है वह भी लक्ष्य करके शरण आता है वह गुणों का पात्र होकर महत्ता पाता है।

६—गवर = (गौरी) पार्वती का पुत्र (गणेश) और गिरा = सरस्वती। गम० = कविता में बुद्धि देनेवाले हैं। मंजुल = सुंदर। सगत्ती = (शक्ति) सरस्वती देवी। छत्रपत्ती = (छत्रपति) राजा।

१०—सरस्वती का वर्णन है। सारद० = शरद् ऋतु के चंद्रमा के समान शारदा (सरस्वती) का मुख है। सारद कविता० = जो निर्दूषण कविता का सार देनेवाला है। अदसारद = दुर्दशा को रद (नाश) करनेवाला है। पारद उकति = उक्ति में पार देनेवाला। करण = बुद्धि को निपुण करनेवाला।

११—गुण-सागर = गुण रूप समुद्र दुस्तर और अगाध है। अति बाध = इसमें बाधाएँ बहुत हैं। अपारण = इसका पार नहीं है। वेळ० = विद्वानों की दृष्टि वेला (तरंग) है; जैसे तरंगों से पार होना कठिन है वैसे विद्वानों की दृष्टि से बचना कठिन है। असह कवि० = नहीं सहनेवाले कवि निष्कारण भँवर हैं (जल चक्कर खाता है उसे भँवर कहते हैं)। कला तिमगल० =

कळा तिमंगळ किता वरण गुण दोस विचारक।
पवे सिखर इम गुपत किता गुण औगुण कारक ॥
उर भरम छेह लैणौ अगम असकत उद्यम उकती।
कर भाव पार गुण सर करण साची नांम सरस्वती ॥११॥
इति मंगलाचरण ॥

## अथ प्रार्थना

### छंद चौपाई

गणपति गिरा निवासी सुरगण,
मंगळ करण अमंगळ मेटण।
करौ दया मो सीस दयाकर
आपौ सार चार गुण अर कर ॥१२॥
गढ जोधांण अभै गजपत्ती
गुण गाऊँ दूजौ गढ़पत्ती।
लंबोदर सारद हित लीजै
दास जांण मोहि वाणी दीजै ॥१३॥

---

कला ( मात्रा ) और वर्ण का गुण-दोष विचारनेवाले कितने ही तिमिंगिल (बड़ा मत्स्य) हैं। पवे सिखर० = गुण को अवगुण बतलानेवाले कितने ही पर्वत के गुप्त शिखर हैं ( जिनकी टक्कर से नौका टूट जाने से समुद्र पार नहीं हो सकता )। उर भरम० = मेरे मन में भ्रम है कि इस समुद्र का पार पाना दुर्गम है, और मैं उक्ति रूप उद्यम से अशक्त हूँ। कर भाव पार० = मैं भावना करता हूँ कि गुण रूप सर (समुद्र) से पार करने के लिये सरस्वती सच्ची है।

१२—गिरा = सरस्वती, निवासी० = और उनके समीप निवास करनेवाले देवगण। आपौ = देश्रो। चार गुण = धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष। अर = शीघ्रता करके।

१३—गढ० = जोधपुर गढ। अभौ० = अभयसिंह गढ का स्वामी। गजपत्ती = गजसिंह।

## अथ वंशोत्पत्ति

### छप्पै

आदि अगम अविकार, एक ईस्वर अविणासी।
पछै प्रकृति तत पंच, विविध सुर ईखजवासी॥
ईंडौ कनक अछेह, देह धरि हरि तिण द्वारे।
रचे नाभ नीरज्ज, रज्ज अज प्रज गुण सारे॥
मन तेण थियौ मारीच मुनि, उणथी कासिप ऊपनौ।
धर नूर प्रकासी प्रीत धर सूर तेण घर संपनौ॥१४॥

### छंद वेअक्खरी

सूरज तेज पुंज सरवेस्वर
जोति सरूप नेत्र जगदीस्वर।
जग रखवाळ जगत चौ जांमी
सुर नर इष्ट सृष्ट चौ सांमी॥१५॥

---

१४—प्रथम एक ईश्वर, पश्चात् प्रकृति, तत्पश्चात् पचतत्त्व, और इंद्रियो के अधिष्ठाता सूर्यादि देवता। ईंडौ० = हिरण्यगर्भ (ब्रह्मांड)। उसके द्वारा नारायण ने देह धारण की। उसकी नाभि में नीरज्ज (नीरज) कमल उत्पन्न हुआ। फिर रजोगुण से ब्रह्मा ने प्रजा और समस्त गुण उत्पन्न किए। उस (ब्रह्मा) के मन से मरीचि मुनि हुए। उससे कश्यप उत्पन्न हुआ। उसके घर सूर्य उत्पन्न हुआ, जो पृथ्वी के रूप को प्रकाशित करता है और सबकी प्रीति को धारण करता है।

१५—नेत्र जगदीस्वर = जो (सूर्य) परमेश्वर का नेत्ररूप है। चौ = का। जामी = स्वामी।

च्यारूं आकर जंतु चराचर
एक अनेक सहायक ईस्वर।
कोक कमळ साचां दुख कप्पण
दया धाम अभिराम दरस्सण ॥१६॥
जिण रवि सूं रत्ता जग जांणै
पौरस अंस वंस प्रगटांणै।
जग मैं वंस उग्र गुण जोई
क्रत रवि वंस समौ नह कोई ॥१७॥
धर सिहाय ध्रम न्याय धुरंधर
कवि दुज गो प्रज तपी दया कर।
दियण डंड नव खंड दुसीळां
च्यारूं वरण वहावण चीलां ॥१८॥
जो महि असह मेछ कुळ जागै
भवि भवि जिण कुळ सूं भय भागै।

---

१६—च्यारूं आकर = चार खान (स्वेदज, अडज, उद्भिज्ज और जरायुज)। कोक = चकवा। सूर्योदय होने से चकवा पक्षी का वियोग निवृत्त होकर सयोग होता है, कमल प्रफुल्लित होता है और सच्चे मनुष्यों का दु ख कट जाता है। रात्रि में चोरों का भय रहता है। दरस्सण = दर्शन मनोहर है।

१७—पौरस० = जिसके पुरुषार्थ के अश से अनेक वश प्रकट हुए हैं, और जगत् में उग्र गुणवाला वही वश (सूर्य वश ही) है, कार्य करने में सूर्यवश के समान कोई वश नहीं है।

१८—पृथ्वी की सहायता करने, धर्म को धारण करने, और न्याय करने मे धुरधर (मुख्य) है। कवि० = ज्ञानी, दुस० = (द्विज) ब्राह्मण, गौ, प्रजा और तपस्वियों पर दया करनेवाला, दुष्ट स्वभाववालों को नवखड में दड देनेवाला, और चारों वर्णों को मार्ग में चलानेवाला सूर्य वश है।

१९—यदि पृथ्वीपर असह्य म्लेच्छ वश जाग्रत हो तो जन्म जन्म में जिस (सूर्य) वश से भय नष्ट होता है, जो धर्म की लज्जा (मर्यादा) रखने में

ततपर धरम सरम प्रज तारण
सुरां सिहायक असुर लँघारण ॥१९॥
प्रथी करण थिर वेद पुरांणां
करम जिकां वळ हीण कुरांणां।
यौं जग में रवि वंस उजागर
प्रगटे भूप रूप परमेस्वर ॥२०॥
अंस कळा गुण कै त्रय आवै
कै पूरण अवतार कहावै।
इण कुळ में श्रीराम उजागर
सरवेस्वर पूरण परमेस्वर ॥२१॥
धर कवि कोट जनम श्रम धावै
इण कुळ गुण पर पार न पावै।
धर हरि अंस हुवे धरपत्ती
सस्त्रबंध सामर्थ सकत्ती ॥२२॥

---

परायण है, प्रजा को तिरानेवाला, देवों का सहायक और असुरों का संहार करनेवाला है।

२०—वेद और पुराणों को पृथ्वी में स्थिर करनेवाला है, जिनका कर्म और बल कुरान ने हीन कर दिया है। इस प्रकार सूर्यवंश जगत् में प्रसिद्ध है जिसमें परमेश्वर राजा रूप से प्रकट हुए।

२१—या तो अवतार अंश से अर्थात् अंशावतार होते हैं, या कला अवतार या गुणावतार होते हैं या पूर्ण अवतार होता है। श्रीमद्भागवत में अंश कलावतार कहकर पूर्णावतार के विषय में कहा है :—

"एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान्स्वयम्।"

इस वंश में श्री रामावतार प्रसिद्ध है, जो सबका ईश पूर्ण परमेश्वर है।

२२—कवि कोटि जन्म धारण करके परिश्रम के साथ धावन करै तब भी इस कुल के गुणों का पार नहीं पा सकता। (इस वंश में) विष्णु

## दुहा

कुळ महिमा वरणै कवण, बुध बळ पीढी बंध ।
सारां सूरजवंसियां, कुळ रखवाळ कमंध ॥२३॥
क्रत पूरण वधियौ कळू, रीत दवापुर राज ।
वंस हंस अवतंस विध, अभैसाह महाराज ॥२४॥
साहां ऊथप थप्पणौ, पह नरनाहां पत्त ।
राह दुहूँ हद रक्खणौ, अभैसाह छत्रपत्त ॥२५॥

## छंद गाथा

सप्त पुरी सिरताजं,
क्रत अपवर्ग हूँत समकारण ।
उत्तम धाम अजोध्या
ओपै नाम आम पुर ऊपर ॥२६॥

---

अश धरकर राजा हुए, जो शस्त्र धारण करनेवाले और शक्तिवाले और समर्थ थे।

२३—समस्त सूर्यवंशियों के कुल की महिमा को वंशक्रम से बुद्धि-बल के द्वारा कौन वर्णन कर सकता है, जिन सूर्यवंशियों में कुल के रक्षक राठौर हैं।

२४—कलियुग का पूर्ण कृत्य बढ गया तथापि सूर्यवंश के भूषण महाराज अभैसिंह के राज्य मे द्वापर युग की सी रीति रही।

२५—छत्रपति अभैसिंह बादशाहों को थापने और उथापनेवाला है, यह प्रभु राजाओं का पति है, दोनों मार्गों ( इस लोक और परलोक ) की मर्यादा को रखनेवाला है।

२६—अयोध्यापुरी सप्तपुरियों की मुकुट है, क्योंकि सप्तपुरियों मे इसका नाम प्रथम गिना गया है:—

"अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची ह्यवन्तिका ।
पुरी द्वारावती ज्ञेया सप्तैता मोक्षदायकाः ॥"

थिर ते राजसथानं
महि इक छत्र भोम सामथं।
एके आंण अखंडं
खंडण मांण प्राण नव खंडं ॥२७॥

छंद वेअक्खरी

आदू ऊतन धाम अजोध्या
जगचख वंस अंस हरि जोधा।
पेखौ त्यां माहै धरपत्ती
पूरण अंस हुवौ छत्रपत्ती ॥२८॥
विविध धाम पुर ग्राम बसा है
मांली राजस पूरब माहै।
सेतराम सकवंध नरेसर
इळ (ण) लग राजस पूरब अंतर ॥२९॥

---

जिसका कृत्य मोक्ष की तुलना करता है, वह उत्तम धाम है, जिसका नाम ग्राम और नगरों के ऊपर शोभा देता है।

२७—वह सूर्यवंशियों का स्थिर राजस्थान है जो पृथ्वी में एक छत्रवाला, चक्रवर्ती की सामर्थ्यवाला, अखंड एक आज्ञा प्रवृत्त करनेवाला और नवों खंडों के मान और बल का खंडन करनेवाला है।

२८—सूर्यवंशियो का आदिम स्थान अयोध्या है, जहाँ जगत् के चक्षु (सूर्य) वंश में हरि के अंश कई योधा हुए हैं। देखो उनमें श्रीरामचंद्र पूर्ण अंशवाले राजा हुए हैं।

२९—इस ग्रंथकर्ता ने कन्नौज के राजा जयचंद आदि का इतिहास न लिखकर मारवाड़ में आनेवाले सीहाजी के पिता सेतराम से वर्णन किया है। सीहाजी मारवाड़ में आए थे, और उनके पूर्वज सेतराम पर्यंत पूर्व में थे। इसलिये कवि सीहाजी के पिता सेतराम का पूर्व में निवास करना कहता हुआ वर्णन करता है कि जहाँ नाना प्रकार के घरोंवाले नगर और ग्राम

तीडै पाट सलख कुळ तारग
महि मरजाद खत्रि ध्रम मारग ॥३६॥
वीरम सलख तणौ वरदायी
पिड़ जीपण धर लियण परायी।
चूंडो वीरम घर चक्रवत्ती
धार सार मुँह लयी धरत्ती ॥३७॥
गह धरती रिणमल जिण गादी
विग्रहिया खागे समवादी।
रिडमल पाट जोध रिववंसी
इळ रखवाळ थयौ प्रम श्रंसी ॥३८॥
राव सुजै तिण पाट नरेहण
प्रजा सहायक रिण गुण पूरण।
सूजै घर वाघौ सकवंधी
बांधे पाय किया ऊवंधी ॥३९॥

---

वाला। पाट = ( पट्ट ) सिंहासन पर राव सलखा हुआ। तारग = (तारक) तिरानेवाला। खत्रिध्रम = क्षत्रिय धर्म का मार्ग दिखानेवाला।

३७—राव सलखा के पुत्र वीरम हुआ। पिड़ जीपण = युद्ध मे जीतने-वाला। धर = ( धरा ) पृथ्वी, राव वीरम के घर में चक्रवर्ती चूँडा जन्मा, जिसने तलवार की धारा से भूमि ली।

३८—उस (चूँडा) की गद्दी वैठकर रणमल ने भूमि ली। विग्रहिया० = बराबरी करनेवालों को खड्ग से युद्ध करके हटाया। इळ = ( इला ) पृथ्वी। प्रमअसी = परमेश्वर का अंशावतार।

३९—नरेहण = ( नरेश ) उस राजा ( जोधाजी ) का पट्टाधिकारी राव सूजा हुआ। रिण = ( रण ) युद्ध। राव सूजा के घर में वाघा हुआ। सकवंधी = साका अर्थात् युद्ध करनेवाला। ऊवधी = ( उद्बधी ) मर्यादा तोड़नेवालों को बाँधकर पैरों तले किया।

विवनै वाघ धरे मूंछां वळ
वैठौ गादी गंग महावळ।
माल गंग गादी राव मारू
सवला किया आपरै सारू ॥४०॥

जिण घर उदैसिंघ छत जेहौ
अवर न को जोड़ै धर एहौ।
गढ़पत सूरसाह तिण गादी
एको छत्र धरा आराधी ॥४१॥

वैठो सूर तखत गजवंधी
सीम जितै सांमंद्रां संधी।
सार कियावर उरै सकोयी
कत सम विक्रम भोज न कोयी ॥४२॥

---

४०—कवर वाघा मूछावल धारण करते ही अर्थात् युवा अवस्था में ही विवनै=( विपन्न. ) मर गया। वाघा पिता की विद्यमानता में मर गया था इसलिये वह गद्दी नहीं वैठा, उसका पुत्र राव गागा गद्दी वैठा। राव गागा के मालदेव गद्दी पर बैठे. और मारवाड के राव कहलाए। सारू=वशवर्ती।

४१—छत=( छत्र ) छत्र के जैसा। अवर=(अपर) दूसरा। एहौ=एतादृश। राजा उदयसिंह की गद्दी राजा सूरसिंह वैठा। एकोछत्र=एक-छत्र। आराधी=वश की।

४२—राजा सूरसिंह जी के सिहासन पर गजसिह वैठा जिसने समुद्रों पर्यंत अपने राज्य की सीमा जोड़ दी। सार०=उसकी तलवार के उत्तम कृत्य ऐसे थे कि सव कोई उससे उरली ओर रहते थे। उसके कृत्यों के वरावर कोई नहीं था। न तो विक्रम था और न भोज ।

रट हरि मुख पति ध्यान रहायौ ।
मंजण कर सिणगार मँगायौ ॥५०॥
आवी द्वार तजे ग्रह अंगण ।
जद सोचे राठौड़ जणज्जण ॥
जांण सगर्भ अवर दुख जांणे ।
अटकण सकत न कूँ मन आंणे ॥५१॥
तरसि पधार हुआ तय्यारी ।
धीर तणौ आयौ व्रतधारी ॥
रांणी जळती ऊदै राखी ।
सुख नव कोट किया जग साखी ॥५२॥
सव्रत जळी झळहळ प्रप संगे ।
अष्ट निकट गायण उछरंगे ॥
असह खबर जोधांणै आयी ।
सती महाव्रत लियां सुणायी ॥५३॥

---

नरूका रट=मुख से हरि का नाम उच्चारण करके। मंजण=(मज्जन) स्नान। सिणगार=(शृंगार) भूषण वसन आदि।

५१—घर के आँगन के छोड़कर द्वार पर आई, तब हरेक राठौड़ मन में सोचने लगा। उनके गर्भसहित जानकर दूसरा दुःख जाना; परन्तु सती के भय से उनके रोकने की शक्ति कोई मन में न ला सका।

५२—तरसि=(तरसा) शीघ्र आकर जलने के तैयार हुई, उस समय धीरसिंह का पुत्र उदयसिंह आया, और उसने रानियों के जलने से रोका, और नौकोट (मारवाड़) के सुखी किया। साखी=(साक्षी)।

५३—राजा के साथ उत्साह-पूर्वक आठ गायनें नियमसहित जाज्वल्यमान अग्नि में भस्म हुई। सहन न होनेवाली खबर जोधपुर में आई। वह महाव्रतवासी सतियों के सुनाई गई।

रीझी सुण चंद्रावत रांणी।
सांम साथ कज श्रवण सुहांणी॥
गायण वीस परम जस गावै।
दूणौ हित ऊठी दरसावै॥५४॥
ठीक मँडोवर परम ठिकांणै।
जळी महारांणी जग जांणै॥

## दुहा

रांणां राजां रावळां, उर पड़ सोच अथाह।
जग वाकौ जसराज रौ, सुणियौ औरँगसाह॥५५॥

## छप्पय

हरि चाहै सुज हुअै, लेख साहै मुर लोयी।
भूमंडळ भोगवै, करम प्राचीन सकोयी॥
अटक हीण असपती, पाप छित औसर पायौ।
रद करवा रजियां, दुरद जेहौ मद आयौ॥
सांकिया राज रांणा सकळ, अकळ पांण छिलियौ असुर।
लहरीस जांण वारी लहै, गरज निवारी सीम गुर॥५६॥

---

५४—चद्रावत रानी उस खबर को सुनकर रीझी। उसे स्वामी के साथ जाने के कारण कानों को अच्छी लगी। मंडोवर स्थान में जाकर महाराणी जली। इस बात को जगत् जानता है।

५५—अथाह = जिसका थाह नहीं, अपार। वाकौ = वार्ता।

५६—मुर = तीन, तीनों लोक दैव-लिपि के अधीन हैं। सकोयी = सब। अटक० = बादशाह की रोक मिट गई। पाप को पृथ्वी पर अवसर मिल गया। राजाओं को रद्द करने के लिये बादशाह ऐसा मत्त हो गया कि जैसा हाथी मद में आ जाता है।

जसवँत विना जिहांन, पान चळ जांणै पवने ।
कना केतु साकंप, थया मन हिंद सथांने ।
घटे क्रिया वांभणां, मिटे झालर परसादां ।
ईत प्रजा ऊपजे, निरख दुर रीत निसादां ॥
इक राह चाह लागौ असुर, निर सहाय प्राकार नव ।
अवरंग प्रथी पर उलटियौ, दंग प्रगट्यौ जांण दव ॥५७॥
राम धाम जसराज, गयौ हिंदू ध्रम आगळ ।
मास सपत अजमाल, मात ग्रभ वास महाबळ ॥

---

साकिया = शकित हुए। अकल पाण० = अचित्य बलवाला असुर (बादशाह) मर्यादा त्यागकर उभलने लगा। मानों समुद्र समय (प्रलय-समय) पाकर गर्जना करके बड़ी मर्यादा को छोड़ देता है।

५७—जसवतसिंह के बिना जगत् ऐसा चचल हो गया है मानों पवन से पत्र। किंवा ध्वजा काँपती है, वैसे हिंदुस्तान का मन चचल हुआ। वाभणा = ब्राह्मणों की। परसादा = (प्रासादों) मदिरों में झालर बजनी बद हो गई। प्रजा में ईति उत्पन्न हुई। ईति सात हैं—

"अतिवृष्टिरनावृष्टिर्मूषकाः शलभाः शुकाः।
स्वचक्र परचक्र च सप्तैता ईतयः स्मृताः॥"

भा०—अतिवृष्टि, वृष्टि न होना, चूहे, टिड्डी, सुग्गा, अपनी सेना और शत्रु की सेना ये सात ईति हैं।

निसादा = भीलों, यहाँ मुसलमानों से तात्पर्य है। असुर (बादशाह) सब एक धर्म करना चाहने लगा, क्योंकि नवकोट (मारवाड़) असहाय हो गया था। औरग पृथ्वी पर क्या उलटा? मानों दवानल के अग्निकण प्रकट हुए।

५८—हिंदूधर्म की अर्गला-रूप जसवतसिंह हरि के घर (वैकुंठ) को गया। उस समय अजीतसिह माता के गर्भ में सात महीने का था। दश

पूरण दस मासियां, जनम होसी जोधाहर।
वधे वंस विसवास, आस ते ज्यास मुरद्धर॥
तौ पण प्रताप मेछां तणौ, अतस दाप वाधे अकस।
राव रांण कांण लेखै न रज, एक पांण थंभै अरस॥५८॥

इति श्री महाराजाजी श्री अभैसिंघजी जस राजरूपक में विक्रमी संवत् १७३५ में पातसाहजी अजमेर आया प्रथम प्रकास॥१॥

---

(१०) महीने पूर्ण होने पर जोधा के वंशज का जन्म होगा, और वंशवृद्धि होगी, इस विश्वास से मारवाड़ को आशा है और धैर्य है। अतस=अतिशयित, अत्यंत। दाप=(दर्प) घमंड। अकस=ईर्ष्या, ओट। राव और राणा का लिहाज रज के बराबर भी नहीं गिनता है। एक हाथ ने आकाश को थाम रखा है।

इति श्री राजरूपकटीकायां प्रथमः प्रकाशः॥ १ ॥

छप्पय

हुए हिंदु बळ हीण, धरा पण खीण सुरां भ्रम।
मिटे वेद मरजाद, भेद गुण आद पड़े भ्रम॥
ठाम ठाम पुर ग्राम, काम हरि धाम अकाजां।
पंडित मंदा पड़े, करै जिंदा आवाजां॥
जग लोक वांण सीखै जवन, पढै ब्रहम मुख पारसी।
हित देव सेव आघा हुआ, काई लग्गां आर सी॥१॥

आद छत्र आंबेर, दास कर जेर सदावां।
राजावां उमराव, किया राजा उमरावां॥

---

१—हिंदू निर्बल हुए, पृथ्वी पर देवताओं का धर्म (पूजा) क्षीण हो गया। वेद की मर्यादा लुप्त हो गई। भेद (मतमतांतर) होने से गुण आदि में भ्रम पड़ गया। नगर और ग्रामों में ठौर ठौर हरि के मंदिरों के कार्य में अकृत्य होने लगा। जिंदा=मुल्लाँ। जगत् में सब लोग मुसलमानी भाषा सीखने लगे। ब्राह्मण स्वयं मुख से पारसी भाषा पढने लगे और हितकारी देवसेवा से अलग हो गए। और कोई देवसेवा लगी हुई है तो वह उनको आर के जैसी लगती है। बैलों को हाँकने की छोटी लकड़ी में एक ओर सूई की तरह तीखा कीला लगा रहता है, उसे आर कहते हैं। बैल नहीं चलता है तब वह आर बैल के चुभाई जाती है। वह उसको दुःख देती है, वैसे ब्राह्मणों को देवसेवा दुःखद दीखने लगी।

२—आदि में आंबेर के छत्र अर्थात् राजा को दाव के साथ दास बनाकर जेर किया। राजा को उमराव और उमराव को राजा बना दिया। यवन

जवन जोस वरजोर, हेक सम तोर हजारां।
हीण तवै हिंदवां, एक लेखवै अपारां॥
अजमेर कूच कर आवियौ, आंण फेर धर ऊपरा।
अवरंग अंग छिबतै उरस, हटे मग्ग हिंदवांणरा ॥२॥

कुळ हाडां कूरमां, किया विण आडा कारण।
ज्यां आगै मृगराज, धरै गजराज न धारण॥
मुरझ थांन मेवाड, रांण राजांन सरीखा।
महण देख ऊधंध, करै कुण वंध परीखा॥
तद वार अंस पुरसां तणी, आय वणी जग ऊपरा।
महाराज तणै छळ मारवां, धारी लाज मुरद्धरा ॥ ३ ॥

---

जोश के मारे जवर्दस्ती करते हैं, मुसलमान एक है, परतु उसका तौर हजारों के बराबर है। हिंदुओं को हीन (काफिर) कहता है, और हिंदुओं की सख्या असख्य होने पर भी वह उनको एक के बराबर समझता है। औरंगजेब कूच करके अजमेर आया, पृथ्वी पर अपनी आज्ञा प्रवृत्त की। उस समय औरगजेब का शरीर मानों आकाश को जा लगा था, और हिंदुओं के धर्म के मार्ग सब रुक गए थे।

३—हाड़ों (चहुवाणों की एक शाखा है, जो बूँदी और कोटे के राजा हैं) और कछवाहों को साधारण और निकम्मा कर दिया; जैसे सिंह के आगे हाथी धैर्य धारण नहीं कर सकता। मेवाड़ का स्थान मुरझा गया। राणा और राजा समान हो गए। मर्यादा-रहित समुद्र को देखकर उसको बाँधने का विचार कौन कर सकता है? उस समय अश अर्थात् बलवाले पुरुषों की जगत् के ऊपर आ बनी, अर्थात् बलशाली पुरुषों से जगत् दुःखित हो गया। परतु मारवाड़ के वीरों ने महाराज (अजीतसिंह जी) के वास्ते युद्ध करके मारवाड़ की लज्जा रखी।

सुण वाकौ पतसाह, आस मंडी उर अंतर।
मूनदीन फिर मीर, पीर परसिया अजैपुर॥
जद रांणै राजान, पूत जैसिंघ पठाये।
कुँवर अनैं चहुवांण, पांण झळ लग्गा पाये॥
दिस कमँधां पैसौर, ज्यास मौकळे दिलासा।
आवौ मूझ हजूर, सूर साखेत सज्यासा॥
जोधपुर विभौ जोवाड़ियौ, मेल बहादर खान नूं।
हरि लखै अचंभा साह रा, दै थांभा असमांन नूं॥४॥

## छंद वेअक्खरी

वह दग्गै सूं खांन बहादर।
आयौ गढ़ जोधांणै ऊपर।

---

४—इधर का वृत्तांत सुनकर बादशाह ने अपने मन में आशा की और उसी से अजमेर आकर पीर मूनदीन की फिर यात्रा की। (अजमेर में जिस पर खाजा जी की मसजिद बनी है उसका नाम मय्यूदीन था।) उस समय बादशाह के पास राणा और राजाओं ने अपने कवरों को भेजा। जैसिंघ = जयपुर के राजा का नाम है। और चौहानों के कवर हाथों से पकड़कर बादशाह के पैरों लगे। बादशाह ने पिशावर की तरफ के राठौड़ों को दिलासा भेजकर धैर्य बँधवाया, और कहलाया कि जो खांपधारी हैं वे विश्वास रखकर मेरे दरबार में आवें। फिर बहादुरखान को भेजकर जोधपुर के वैभव का पता लगाया। विष्णु भगवान् बादशाह के आश्चर्य-कारी कृत्यों को देखते हैं तो ऐसा समझते हैं कि बादशाह आकाश के खंभे लगा रहा है।

५—दग्गै सूं = धोखा विचारकर। पजौ = बादशाही फरमान में मुहरें लगाई जाती थीं, परंतु खास फरमान में मुहरों के साथ पंजा भी हुआ करता था। बहादुरखान ने फरमान को खोलकर पंजा दिखलाया और उसमें

खोले पंजौ कोल दिखायौ।
भय नह मिटै तुमारौ भायौ ॥५॥
हाथी तुरँग सबै ले हालौ।
साह हिजूर सताबी चालौ॥
यूँ कह कूच कियौ जद आसुर।
साथ लिया राजा रा सिंधुर ॥६॥
भाटी रुघपत साथ भयंकर।
सँग कायथ केहर मत सद्धर॥
पातसाह अजमेर परस्से।
कूच कियौ तड़भड़ भड़ कस्से ॥७॥
इंद्रसिंघ दक्खण थी आयौ।
साथ लियौ कर तोल सवायौ॥
रांण सुतण विरदे समराथे।
संग थयौ पहुँचावण साथे ॥८॥

---

जो इकरार लिखा हुआ था, वह भी दिखलाया। बहादुरखान ने राठौड़ों ने कहा कि तुम जो चाहते हो कभी नहीं मिटेगा, अवश्य होगा।

६—सताबी = जल्दी। आसुर = बहादुरखान। सिंधुर = हाथी।

७—भाटी रघुनाथसिंह और कायस्थ केसरीसिंह साथ थे। मत सद्धर = दृढ बुद्धिवाला। परस्से = स्पर्श करके, यात्रा करके। तड़भड़ = बहुत जल्दी। भड कस्से = भटों को तैयार करके।

८—इंद्रसिंह = राव मालदेव के पौत्र रायसिंह का पुत्र। कर तोल सवायो = अपने से सवाया समझकर। राणा का पुत्र, जिनका समर्थ ऐसा विरुद है। उस समय महाराणा राजसिंह थे, और उनके पुत्र जयसिंह थे। कवर जयसिंह का बादशाह के साथ पहुँचाने को जाना पाया जाता है।

दिल्ली गयौ कूच मन दीधौ।
किण ही ठौड़ मुकांम न कीधौ॥
राव इंद्रसिँघ घण छ्ळ राखे।
दिल्लीपत चाहे त्यां दाखै॥६॥

## दुहा

पहला दळ पेशोर थी, खड आया लाहौर।
जनम हुवौ अगजीत रौ, सुप्रसन संकर गौर॥१०॥
पैंत्रीसै रा चैत वद, चउथ अनै बुधवार।
पुत्र हुवौ जसराज रै, भांजण दुख संसार॥११॥
मुरधर थया वधावणा, हरखे तेरह साख।
ज्यूं वनपाळै पीड़ियां, सिर आयौ वैसाख॥१२॥

---

९—बादशाह सीधा दिल्ली गया, कहीं मुकाम नहीं किया। बादशाह ने इंद्रसिंह को बड़े छल के लिये रखा, और बादशाह इद्रसिंह ज्यों चाहता है त्यों कहता है।

१०—बादशाह का वृत्तात कहकर अब पिशावरवाले राठौड़ों का वृत्ताव कहते हैं। अगजीत = अजीतसिंह। सकर गौर = महादेव और पार्वती के प्रसन्न होने से अजीतसिह का जन्म हुआ।

११—भाजण० = ससार का दु ख दूर करने के लिये सवत् १७३५ चैत्र वदि चतुर्थी बुधवार के दिन जसवतसिंह के पुत्र हुआ।

१२—मरुधरा में बधाई बटी, तेरह शाखा के राठौड हर्षित हुए। ज्यू वनपाळै० = जैसे पीडित बागवान को वैशाख मास का सिर अर्थात् चैत्र मास आने से हर्ष होता है। शीतकाल में वन-पालक को पीड़ा होती है; क्योंकि हिम के कारण उद्यान कुम्हला जाता है; और चैत्र मास में उसके प्रफुल्लित होने से हर्ष होता है। अथवा पाळै = हिम से पीडित वन के सिर पर वैशाख मास आया। वैशाख में हिम नष्ट हो जाता है।

साह दिलासा मोकळै, अब क्यूं राखौ दूर।
नरपत्ती जसराज रौ, लावौ पुत्र हजूर ॥१३॥
सुण आयौ लाहौर थी, राजा लीधां साथ।
मिळिया सारा साथ सूं, केहर नै रुघनाथ ॥१४॥
कर डेरा पण धारियां, जमण तणै उपकंठ।
उवर तणी इंद्रसिंघ सूं, साह प्रकासी गंठ ॥१५॥
तूं सुत रायांसिंघ रा, रासा मेरौ प्रांण।
जो हूं चाहूं सो करै, तौ आपूं जोधांण ॥१६॥
औरँग अैसै अक्खियौ, दूजै दिन राठौड़।
गया दरग्गह साह रै, मारुधर कुळ मौड़ ॥१७॥
वहुत दिलासा दाखतै, साह दिया सिरपाव।
सिर पर हुकुम चढ़ायलौ, कीधौ प्रथम कहाव ॥१८॥
दिन दूजै मिळ मारवां, हाथी रिद्ध तुरंग।
दरसाया दीवांण नूं, फिर जोया अवरंग ॥१९॥

---

१३—मोकळै = भेजता है।

१४—सुण = बादशाह का हुक्म सुनकर।

१५—पण धारियों = प्रतिज्ञा को धारण करते हुए। जमण = यमुना। तणै = के। उपकठ = समीप। उवर = हृदय की। गंठ = (ग्रंथि) कुटिल अभिलाषा।

१६—रायासिंघ रा = रायसिंह का (यह चंद्रसेण का पुत्र रायसिंह है)। रासा = रायसिंह। आपूं = देऊँ।

१७—अक्खियौ = कहा।

१८—दाखते = कहते।

१९—मारवा = मारवाड़ के सरदारों ने। रिद्ध = (ऋद्धि) संपदा। तुरंग = घोड़े। जोया = दर्शन किया।

## छंद वेअक्खरी

साहजहाँ रिध दीठी सारी
वची बहुत यूं चींत विचारी।
दाखै साह सवै धन देखा
लार रहै का कोउ न लेखा ॥ २० ॥

कायथ त्याग विचारे काया
केसरिसिंघ राम का जाया।
इण विध अरज दई लिख आगै
भाखव हूँ तिण थी भ्रम भागै ॥ २१ ॥

हित पत धरम कैद वस हूवौ
दियौ साह पूछण कौ दूवौ।
रिध नृप ग्रह चौ भरम रहायौ
पियौ जहर कर प्राण परायौ ॥ २२ ॥

---

२०—रिध = ( ऋद्धि ) सपदा। बची = शेष रही। दाखै = कहता है। लार = पीछे। लेखा = हिसाब।

२१—कायथ = ( कायस्थ ) केसरीसिंह ने। काया = शरीर। राम का जाया = मारवाड़ का सांकेतिक शब्द है। परमेश्वर का बेटा, परमेश्वर का लाडला। यह सांकेतिक शब्द सच्चे स्वामिभक्त के विषय में प्रयुक्त किया जाता है। इण विध० = केसरीसिंह ने इस प्रकार को लिखकर अर्जी दी कि महाराज के पास कितनी बचत रही इसका उत्तर मैं दूँगा, जिससे आपका भ्रम दूर हो जाय।

२२—हित पत० = स्वामिभक्ति के धर्म के हेतु केसरीसिंह कैद हुआ। दूवौ = हुक्म, आज्ञा। राजा के घर की सपदा का भेद छिपा लिया। उसके लिये यह उपाय किया कि अपने प्राणों को पर-प्राण समझकर विष पीकर मर गया।

केहर सांम धरम पण कीधौ
दियौ जीव पण भेद न दीधौ।
बोले बोल बधती बाजी
राव हुवौ उर इंदर राजी ॥ २३ ॥

## दुहा

यां राठौड़ां अक्खियौ, सुण लै आरँग साह।
उतन दियां अगजीत नूं, सुख धर लहौ सलाह ॥ २४ ॥

## छंद हणूफाल

पूछियौ सुख धर प्यार, इंद्रसिंघ नै उण वार।
सुण अरज अवरँग साह, उर पसर कोप अथाह ॥ २५ ॥
कर हुकम मूझ कवूल, इळ भुगत निज अणभूल।
सुण वयण पति इँद्र साह, लिख दीध हुकम सलाह ॥ २६ ॥
सुख रीझियौ सुरतांण, जद दियौ गढ़ जोधांण।
वद जेठ बारस वार, सुज सोम ते जन सार ॥ २७ ॥

---

२३—केसरीसिंह ने स्वामिभक्ति धर्म को धारण किया। पण=परंतु। भेद=रहस्य की बात नहीं कही। बोले बोल०=बोल ही बोल में बाजी बढ गई, जिससे इंद्रसिंह मन में राजी हुआ।

२४—या=इस भाँति। अक्खिया=कहा। उतंन=(वतन) जन्मभूमि। अगजीत नू=अजीतसिंह को। लहौ=पाओगे।

२५—उण वार=उस समय। सुण=राठौड़ों की अर्जी सुनकर। उर=हृदय में। पसर=वृद्धिगत हुआ, फैला। अथाह=अपार।

२६—बादशाह ने इंद्रसिंह को कहा कि मेरी आज्ञा को स्वीकृत कर। इळ=पृथ्वी। इंद्रसिंह ने बादशाह के वचन सुने कि सलाह करके हुक्म लिख दिया है।

२७—सुरताण=बादशाह ने। जोधाण=जोधपुर।

पँथ लगौ मुरधर पाय, तज दिली छ्ळ तैं ताय।
सुण वात कमँध सुग्यांन, वळ मूँछ धर बळवान॥ २८॥
धर काज मिसलत धार, चक्रवतिय जतन विचार।
दिस मरुस्थल पति देस, व्रत अलख चख पँडवेस॥ २९॥
पधरावियौ सुभ प्रात, छ्ळ हूंत मुरधर छात।
दळ कमँध साह दवार, अन रहे सांम उवार॥ ३०॥

## दुहा

रांणी श्री जसराज री, कमँध निबाहण कज्ज।
अत सोचे आलोजतां, वारे मात वरज्ज॥ ३१॥
यां महारांणी उच्चरै, सुहड़ां तजौ सचींत।
परवाहौ खग धारदे, जमणा धार प्रवीत॥ ३२॥

---

२८—मुरधर = ( मरुधर ) मारवाड़ का राज्य पाकर इद्रसिंह रवाना हुआ। छ्ळ तैं = कपट से। ताय = तब। सुज्ञानी राठौड इस बात को सुनकर ( कि इद्रसिंह मारवाड़ का राज्य पाकर दिल्ली से मारवाड़ गया है )। बळ मूँछ धर = मूँछों के वट देकर।

२९—मिसलत धार = विचार करके। चक्रवतिय = चक्रवर्ती बादशाह का। दिस मरुस्थल० = मारवाड़ देश के पति ( अजीतसिंह जी ) को मारवाड की तर्फ। पँडवेस = बादशाह की आँख से बचाकर।

३०—पधरावियौ० = मरुधरा के छत्र ( राजा अजीतसिंह ) को छल से शुभ दिन में मारवाड़ में भेज दिया। दल० = दूसरी राठौडों की सेना स्वामी को बचाकर बादशाह के द्वार पर उपस्थित रही।

३१—राणी० = जसवतसिंह जी की रानी और राठौडों ने कार्यसिद्धि के लिये अत्यत चिंता की। फिर विचार करके माता ( रानी ) ने उनको चिंता करने से मना किया।

३२—यॉं = महारानी ने इस तरह कहा कि हे सुभटो! चिंता त्याग दो, और तलवार की धार से काटकर हमें पवित्र यमुना की धारा में बहा दो।

धन्य कह्यौ सब ऊमरां, साहँस देख प्रचंड।
हुवा सुरंगा वांण सुण, भुज लागा ब्रह्मंड ॥ ३३ ॥
दौळी चौकी साह री, विच दळ अकळ सभाग।
सोहै किर सामुद्र मैं, ज्वाळवती वड़वाग ॥ ३४ ॥
पिड जुड़वा भड़ पांच सौ, रहिया अडिग अरेस।
कमँध सजूझा कांम छळ, दूजा आया देस ॥ ३५ ॥
एती एक न आदरी, जेती अक्खी साह।
कमधज्जां नव कोट रां, ओट लियै व्रत चाह ॥ ३६ ॥
लोपै नियती ची भ्रजा, कोपे अवरंग साह।
पड़ी तुरंगे पक्खरां, अंगे जड़ी सनाह ॥ ३७ ॥

## छंद अर्धभुजंगी

सनाहे असल्ली, हिलै फौज हल्ला।
लड़ंगे अलेखै, दिली ख्याल देखै ॥ ३८ ॥

---

३३—ऊमरा = उमरावों ने। सुरगा = अच्छे रगवाले, उत्साहयुक्त। वाण = वाणी।

३४—दोळी० = चारों ओर तो बादशाह की चौकी है और सभागे निष्कलक अथवा दुरूह योधा सेना के बीच में हैं। किर = मानों। वडवाग = वाड़वानल।

३५—पिड़० = युद्ध में जुटने के लिये पाँच सौ भट वहाँ रहे, जो डिगने और दबनेवाले नहीं थे।' काम छळ = युद्ध करने की कामनावाले।

३६—एती = इतनी। अक्खी = कहा। ओट = आश्रय या आड़ लिया।

३७—नियती ची = नीति की। भ्रजा = मर्यादा। पक्खरा = पाखर। सनाह = बख्तर।

३८—सनाहे० = जो असल (अर्थात् कमसल नहीं) थे उन्होंने बख्तर धारण किए, हिलोले चढकर सेना चली। सेना की पक्ति अनगिनती है. उस तमाशे को दिल्ली देखती है।

चढ़ै लोक चल्लै, मसीतां महल्लै।
झरोखो सभायौ, उठी साह आयौ॥ ३९॥
चली फौज चावै, हुवौ लोक हावै।
अठी श्रे अछाया, उठी खेंप आया॥ ४०॥
नगारा निहस्सै, सनूरा तरस्सै।
दुसेन्या दरस्सी, कड़े कठळी सी॥ ४१॥

## दुहा

धिन आजूणो दीहड़ो, यां कहियौ रघुनाथ।
धरम निभाहां साँम छळ, साहां सूं भाराथ॥४२॥
फेरे वग्ग तुरग्ग री, तोले खग्ग करग्ग।
रिण पण ऊमंगे लगे रैणायर गयणंग॥४३॥

---

३९—चढ़ै० = लोक चलकर मोहल्लों की ममजिदों पर चढ गए हैं।

४०—चावै = उत्साह के साथ। हावै = भयभीत हो गया, हाहाकार करने लगा। अछाया = कटु वचन सहन न करनेवाले। खैंप आया = खापा बाहर आ गए। तलवार का म्यान दो खाँपो से बनता है, तलवार का म्यान से बाहर निकालना खापो से बाहर आना कहा जाता है।

४१—निहस्सै = बजे। सनूरा = नूर सहित, तेजस्वी पुरुष युद्ध की तृष्णा करने लगे। दुसेन्या = दोनों तरफ की सेना कडा और काठले के समान दीखने लगी।

४२—आजूणो = आज का। दीहडो = दिन। या = इस तरह। सांम छळ = स्वामी के निमित्त युद्ध में। भाराथ = युद्ध।

४३—करग्ग (कराग्र) = हाथ। रिण पण = युद्ध की प्रतिज्ञा में। ऊमंगे = उत्साह-युक्त होकर। रैणायर = राजा लोग। गयणग = आकाश में लगे, अर्थात् अत्यंत अभिमान-युक्त हुए।

महारांणी जसराज री, यां बोली तिण वार।
प्रथम अमां परवाहियै, खग धारा जळ धार ॥४४॥
खग्गां सीस निवेड़िया, साहँस परख अथाह।
जोधहरां मिळ जमण में, कीधी मात प्रवाह ॥४५॥
भाज गई चिंता भड़ां, घड़ां कठ्ठे जंग।
नांमा रक्खण देख खळ, सांम्हा किया तुरंग ॥४६॥
पत्र सुधारै जोगणी, माळ सुधारै रंभ।
थंभ चलेवौ सोम रवि, पेखे व्योम अचंभ ॥४७॥

## छंद त्रोटक

घण माळ ज्युँही असुरांण घड़ा।
खित आवृत मेन किसेन खड़ा॥
रिण तूर न फेरिय भेर रुड़ै।
गहरै स्वर तांम दमांम गुड़ै ॥४८॥

---

४४—अमा = हमको। परवाहियै = वहा देना चाहिए। खग० = खड्ग की धारा से काटकर जल की धारा में।

४५—खग्गा = तलवारों से। निवेड़िया = निबटा दिया, समाप्त कर दिया। परख = परीक्षा करके। अथाह = बहुत। जोधहरा = जोधाजी के वंशजों ने। मिळ = एकमत होकर। मात प्रवाह = रानियों को जल में वहा दिया।

४६—घड़ा = सेना युद्ध के लिये रवाना हुई। नामा० = नाम रखनेवाले राठौड़ों को देखकर। खळ = मुसलमानों ने।

४७—पत्र = पात्र। माळ = माला। रंभ = रंभा, अप्सरा। थंभ० = चंद्रमा और सूर्य चलना रोककर आकाश से आश्चर्य-पूर्वक देखते हैं।

४८—घण माळ = मेघमाला के जैसी मुसलमानों की सेना है। पृथ्वी को घेरे हुए मनुष्य किसानों की तरह खड़े हैं। रिण = (रण) युद्ध में। तूर० = तूर. नफीरी और भेरी वाद्य विशेष हैं। रुडै = बजने हैं। ताम = वहाँ। दमाम = नक्कारे। गुडै = बजते हैं।

मिळ आवत लोढ कि वोढ मही ।
जमना दळ वेळ समुद्र जही ॥
उर माळ झणंझण ऊभरियं ।
पवँगां तुरियं रव पाखरियं ॥४६॥
झळकंत वगत्तर टोप झिखै ।
रस चाह निसा प्रतिव्यंव रखै ॥
वण छेह सु जेह कवांण वणी ।
फव ईस थकै किर सेस फणी ॥५०॥
धड़कै उर कातर सोर धुखै ।
मच हक किलक अनेक मुखै ॥
अतरै कमँधां दळ वाग उठी ।
छित काळ कि आळुक ज्वाळ छुटी ॥५१॥

---

४९—मिळ० = इकट्ठा होकर आता हुआ समूह ऐसा मालूम होता है कि क्या यह पृथ्वी को उठा लेगा। परंतु उस दल ( सेना ) को रोकने के लिये यमुना ऐसी आ गई कि जैसे समुद्र की वेला।

उर = वक्षस्थल में माला झनझनाहट करती उछलती है और घोडों के पाखरों का शब्द त्वरा करता है ( युद्ध के लिये )।

५०—झिखै = टोप टिमटिमाता है। वह ऐसा मालूम होता है कि मानों वीररस को चाहकर रात्रि का प्रतिबिंब पडता है। वण० = धनुष का अग्र ऐसा बना है कि मानों महादेव के आगे शेषनाग शोभा दे रहा है।

५१—धडकै० = कायरों के हृदय काँपते हैं, बारूद भभक रही है। वीर-हाँक और किलकारियाँ अनेक मुखों से होने लगीं। अतरै = इतने में राठोड़ों के घोडो की वाग उठी। वह ऐसी मालूम होती थी कि क्या यह पृथ्वी पर काले नाग को छेड़ने से ज्वाला प्रकट हुई है।

मच फाग छुटी रव खाग महा ।
कल सोर न प्रांण कवांण कहा ॥
वधि वेल धमाधम सेल वहै ।
गुणि खीज कि वीज सिळाव वहै ॥५२॥

खिंवि पार पखै झड़ धार खगै ।
ललकार उचार अपार लगै ॥
झड़ सुंड करी अस तुंड झड़ै ।
पिड़ रुंड गुड़ै इत मुंड पड़ै ॥५३॥

जुध वेळ खगे रिणछोड़ जठै ।
तन पाथ जिसौ रुघनाथ तठै ॥

---

५२—मच० =तलवारों का जो महान् शब्द होता है वह ऐसा दीख पड़ता है कि मानों फाग में डंडिये जुड़े हैं। (मारवाड़ में फाल्गुन मास में डंडियों की गहर होती है। उसमें खिलाडी एक साथ डडिये जोड़ते हैं। उनका महान् शब्द होता है। वैसे ही तलवारों का शब्द होता है।) कल० = उस महान् कलकल शब्द में प्राणों का पता नहीं है वहाँ कवान क्या चीज है ! मर्यादा से आगे बढकर धमाधम भालो का प्रहार होता है। वह ऐसा प्रतीत होता है कि मानों गुणी पुरुषों का क्रोध अथवा विजली की रेखा चमकती है। तात्पर्य क्षण भर चमकने से है।

५३—खिंवि० =तलवार की धार खिवती (चमकती) है जिससे असख्य सैनिक झड़ते हैं। झड० =हाथियो की सूँडें और घोड़ों के तुंड (मुख) गिरते हैं। पिड० =युद्ध में धड़ गुडते हैं और इधर मुंड पड़ते हैं।

५४—जुध० =युद्ध के समय तलवार हाथ में लिए जहाँ रणछोड़ (जोधा) है, और पार्थ (अर्जुन) के समान शरीरवाला रुघुनाथ भाटी है,

पँडवेस पड़ै जुड पार पखै ।
लख बाँह झडै पतसाह लखै ॥५४॥
खित हूर अपच्छर वोद खटै ।
किरमाळ वहै वरमाळ कटै ॥
निरखै सुख नारद वीर नचै ।
सिव चाल पगे सिर माळ सचै ॥५५॥
भव-नार फिरै रत पत्र भरै ।
जुड वाक गिरै काइ छाक जरै ॥
घट घाव वजै तठ आठ घड़ी ।
पर आरण ज्यां घण रीठ पड़ी ॥५६॥
थिर चूर हुवा कर सूर थके ।
छळ पेख वृंदारक व्योम छके ॥

---

वहाँ युद्ध में जुटकर मुसलमान असख्य गिरते हैं, लाखों हाथ कटते हैं जिन्हें बादशाह देखते हैं ।

५५—खित० = पृथ्वी में हूरें मुसलमान वरों को, और अप्सराएँ हिंदू वरों को तलाश करती हैं । उनकी वरमालाएँ तलवार के चलने से कट जाती हैं । सिव० = शिवजी पैरों से चलकर सिरों की माला का सग्रह करते हैं ।

५६—भव-नार = पार्वती फिर-फिरकर रुधिर का पात्र भरती है, वाक = मुख । मुख जुटकर गिरे हैं कि कोई मक्खियों का छाता झड़ा है । घट० = शरीरों पर वहां आठ घटिका पर्यंत प्रहारों का शब्द होता रहा । अर्थात् यह युद्ध एक प्रहर पर्यंत हुआ । प्रहार कैसे पड़ते हैं कि मानों ऐरन पर घन की चोट पड़ी ।

थिर० = (स्थिरा) पृथ्वी । वृंदारक = देवता । छके = तृप्त हो गए ।

## छंद छप्पय

रिण जोधौ रिणछोड, पड़े खग दाख पराक्रम।
पीथल वीठलदास, धार चंद्रभांण सांम भ्रम ॥
दीपौ कुंभकरन्न, पड़े माहव जगपत्ती।
रांमौ नांमौ राख, पांत वसियौ सुरपत्ती ॥
जसराज मरण जोधाहरा, रूक सम्रोधा राजवळ।
छित लाज दिली महाराज छळ, इळ पड़िया राखे अचळ ॥५७॥

रुघपत्ती सोढ रौ, विढे वढियौ व्रतधारी।
हीचविया हरदास, जगौ सगतौ गिरधारी ॥
ऊदौ केहर तणौ, पड़े धारां मांनावत।
रूकहथौ धनराज, वाज पड़ियौ वीकावत ॥
केसव सकाज रतनेस कौ, छळ जसराज अजीत छळ।
अड़ सार दिली अवरंग सू, भाटी पड़ियौ भारभल ॥५८॥

---

५७—जोधा खाप के राठौड इस युद्ध में काम आए। उनकी गणन करते हैं। दाख=दिखा कर। १ जोधा रणछोड़, २ पीथल=पृथ्वी राज, ३ वीठलदास, ४ चद्रभाण, ५ दीपसिंह, ६ कु भकरण, ७ माधोसिंह ८ जगत्‌सिंह, ९ रामसिंह। पात = पंक्ति में। जोधाहरा=जोधा के वंशज रूक सम्रोधा=तलवार सहित। छळ=युद्ध में।

५८—भाटी सरदार काम आए उनके नाम कहते हैं। सोढ = पुत्र १ रघुनाथसिंह। विढे=युद्ध करके कटा। हीचविया=युद्ध कर मरण को प्राप्त हुए। २ हरदास, ३ जगत्सिंह, ४ सगतसिंह, ५ गिरधारी केसरीसिंह का पुत्र, ६ उदैसिंह, ७ मानसिंह का पुत्र। नाम नहीं लिख है। रूकहथौ=तलवार हाथ में लिए ८ वींका का पुत्र धनराज। वाज युद्ध करके। रतनसिंह का पुत्र ९ केशव। छळ=वास्ते, छळ=यु में। सार=तलवार। भारभळ=भार को धारण करके।

महासिंघ मधकरौ, पड़े मोहण पणधारी।
हिंदू नै जूंझार, इता कूंपा अहंकारी॥
रिण पडिया भ्रम राख, अभँग अखियात उबारै।
कुंभकरण उजवाळ, आद मारग अवधारै॥
मेडतै रूप भीमौ किसन, चांपै नाहरखांन चव।
केहरी पड़े पातावतां, राख नांम लग चंद रव॥५६॥

ऊदा जुध आधिया, वाध विढिया वरदाई।
मांझी भारमलोत, सार गोयंद सवाई॥
आसकरन द्रढ मन्न, जसू गोवर्धन जोड़े।
रूकहथौ रुघनाथ, अभँग दूसासण ओड़े॥
विचत्रांण कोट जमणां विचै, गज भिडजां कीधा गरा।
रजवट्ट साभ चडिया रथे हिन्र पडिया ऊदाहरा॥६०॥

---

५९—कूंपावत काम आए उनकी गणना करते हैं—१ महासिंह, २ माधोसिंह ३ मोहनसिंह, ४ हिंदुसिंह, ५ जूझारसिंह। अहकारी=अभिमानवाले। अखियात उबारै=आश्चर्यजनक बात को रखकर। १० कुंभकरण। आद०=क्षत्रियों के आदिमार्ग का निश्चय करके। मेड़तियों की गणना करते हैं—१ रूपसिंह, २ भीमसिंह, ३ किसनसिंह। १ चापावत नाहरखान। १ पातावत केसरीसिंह।

६०—ऊदावत काम आए उनकी गणना करते हैं:—ऊदा=ऊदावत। वाध=बढ़कर। विढिया=युद्ध किया। मांझी=मुखिया। भारमल का पुत्र १ गोविंदसिंह, २ सवाईसिंह, ३ आसकरण, ४ जसवतसिंह, ५ गोवर्धन, ६ रघुनाथसिंह। ओड़े=सदृश। विचत्राण=मुसलमानों के। भिड़जा=घोड़ों का। गरा=कीचड कर दिया। हिन्र पढिया=युद्ध करके रणागण में गिरे। ऊदाहरा=ऊदा के वंशज।

## दुहा

रिणमलौत रिण वज्जियौ, सुंदर हरी सुजाव।
सहसां ले पडियौ समर घट सौ लग्गां घाव ॥६१॥
भोजे सुंदरदास पड़, मँडळे लखमीदास।
चहुवांणे अखवी पड़े, पोखे चंद्रप्रहास ॥६२॥
जैतमाल त्रण वाजिया, ऊदै जिसा अवीह।
पड़िया जुड पतसाह सूं, भैरव डूंगरसीह ॥६३॥
हेचै दळ सोभाहरो, जूटौ जोगीदास।
कुसळावत उज्ज्वाळ कुळ, वसियौ सुरपुर वास ॥६४॥
डूंगरोत मांनौ पड़े, रिण कायथ हरिराय।
विसनौ मुहतौ वाजियौ, दुयणां हाथ दिखाय ॥६५॥

---

६१—रिणमलोतों की गणना करते हैं। वज्जियौ=लड़कर मरा। हरिदास का पुत्र १ सुंदरदास शरीर में सौ १०० प्रहार लगने पर भी हजारों को लेकर युद्ध मे गिरा।

६२—१ भोजावत राठौड सुंदरदास गिरा। १ मंडला राठौड लक्ष्मीदास। १ चौहान अखैराज। चंद्रप्रहास=खड्ग को तृप्त करके गिरा।

६३ जैतमाल राठौड़ तीन गिरे। १ उदैसिंह। अवीह=निर्भय। २ भैरूसिंह। ३ डूंगरसी।

६४—हेचै=तलवारों से युद्ध करके। सोभाहरो=सोभा का वंशज, सोभावत राठौड़। जूटौ=जुटा। कुसलसिंह का पुत्र १ जोगीदास।

६५—डूंगरसी का पुत्र मानसिंह गिरा। १ कायस्थ हरिराय। १ मुहता विसनदास युद्ध करके मरा। दुयणां=शत्रुओं को।

निहसे खळां नवल्ल रौ, अग्गे दळां दुझाल ।
हिच पड़ियौ रज रज हुवे, सांदू सूरजमाल ॥६६॥
मीसण पड़िया मांमलै, सांमौ अनै रतन्न ।
दिल्ली खेत न छंडियौ, धारण चारण धिन्न ॥६७॥
सौ पड़िया दूजा सुहड़, अन ऊपड़िया खेत ।
अंग नत्रीठा वाजिया, आद दुरग्ग सचेत ॥६८॥
सेना अवरँग साह री, ज्यां मैं पड़े हजार ।
पूरै लोहै तीन सौ, ऊपड़िया असवार ॥६९॥
वरस छतीसै लागतै, सांवण आदू तीज ।
कीध लड़ाई कमधजां, साह निवाही खीज ॥७०॥

इति श्री महाराजाजी श्री अभैसिंघजी जस राजरूपक मैं
दिल्ली जुद्ध विगत दुतिय प्रकास ॥ २ ॥

---

६६—निहसे = हटाकर । नवलदान का पुत्र सादूजाति का चारण सूरजमल शत्रुओं को हटाकर टुकड़े टुकडे हो युद्ध करके गिरा । दुझाल = असह्य, अथवा दोनों हाथों से शस्त्र धारण करनेवाला ।

६७—मीसण = चारणों में एक शाखा है । मामलै = युद्ध में । सामौ० = श्यामदान और रतनदान ।

६८—सुहड़ = सुभट । अन = अन्य । ऊपड़िया = रणांगण में गिरकर उठे । नत्रीठा = निःशंक । वाजिया = युद्ध किया । आद० = दुर्गादास आदि रणांगण में गिर गए थे परंतु पीछे सचेत हो गए ।

६९—औरंगजेब की सेना के एक हजार मरे और तीन सौ सवार घावों से पूर्ण हो पीछे उठ खड़े हुए ।

७०—संवत् १७३६ के श्रावण बदि ३ के दिन राठौड़ों ने युद्ध किया था । खीज = क्रोध ।

## दुहा

जुध दिल्ली रहिया जुड़े रैणायर रुघपत्त।
सिर रांणै दळ सज्भिया, औरँगसा असपत्त ॥ १ ॥
सेना सितर हजार सूं, विचित्र अमित्र वळवांन।
कियौ विदा रवि चै उदै, मुदै तहव्वर खांन ॥ २ ॥
कोपे हिंदुसथांन पर, औ आयौ अजमेर।
पाछे अवरँग हल्लियौ, कड वांधे समसेर ॥ ३ ॥
ओपै आय अनंत वळ, सुनन चियारूँ साथ।
किर सिव ऊपर आवियौ, जालंधर भाराथ ॥ ४ ॥
राठौड़ां पण झल्लियौ, त्रप अगजीत निमत्त।
सुण तहवर उर छीजियौ, अत खीजियौ दुरत्त ॥ ५ ॥
मेड़तिया महाराज दळ, किया मुदै करतार।
दुंद अमदी सल्लळै ज्यां हंदी तरवार ॥ ६ ॥

---

१—राजा रघुनाथसिंह ( भाटी ) दिल्ली के युद्ध में जुट रहे थे उस समय औरंगजेब बादशाह ने महाराणा के ऊपर सेना सजी।

२—विचित्र = मुसलमान। रवि चै उदै = सूर्योदय के समय। मुदै = मुख्य।

३—कड = ( कटि ) कमर में तलवार बाँधकर।

४—ओपै = शोभा देता है। चियारूँ = चारों। किर = मानों। जालंधर = जलंधर दैत्य। भाराथ = युद्ध में।

५—झल्लियौ = धारण किया। अगजीत = अजीतसिंह के। छीजियौ = क्षीण हुआ। खीजियौ = कुपित हुआ। दुरत्त = दु:सह।

६—महाराजा अजीतसिंहजी की सेना में मेड़तिये राठौड़ मुख्य कार्य-कर्ता किए गए। दुंद = ( द्वंद्व ) युद्ध। अमदी = मद नहीं अर्थात् तीव्र। सल्लळै = चलती है। ज्यां हंदी = जिनकी।

## वार्ता

मेडतिया मधकर हर मेडतै सहायक।
सांहस के सादूळ वंस के नायक॥
जाकी रीत कौ प्रमांण द्वापुर दरसावै।
कहनै मैं विसमैसी देखे बन आवै॥
तहवर की फौजां अजमेर जब आई।
माधव के सिव अंस सुनके ठहराई॥
बोले यां राजांन जो आजांनबाह पूरा।
ऐसे परहंस वंस खमै सो अधूरा॥
रूपसिंघ गोकळ सुणत भौंह ताई।
पातल के महाबाह राजड के भाई॥

## दुहा

राजड़ कहै प्रताप रौ, भड़ क्यौं सहै अमग्ग।
मूछ उभारै हत्थ सूं, जो कर धारै खग्ग॥ ७॥

---

वार्ता—मधकर हर = माधोसिंह के वंशज, माधोदासोत मेडतिया। मेड़तै = मेड़ता नगर के। विसमैसी = आश्चर्यजनक। सिव अंस = महादेव के गण हों जैसे माधोदासोतों ने उस सेना को रोक दिया। यां = इस तरह। आजानबाह = जिसके हाथ घुटनों तक लंबे हों उसे आजानुबाहु कहते हैं। परहंस = पराजय। अथवा ऐसे परहंस वंस = हंस वंश सूर्यवंशी होकर ऐसे समय पर जो सहन करै वह। अधूरा = अपूर्ण है। उस समय रूपसिंह और गोकुलदास ने, जो प्रतापसिंह के पुत्र और राजसिंह के भाई थे, सुनते ही भौंह चढ़ाई।

७—अमग्ग = कुमार्ग को। मूछ० = हाथ से मूंछ तानते हैं।

छत्रपती छांनो विखै, अनपत्ती हित जोड।
दिये धरत्ती आप री, ते खत्री कुळ खोड़ ॥ ८ ॥
बोलै बंधव रूपसी, बोलै मोकमदास।
तज अवसांण विलास पद, को मांनै ध्रम जास ॥ ६ ॥
बेटौ गोकळदास रौ यां बोल्यौ हटमल्ल।
जो अवसांणै नां मरै, सो जमरांण निकल्ल ॥१०॥
केहरियौ अचळेस रौ, देस म्रजाद कमंध।
प्रीत नरंदां देह पण, रीत समंदां बंध ॥११॥
यां खग तोले बोलियौ, अचळ तणौ कुळ थंभ।
जूटै खेटां मोख पद, माळ पळेटां रंभ ॥१२॥

---

८—राजसिंह कहता है कि इस समय छत्रपती=राजा अजीतसिंह विखै=विपत्ति के कारण गुप्त है। जो इस समय दूसरे स्वामी के हित में योग देकर अपनी पृथ्वी दे वह क्षत्रिय-कुल में खोटा (कपूत) है।

६—उस पर भाई रूपसिंह और मोहकमदास ने कहा कि अवसाण= अवसर को त्यागकर जो धर्म मानता है वह भोग-विलास के पद को कौन माने।

१०—या=इस तरह। गोकलदास का पुत्र हटीमल बोला कि जो अवसर पर नहीं मरता है उसे यमराज के यहाँ निकालो।

११—अचलदास का पुत्र केसरीसिंह, देश और राठौड़ों की मर्यादा रखनेवाला, राजाओं को प्यारा और शरीर के पन से समुद्रों के तट तक रीति रखनेवाला है।

१२—खेटा=युद्ध में जुड़ने से मोक्षपद मिलता है और रभा अप्सरा वरमाला पहनाती है।

केहर अचळ कमध तण, उर पण लीधौ एम।
वरण त्रिविद्धी साह घड़, मरण तरौ द्रढ़ नेम ॥१३॥
चुतर कहै रामंग रौ, अहूँ भुजा वळ आभ।
मरण न पायौ धार मुँह, तिको गमायौ लाभ ॥१४॥

गाथा

यां अक्खै जगपत्ती, छत्री उद्धार धार तीरत्थे।
सो लद्धौ अवसांणौ, सद्धो धीर वीर चतुरेस ॥१५॥

दुहा

यां वंधव आलौचियौ, जगपत्ती चतुरेस।
वंस मद्धकर ऊधरा, दुजड उजागर देस ॥१६॥

वार्ता

चतुरेस जगतेस उच्छव उर थाए।
रामबांण पण कीधौ रांमचंद जाए॥

---

१३—अचलसिंह राठौड़ के पुत्र केसरीसिंह ने मन में इस प्रकार का प्रण धारण किया—बादशाह की त्रिविध (हाथी, घोड़े और पैदल रूप तीन प्रकार की) सेना को वरने और मरने के लिये दृढ नियम लिया।

१४—रामचद्र का पुत्र चतुरसिंह कहता है। आभ = अभ्र।

१५—अक्खै = कहता है। जगपत्ती = जगत्सिंह। छत्री = धारा-तीर्थ में अर्थात् तलवार से कटने से क्षत्रिय का उद्धार होता है। सो० = वह अवसर मिल गया है। हे चतुर धीर वीर पुरुषो! उसे साधो।

१६—या = इस तरह। आलौचियौ = विचार किया। वस० = माधोदास के वंश के। ऊधरा = ऊँचा। दुजड = तलवारों से देश को जाग्रत करनेवाले।

हरि का सुदरसण, मांन का कुरुनाथ।
प्रतंग्या के भीसम से नेखम भाराथ।
असिवर के तेज पुंज मधकर के पोतै।
प्रांण तैं सरस पायौ अवसांण जोतै॥

## दुहा

आया पौहकर नेम ले, मधकर हर कुळ मौड़।
देवळ श्री वाराह रै, मुगत सरौवर ठौड़॥१७॥
उण दिसिया अजमेर सूं, आयौ तहवरखांन।
इण दिसि वग्गा सिंधुवा, भुज लग्गा असमांन॥१८॥
सादूळौ वाकारियै, त्यां वाजिया नत्रींठ। ×
लग्गो सूर परक्खणे, वग्गौ धारा रीठ॥१९॥
एक महूरत सार झड़, माती ताती वांण।
लग्गा हत्थी भग्गणे, यां वग्गा आरांण॥२०॥

---

वार्ता—रामचंद्र के पुत्र चतुरसिंह और जगत्‌सिंह ने रामवाण = अचूक प्रण किया। प्रतग्या = (प्रतिज्ञा) प्रण के भीष्म के सदृश। नेखम = दृढ। भाराथ = युद्ध में।

१७—पौहकर = पुष्कर तीर्थ पर। मधकर हर = माधोदासोत मेड़तिया। मौड़ = मुकुट। देवळ = देवालय, मंदिर को। मुगद = बचाने के लिये।

१८—उण दिसिया = उधर। इण दिसि = इधर वग्गा सिंधुवा = युद्ध के बाजे बजे।

१९—मानों सिंह को ललकारे उस प्रकार निःशंक बाजे बजे। सूर्य परीक्षा करने लगा। तलवार की धारा महा प्रबल चली।

२०—दो घड़ी तलवार की झड़ी तेज बाणों के साथ बहुत तीव्र लगी। हाथी भागने लगे। इस तरह युद्ध में वीर लड़े।

केहर अचळ कमध तण, उर पण लीधौ एम ।
वरण त्रिविद्धी साह घड़, मरण तणौ द्रढ़ नेम ॥१३॥
चुतर कहै रामंग रौ, अहूँ भुजा वळ आभ ।
मरण न पायौ धार मुँह, तिको गमायौ लाभ ॥१४॥

## गाथा

यां अक्खै जगपत्ती, छत्री उद्धार धार तीरत्थे ।
सो लद्धौ अवसांणौ, सद्धौ धीर वीर चतुरेस ॥१५॥

## दुहा

यां वंधव आलौचियौ, जगपत्ती चतुरेस ।
वंस मद्धकर ऊधरा, दुजड उजागर देस ॥१६॥

## वार्ता

चतुरेस जगनेस उच्छव उर थाए ।
रामबांण पण कीधौ रांमचंद जाए ॥

---

१३—अचलसिंह राठौड के पुत्र केसरीसिंह ने मन में इस प्रकार का प्रण धारण किया—बादशाह की त्रिविध (हाथी, घोड़े और पैदल रूप तीन प्रकार की) सेना को वरने और मरने के लिये दृढ नियम लिया ।

१४—रामचद्र का पुत्र चतुरसिंह कहता है । आभ = अभ्र ।

१५—अक्खै = कहता है । जगपत्ती = जगतसिंह । छत्री = धारा-तीर्थ में अर्थात् तलवार से कटने से क्षत्रिय का उद्धार होता है । सो० = वह अवसर मिल गया है । हे चतुर धीर वीर पुरुषो ! उसे साधो ।

१६—या = इस तरह । आलौचियौ = विचार किया । वंस० = माधोदास के वश के । ऊधरा = ऊँचा । दुजड = तलवारों से देश को जाग्रत करनेवाले ।

